पत्रों को बहुत ध्यान से पढ़ता और पढ़कर एक विशेष फाइल में उनको रख देता। आज का पत्र भी उसने सावधानी से पढ़ा और फाइल में रख दिया और इसी समय उसके कानों में एक मधुर स्वर गूँज उठा :

'संजवाओ (धार लगवाओ) कोई···कैंची···स··रौता और चा··क··कू!'

सनातन का ध्यान कभी इस प्रकार की बातों की ओर नहीं जाता था। किन्तु उक्त स्वर उसके हृदय के आन्तरिक मर्मस्थल को छू गया। उसे स्वर को बार-बार सुनने की प्रबल उत्कंठा हुई। इसलिये वह बैठक से बाहर निकल कर ड्योढ़ी पर आकर खड़ा हो गया।

रास्ते से आने-जाने वाली गाँव की बहुओं ने शर्म से घूँघट खींच लिये। वैसे उम्र में सनातन इन स्त्रियों से छोटा था किन्तु रिश्ते में कई व्यक्तियों का चाचा या बुजुर्ग था। कई स्त्रियों के संबन्ध में सनातन छोटा था किन्तु बड़े परिवार की भाँति उनको भी सनातन की इज्जत करनी ही होती थी।

सनातन क्षण भर के लिये उपरोक्त परेशानी से व्याकुल हो उठा। उसको मन-ही-मन इस बात का क्षोभ हो रहा था कि उसके ड्योढ़ी में खड़े रहने के कारण ग्राम-वधुओं को घूँघट खींचना पड़ता है। फिर भी वह मीठे स्वर को बिखेरती आ रही सकलीगरनी को देखने का लोभ संवरण नहीं कर सका।

सकलीगरनी अपनी बड़ी-बड़ी आँखों को इधर-उधर घुमाती हुई ड्योढ़ी के समीप आ रही थी। अब भी वही 'धार लगवाओ कोई····कैं····ची····स···· रौता और चाकू' के शब्द सुनाई आ रहे थे। यह अति कर्ण प्रिय स्वर ठहर-ठहर कर थोड़ी-थोड़ी देर पश्चात् आ रहा था। सनातन उसको आते हुये देखता रहा।

सकलीगरनी घेरदार घाघरा पहने हुए थी। घाघरा उसकी पतली कमर में मजबूती से बँधा हुआ बड़ा सुन्दर प्रतीत हो रहा था। सिर पर कसूँ-बल रंग की सुन्दर चुनरी बीतती संध्या की स्मृति को सतेज कर रही थी। आँखों में मोहिनी फूट-फूट कर भरी हुई थी। इस प्रकार यौवन के मस्त झूले में झूलती समजू सनातन की ड्योढ़ियों की ओर बढ़ती जा रही थी। समजू के पीछे-पीछे उसकी वृद्ध माता भी आ रही थी। सान का रस्सा खैंचने के लिए, वह सदा समजू के साथ ही रहती थी।

सनातन को ड्योढ़ी पर खड़े देखकर यौवन के भार से दबी समजू ने पूछा :

'सेठ क्या किसी वस्तु के धार लगवानी है?'

सनातन थोड़ी देर के लिए सकलीगरनी को देखते ही रह गया। उसने

मन-ही-मन विचार किया कि कही रसीला तो सकलीगरनी के वेष मे मुझे देखने तो नही आ गई ! वही सुन्दरता ! वही मोहिनी ! रसीला व सक्ली-गरनी मे कोई अन्तर उसे नही दिखाई दिया ! उसे समजू की गर्दन मोर सी सुन्दर व मुँह का पानी बडा मन-भावना लगा।

समजू ने सनातन को अपने को देखते देखकर यौवन के भार को दबा कर सकुचित होकर कहा : 'सेठजी, निकालिए, कैंची, सरौता, चाकू।'

आज सनातन अब तक अपनी दूसरी दुनियाँ मे खोया हुआ था। ड्योढी मे खडा खडा वह पीछे की ओर मुडा तथा आवाज दी 'जयसिंह भाई।'

'आया भाई।' प्रत्युत्तर मिला।

अधेड उम्र के जयसिंह भाई सनातन के पिता समान थे किन्तु वे सनातन को सदा भाई कहकर ही पुकारते।

'क्या कर रहे थे ?'

'बावली के खरहरा कर रहा था। दोपहर को उसे स्नान के लिये ले जाना है।'

'ठीक।'

कहते हुए सनातन चुप हो गया। क्षण मात्र के मिले इस अवसर का सदुपयोग करने के लिये सनातन ने बडे ध्यान से समजू को देखा। पुनः जयसिंह भाई की ओर मुँह करते हुए वह बोला

'अपने पास जितने भी चाकू, सरोते, कैंचियाँ हो उनको निकालो और उन सब पर धार लगवा लो !'

'ठीक है। 'भले ही लगी हो। फिर भी इस घर पर यह आई है तो इसको दो पैसे की मजदूरी देनी ही होगी। हमारे घर पर आकर यह खाली हाथ नही लौटेगी।'

'सेठजी, धर्मादा नही लेने वाले हैं। कमर-तोड मेहनत करके ही पैसा लेते है।'

समजू को सनातन के शब्द अप्रिय लगे। वह नही चाहते हुए भी आवेश मे कठोर शब्द बोल गई। वह यह भलीभाँति जानती थी कि प्रात काल की शुभ बेला मे ग्राहक से झगडने पर दोपहर के भोजन से हाथ धोना होगा।

सक्लीगरनी समजू के कठोर शब्द सुनकर भी सनातन को क्रोध के स्थान पर सम्मान उत्पन्न हुआ।

'हाँ, बाई हाँ ! हमको व्यर्थ मे क्या धर्मादे की बात करनी चाहिए। हमारी धर्मादा करने की शक्ति है कहाँ !'

'एक तो दर-दर घूमकर खाना और जिस पर नखरे इतने कि पूछो

मत।' जयसिंह भाई ने बड़े रोष में समजू की ओर देखते हुए कहा।

'घमंड क्यों नहीं होगा! हमें किसी का हराम का नहीं खाना है।'

'बहुत देखी हैं तुझ जैसी सच्चाई वाली।'

समजू और जयसिंह भाई के बढ़ते हुए वाद-विवाद को रोकने के लिये सनातन बीच में ही बोला :

'अरे जयसिंह भाई व्यर्थ में क्यों सिर-फोड़ी कर रहे हो। जो भी हो ले आओ, जिससे बात खत्म हो।'

जयसिंह भाई को समजू का यह गरम मिजाज अरुचिकर लगा। इतने पर भी सनातन की आज्ञा का उल्लंघन करना उनकी सामर्थ्य के बाहर था। अतः वे एक कमरे में घुसे तथा वहाँ जो कुछ भी मिला सब ले आये। कमरे से बाहर निकलते समय वे रामावतार का एक जंग लगा सरौता भी लेते आये। समजू की आँख खोलने के लिये जयसिंह भाई ने टुवाल में लपेटे हुए लगभग पन्द्रह चाकू, सरौते व कैंचियों का ढेर लगा दिया।

समजू ने कंधे से सान नीचे रखा। सान की रस्सी उसने माँ के हाथ में थमा दी और फिर समजू एक के बाद एक कैंची, सरौता व चाकू पर धार लगाने में जुट गई। धार निकलने की परीक्षा लेने के लिये वह धार लगाती जाती और ओजार पर अँगुलियाँ रखकर देखती भी जाती कि धार लगी या नहीं। तदुपरान्त वह फिर सान पर घिसती। सान के साथ-ही-साथ समजू के यौवन के भार से दबे अंग हिलते-डुलते मनभावने लगते थे। इस प्रकार से हिलते हुए अंगों से टपकते यौवन को देखने की सनातन की बार-बार इच्छा हो रही थी। इसी समय उसकी नजर एक मात्र सरौते पर पड़ी। सनातन कैंची देखते ही बोला :

'अरे! इस पर धार लगाने की कोई आवश्यकता नहीं है। यह बिल्कुल बेकार है। इसकी कोई उपयोगिता नहीं है।'

'नहीं, मात्र एक ही मैं क्यों रख दूँ? सब के साथ में इसको भी चमका दूँगी।'

'किन्तु इसमें कोई सार नहीं है।' सनातन बराबर आग्रह करता रहा।

'सार तो इसमें है ही। इस पर जंग की परतें जमी हैं। जंग साफ करते ही इसका सार निकल जायेगा। किसी को सार से भरपूर करना या उसको सार-हीन करना यह तो मनुष्य का काम है, सेठजी।' कहते हुए उसने सरौते को सान पर रखा और उसकी धार बनाने लगी। सरौते पर जैसे ही सान से रगड़ लगी उसमें तेज चिनगारियाँ निकलना शुरू हुआ। ये चिनगारियाँ उसका वक्षस्थल छूने लगी।

'सेठजी सरौता असल विलायती लोहे का है।' सरौते पर धार लगाने

हुए समजू बोली :

'जमाने का पता किसको है ?'

'अब तो इस किस्म का लोहा कम ही दिखाई देता है।' सान के पहिये पर कैंची की धार को अँगुलियो से परीक्षा करते हुए समजू बोली।

'यह किस कारण से ?'

'सुना है कि युद्ध-सामग्री तैयार करने के लिये सरकार इस किस्म का लोहा इकट्ठा कर रही है। गाँव-गाँव से बैलगाडियाँ भरकर रेल के डिब्बे भरे जाते हैं। इससे ज्यादा तो हम से साधारण व्यक्तियो को कैसे मालूम हो। किन्तु गाँव-गाँव भटकने का हमारा काम है, इस कारण से बात कभी-कभी सुन ही लेते हैं। सच और झूठ की तो परमात्मा जाने।'

सान का पहिया भी इस विलायती सरौते से टकराने में भयभीत हो रहा था, क्योकि सान को भय था कि यह विलायती लोहा कही उसे स्वय को ही नही घिस दे। पहिया भय से काँपता हुआ घूम रहा था। समजू ने सनातन पर एक उडती दृष्टि डाली। इस नजर मे सनातन को नवीनता का अनुभव हुआ। उसका मन सान से लग गया। रसीला और समजू मे क्या अन्तर है ? दोनो का रूप-रग व मुँह मानो एक ही सान से उतारे गये हो। यह बाग का फूल न जाने किसके जीवन को सरौते-सा चमकायेगा ?'—ऐसा प्रश्न उसके मन मे एक क्षण के लिये उठा तथा दूसरे ही क्षण शान्त हो गया सरौता की धार तो क्या परन्तु सारा ही सरौता एकदम चमक उठा। अब उस पर जग का कोई निशान नही था। सब हथियारो मे सरौता सबसे अधिक चमकदार था।

'समजू तुम ने तो कमाल कर दिया।'

'हम लोगो का तो यह खानदानी धधा है।' समजू ने सरौते को दूसरे औजारो के साथ रखते हुये कहा।

'कौन-सा धधा ?' सनातन ने मुस्कराते हुए समजू से पूछा।

'चमकाने का !'

चार आँखें एक हुई। इससे जो भाव उत्पन्न हुए उसकी मधुरता का आभास तो उनके हृदय की नाप सकते हैं। वह जल्दी से सान को कधे पर रखकर जैसे ही जाने को तैयार हुई तो सनातन बोला :

'कितने पैसे दूँ ?'

'जो तुम्हारी इच्छा हो।'

'मेरी इच्छा तो ..........'कहते हुए सनातन ने अपनी आँखें समजू की आँखो से मिलाई। इस नजर से वह मानो दब रही हो, इस भाव से वह दो कदम पीछे हट गई और खामोश रही।

सनातन ने अपने कोट की जेब में हाथ डाला और मुट्ठी भर परचून (खेरीज) निकाली और बिना गिने हाथ आगे करता हुआ बोला : 'तेरे भाग्य में जितना हो उठा ले।'

किन्तु समजू ने इस मुट्ठी भरे हाथ की ओर नजर उठाकर देखने की कोई जरूरत नहीं समझी।

'क्यों क्या पैसा नहीं चाहिए ?'

'चाहिए किन्तु अपने हक के। गैरवाजिब पैसे मुझे नहीं चाहिये।'

'क्यों ?'

'ये पसे मेरे पारश्रमिक से ज्यादा हैं।'

'किन्तु मैं तो खुश होकर दे रहा हूँ।'

'मैं खुशी से लेना नहीं चाहती।'

'ऐसा मैंने कभी नहीं सुना।'

'मैं गम्भीरता की बात नहीं समझती फिर भी मेरी माँ का कहना है कि सवर्ण लोगों का विश्वास नहीं करना चाहिये।'

'बात बिल्कुल झूठी है। किसी दिन संयोग करके बात की परीक्षा कर लेना।'—कहते हुए सनातन ने अपने अन्तर के प्रेम को आँखों में लाकर समजू को देखा।

'प्रेम की मधुर बूँदों में तरबतर होकर मानसिक तृप्ति का अनुभव करती हुई समजू बोली : 'सेठजी ! हम दोनों के बीच जमीन-आसमान का अन्तर है।'

'किसने किया ?'

'दुनिया ने।'

'दुनिया से हमको क्या लेना-देना है ?'

'हम लोगों के जीवन में तो यह बात सच नहीं है किन्तु आप लोगों के लिये तो है ही।'

साग खेंचने से थक जाने के कारण समजू की बुढ्ढी माँ पीठ का ठेका लेकर बैठी थी जिसे देखकर सनातन को तनिक क्षोभ हुआ। क्षोभ समजू की आँखों से छिपा न रह सका।

'यह बेचारी बहरी है ?'

'और तू ?'

'मैं तो दोनों कानों से सुनती हूँ ! लाइए जरा जल्दी कीजिए मुझे व्यर्थ में देरी मत करिए !' समजू ने जल्दी की। परन्तु उसके मन में तो सनातन के पास खड़े रहने की इच्छा थी। इसकी उसे अति उमंग थी। वह इस प्रकार की उथल-पुथल का कारण नहीं समझ पा रही थी। उसके हृदय में कुछ अवर्ण-

नीय मनोभाव उठ रहे थे जो इन्हे मजबूत बघनो मे, इस महान् युवक के साथ एकाकार रहे थे। उसने एक क्षण के लिये सोचा। अरे! मैं यह क्या कर रही हूँ! परन्तु यह विचार थोडी ही देर मे विलीन हो गया। उसके सामने खडा युवक समजू के मन मे बैठ गया था।

सनातन भी समजू को रसीला के दूसरे रूप मे देख रहा था।

विचारो मे मग्न सनातन को झकझोरती, मयूरनी-सी नृत्य करती रसीला का दूसरा रूप समजू कहने लगी 'सेठजी किसी महल मे बैठी पर डोरे डालिये।'

'क्यों तेरे मे क्या कोई उससे कम सौन्दर्य है। तू भी तो रूप का अम्बार है।'

'हमारे रूप का तो झोपडे मे ही धूल-धूसरित होना अच्छा है।'

'यह कौनसा नियम है?'

'जातिपाँति का। कहाँ आप और कहाँ हम! दोनो के बीच जमीन-आसमान का अन्तर है। हम तो ससार की ठोकरें खाने वाले हैं। हमारे पाँव पडने को लोग अशुभ मानते हैं, जबकि आपके पाँव स्थान-स्थान पर पूजे जाते हैं।'

जातिवाद के झगडे के दर्शन को व्यक्त करने वाली समजू के हृदय मे कितनी तीखी उफलन है। कितना इसमे ज्ञान है। इसकी कल्पना मात्र ने ही सनातन का दिल जीत लिया। समाज की इस परम्परागत दलबदी की प्रणाली से सनातन को बडी घृणा हुई। इस परम्परागत पाखण्ड को छिन्न-भिन्न कर देने की सनातन को बडी उत्कण्ठा हुई।

'अब आप मुझे देर मत करो। समय बीतता जा रहा है।' समजू ने जाने के लिये अन्तिम आग्रह किया। सनातन ने वही खेरीजवाला हाथ लम्बा किया:

'ले।'

और समजू ने आँख और गर्दन से नकारात्मक भाव प्रकट किया।

'क्यो?'

'नही, मुझे अपनी मजदूरी ही चाहिये।'

'किन्तु......।'

'यह किन्तु—मगर कुछ नही। आप मुझे आठ आने दे दीजिये, जिससे मैं अपनी राह लूँ।'

'समजू!' सनातन ने भावावेश मे कहा।

'नही, ऐसा करना सम्भव नही! स्वार्थ के सम्बध अधिक दिन चल सके यह सम्भावना कम ही है।'

'चलेंगे।' सनातन ने श्रद्धा व्यक्त करते हुए कहा।

'नहीं, मैं ऐसा नहीं मानती ! यदि आज फँस जाऊँ तो कल यह सान भारी हो जायगा।'

'तब फिर छोड़ देना। यहाँ भी तो परमात्मा की असीम कृपा है।'

'इससे मुझे नफ़रत है। अपनी मेहनत से न खाकर अमरबेल की भाँति दूसरों पर आश्रित बनूँ तो मेरी-सी मूर्खा कौन होगी ?'

'मैं क्या दूसरा हूँ ?'

'ठीक है। जी हाँ।' कहकर समजू ने अँगड़ाई ली। अँगड़ाई से मानो रति का अभूतपूर्व माधुर्य निकल पड़ा। तपस्वी के तप को भंग करने वाली आँखों को नचाते हुए वह सनातन की बात सुनने को ठहर गई।

'मुझे तो परायापन नहीं लगता है।'

'लाइए, आठ आने दीजिए ! आपकी बातों का अन्त सम्भव नहीं।'

और सनातन ने अपनी मुट्ठी से एक अठन्नी का सिक्का निकालकर समजू को दे दिया। समजू ने भी आखरी बार सनातन को देखा और वह वहाँ से चल पड़ी। जाते समय सनातन ने अनुभव किया मानो उसके हृदय से मृग की कस्तूरी की सुगन्ध फैल कर बहार जा रही है।

उसकी यह विचार-तन्द्रा जैसे ही टूटी उसके कानों में वे ही पहले के मधु में तृप्त स्वर सुनाई दिये : 'धार लगवाओ कोई स···रो··ता ···कैं···ची··· चा···क····कू।' सनातन ड्योढ़ी में ही खड़ा-खड़ा इन शब्दों को उस समय तक सुनता रहा जब तक वे सुनाई पड़ते रहे। प्रथम दृष्टि में ही प्रीत बाँधकर चले जाने वाली समजू की कल्पना-मूर्ति सनातन न जाने कब तक बनाता रहा।

# मोहपाश में

सनातन के स्वस्थ हृदय को ठेस पहुँचाकर रूपवती समजू चली गई, किन्तु समजू के चले जाने के बाद सनातन के दिल में उसकी ही याद बार-बार आने लगी। दूसरे दिन भी सनातन ने उसकी राह देखी। इसी कारण से उसने मित्र-मंडली को भी जल्दी से बिखेर दिया। उसका मन किसी काम में नहीं लग रहा था। कुछ ही क्षणों के परिचय में समजू उसके हृदय की अधिष्ठात्री बन चुकी थी। इस आकर्षण का मूल कारण समजू और रसीला के शरीर की गठन का समान होना था। रसीला और समजू में किसी भी प्रकार का अन्तर न होने के कारण वह ससुर के घर से अपमानित, दुत्कारा हुआ तथा भग्न-हृदय होकर लौटा था। इस भग्न-हृदय में नवप्राणों को भरने वाली मात्र समजू ही थी जिसकी मोहकता और मुग्धता पर सनातन सदा ही रीझा रहता था। एक क्षण के लिए उसने सोचा, एक बार समजू को आधुनिक वस्त्रों में सजा कर बम्बई ले जाऊँ और दोसी को बता दूँ कि देखो दोसी तुम्हारी रसीला और इस समजू में क्या अन्तर है? जैसे जैसे सनातन समजू के विचारों में लीन होता जा रहा था वैसे ही वैसे उसकी आकृति का प्रभाव मानस-पटल पर अधिकाधिक होता जा रहा था अर्थात् समजू की आकृति मानस-पटल पर ज्यादा प्रभावशाली होती जा रही थी। समजू के स्मरण से ही उसके हृदय व दिमाग की दीवारें रँग गई।

कल का वह समय, जब सरजू आई थी, बीत चुका था। बाजार में दूसरी सिकलीगरनियाँ दृष्टिगत हो रही थीं। उनका 'धार लगवाओ......' के शब्द सुनाई पड़ रहे थे किन्तु कल का माधुर्य इन स्वरों में बिल्कुल नहीं था—अंतर के सातों पर्दे बेध कर अन्तर में सदा के लिए बैठ जाये ऐसा मधुर स्वर उनमें एक भी नहीं था। साथ-ही-साथ उनके रूप में भी सलोनेपन का अभाव था।

सनातन बैठक से बाहर निकला। ऊपर के कमरे में जाकर वहाँ से उसने पिछवाड़े की खिड़की से सामने दिखाई देने वाले नदी की ओर दृष्टि डाली। सिकलीगरों के डेरे दूर थे। इन सिकलीगरों ने नदी के किनारे के नीचे वाले विस्तृत मैदान में अपने खेमे गाड़ रखे थे। अतः वहाँ तक नजर तो जाती थी किन्तु दूरी के कारण किसी मनुष्य को देखना सम्भव नहीं था। दूर क्षितिज और उसकी ड्योढ़ी के बीच में गड़े खेमों के फटे-फटे उड़ते कपड़े वहाँ से दिखाई दे रहे थे। फिर भी किसी गहरी आशा के सहारे टकटकी लगाकर सनातन सामने के किनारे पर, जहाँ तक दृष्टि पहुँचे वहाँ तक, न जाने कब तक देखता ही रहा। परन्तु जिसको वह खोज रहा था, उसके न दिखाई देने पर उसने एक निराशा की साँस ली और कमरे में वैसे ही इधर-उधर चक्कर लगाने लगा।

भगवान् भास्कर बिल्कुल सिर पर आ चुके थे। अपने पूरे वेग से भगवान् भास्कर अपनी किरणें पृथ्वी पर फैला रहे थे। पृथ्वी तवे-सी जल रही थी। पृथ्वी से ऐसी गर्मी निकल रही थी कि यदि नंगे पाँवों से कोई चल पड़े तो फफोले होना आवश्यक हो जाये। सुबह का काम समाप्त करके ऐसे समय में सिकलीगर अपने-अपने कन्धों पर सान रखे हुए नदी के किनारे की ओर आगे बढ़ रहे थे। इस भयंकर व प्रचंड गर्मी के कारण उनके पाँव जल-जलकर पक्के पड़े से बन चुके थे। कंकड़ तो क्या उनके पाँवों में यदि बबूल के काँटे भी घुस जायें तो भी कोई प्रभाव नहीं हो सकता। यानी पाँवों की मोटी चमड़ी में काँटे भी नहीं घुस सकते थे। जन्म से ही नंगे पाँव पृथ्वी पर बराबर भटकते रहने से उनके पाँवों की चमड़ी पाड़े की काँध-सी काली व मोटी हो गई थी। इस कारण से शूल स्वयम् ही टूट जाते थे। इसी प्रकार उनका जीवन इस संसार में आरम्भ होता तथा इसी प्रकार पूर्ण हो जाता था। आबादी वाले स्थानों में ये लोग नहीं रहते और यदि रहने को मिल भी जाता तो ये लोग रहना पसन्द नहीं करते थे। जीवनभर की परिश्रम से पैदा की हुई पूँजी और संचित पशु-सम्पत्ति उनकी गाड़ियों में ही समा जाती है। इनका धंधा वंश-परम्परा से सदा भटकना ही रहा है। एक गाँव से दूसरे गाँव, दूसरे गाँव से

तीसरे गाँव। इसी प्रकार का क्रम जीवन-पर्यन्त चलता रहता था और जीवन व्यतीत हो जाता था।

गाँव गाँव मे ये लोग अपने पडाव डालते और उनके तम्बू गोईंडा मे खड़े हो जाते थे। ये लोग गाडियो को खडी करते और उन पर आलम्ब लगा कर अपना घर बना लेते। सकलीगरनियाँ जमीन को लीपकर आँगनो को सुन्दर बनाती। बिना लिपी जमीन पर बैठना वे पाप समझती थी। बिना लिपी जमीन पर बैठने का वे यह अर्थ लेती थी कि हम भूमि का अपमान कर रही है। इसलिये पडाव डालने के बाद सबसे पहले दिन वे गाडियो को आलम्ब के सहारे लगाकर आँगना लीपती थी। आगन लीपकर माँडने माँडती। इन आँगना को वे सुन्दर बेल-बूटा के माडनो से ऐसा सजाती मानो सारा जीवन उनको इन्ही आँगनो पर व्यतीत करना हो।

गाँव गाँव भटकते रहने पर भी ये लोग कभी एकाकी जीवन नही बिताते हैं। इनके साथ इनके दो चार गूँगे जानवर अवश्य होते हैं। इन जानवरो को ये लोग खूब प्यार करते हैं। अभाव की स्थिति मे रहने पर भी स्वय भूखे रहकर पशुओ का पेट भरना ये लोग कदापि नही भूलते हैं।

फटेहाल सकलीगरो को देखकर सनातन ने मन मे सोचा कि मैं कहाँ इस ससार मे खोगया। सकलीगर नदी किनारे की ओर जा रहे थे। उसके मन मे अनेक विचार आने लगे, कहाँ मेरा जीवन और कहाँ इस समाज के निरस्कृत प्राणी! हे मन! तू वास्तव में किसको प्यार करने लगा है? दूसरे ही क्षण इस विचार का प्रत्युत्तर देने के लिए उसके आन्तरिक मन मे परिवर्तन हुआ। मुझे समाज मे क्या लेना-देना? ये भी बेचारे ईश्वर की सृष्टि के जीव ही हैं। तदुपरात उसकी नजर दूर जाते सकलीगरो की परछाइयो पर जम गई। इस समूह मे स्त्रियाँ भी थी किन्तु वही चाल, वही घेरदार घाघरो पर झूलती केसर रग की ओढ़नी और वही शरीर। किन्तु जो सुन्दर गठन उसने कल देखी थी आज झुण्ड मे कही दिखाई नही दे रही थी। कुछ देर तक वह इन दूर जाते सकलीगरो को एक टकटकी से देखकर कमरे से नीचे आगया। थोडी देर के लिए फिर बैठक मे बैठा। किन्तु आज उसके मन मे शाति नही थी। पास ही पर रखी टेबुल की पुस्तको मे-से एक पुस्तक लेकर उसने पढने की कोशिश की किन्तु उसका मन पढने मे नही लगा। पुस्तक बन्द करके ज्योही वह ऊपर के कमरे की ओर जाने को तैयार हुआ कि भाई भोजन कर लो कहते हुए ओतम-माँ बैठक की सीढियो तक आ पहुँची। जेब मे-से सनातन ने घडी निकाली और उसकी सुइयो पर नजर डालते हुए वह भोजन के लिए चल दिया।

सनातन का नियम था कि भोजन के समय दो चार आदमी उसके साथ बैठकर भोजन करें ही, किन्तु आज कोई दूसरा व्यक्ति नहीं था। ड्योढ़ी की बैठक खाली ही देखकर ओतम-माँ ने सनातन से पूछा :

'क्यों, भाई क्या आज कोई दूसरा आदमी नहीं है ?'

'हाँ, माँ आज कोई विशेष व्यक्ति नहीं आया।'

ओतम-माँ को यह बड़ा बुरा लगा। उनकी मान्यता थी कि जिस दिन घर में मेहमान कम आये वह दिन निकम्मा-दिन है। अतः इस बात से ओतम-माँ के दिल को एक धक्का लगा। यही भाव उसके चहरे पर स्पष्ट उभर आये थे। किन्तु सनातन को इस समय यह सब न तो देखने ही की फुरसत थी और न सुनने की ही। वह तो पूर्ववत् समजू में ही खोया हुआ था। ओतम-माँ के प्रश्नों का उत्तर भी वह वैसे ही दे देता था।

चुपचाप सनातन भोजन करने लगा किन्तु आज उसने रुच कर खाना नहीं खाया। इससे ओतम-माँ से पूछे बिना नहीं रहा गया। वे बोलीं :

'क्यों भाई क्या आज तबियत ठीक नहीं है ?'

'नहीं।'

'तब फिर खाना क्यों कर पूरा नहीं खाया'

'कुछ नहीं, वैसे ही।' सनातन ने जब देखा कि बात बढ़ती ही जा रही है तो उसने मुँह पर एक मुस्कान लाने का निरर्थक प्रयत्न किया।

'बेटा पूरा खाना न खाने से यह शरीर नहीं चल सकता है। खाना ही इस शरीर का तेज है। दीपक में जितना तेल डालोगे उतना ही उसका तेज होगा। इसी प्रकार इस शरीर को भी जितना खाना दो उतना ही यह काम करेगा।

सनातन ने चुपचाप खाना खाया और हाथ धोलिये। दोपहरी में कभी भी न सोने वाला सनातन आज सोने के विचार से ऊपर के कमरे की ओर बढ़ा। किन्तु उसे नींद कैसे आये ! सनातन की नींद को तो आज समजू की स्मृति कठोर बंधन में बाँध कर चौकीदार की तरह पहरेदारी कर रही थी। वह पलंग पर लेट गया किन्तु करवटें बदलने में ही तीसरा पहर बीत गया। वह ऊपर के कमरे से नीचे आया और बैठक में आकर बैठ गया। थोड़ी देर बाद सनातन ने जयसिंह भाई को बुलाकर चाय लाने को कहा।

दो बड़े कप से भी ज्यादा चाय आ जायें ऐसे एक टम्बलर में चाय तथा एक खाली रकाबी जयसिंह भाई ने सनातन को लाकर दी। सनातन को सदा से ही दो कप चाय पीने की आदत थी। इस कारण वह टम्बलर से ही चाय पीता था।

चाय पी लेने पर भी आज उसकी सुस्ती दूर नही हुई। मन की व्याकुलता के भाव उसके चहरे से स्पष्ट दृष्टिगोचर हो रहे थे। वह फिर से उठा और उपर के कमरे मे चला गया। सन्ध्या ढल चुकी थी और एक दो घडियो मे तो सन्ध्या की कलुषता ने आकाश को रग-विरगा वना दिया।

ऐसे समय मे हाथ मे कांच की एक वोतल लेकर एक स्त्री नदी का किनारा लांघ कर गांव की ओर तेजी से वढ रही थी। स्त्री को गांव की ओर आते देखकर सनातन ने ऊपर के कमरे की खिडकी खोलकर वडे ध्यान से नदी के किनारे की ओर देखा। जैसे ही वह समीप आई सनातन ने इस स्त्री को पहचान लिया। स्त्री की चाल बही थी तथा उसकी मस्ती मे यौवन टपक रहा था। घेरदार घाघरा उसकी कमर मे बँधा था, जिससे मोहक वृत वन रहे थे। यह स्त्री समजू ही थी। ज्यों-ज्यों वह समीप आ रही थी सनातन का हृदय नाचने लगा। इस वन के फूल के साथ क्योंकर उसे स्नेह है, इसका कारण जानने को उसने कई अटकलें लगाईं किन्तु खूव विचार करने पर भी वह इसका कारण नही जान सका। वह विचारो की उधेड-वुन मे खो रहा था कि वडी तेज गति से गांव की ओर आ रही समजू ने गांव मे प्रवेश किया। ठीक इसी समय सनातन जल्दी से कमरे से उतरकर बठक मे आया और थोडी देर वाद वह डयोढी के कमरे मे आकर खडा रहा।

जयसिंह भाई इस समय बावली के लिय घास की शैय्या विछाने मे लगे हुए थे। बावली के लिए रोज घास की शैय्या वनाई जाती थी। बावली की सुरक्षा बडे लाड-प्यार से की जाती थी।

डयोढी का कमरा इस समय खाली था।

डयोढी की चौखट पर खडे होकर सनातन ने सामने से आ रही समजू को एक नजर से देख लिया। समजू के हृदय के तार झनझना उठे। पल भर मे तो वह मूर्त-सी पागल बनकर डयोढी मे आकर खडी हो गई। सनातन ने बात शुरू की।

बनावटी क्रोध मे सनातन ने कहा 'सुवह क्यों नही आई?'

'बुढिया विस्तरो मे ही सो रही है।'

'क्या हो गया?'

'एक दिन छोडकर वुखार आता है। वुखार न जाने क्यों पीछा नहीं छोड रहा है!'

'तू कहां जायेगी?'

वोतल को ऊँचा करके उसने कहा 'फिरती धानी का घी लेने को!'

जवाव देने की चालाकी से सनातन वहुत खुश हुआ। बात करते हुए स्वय को हँसी का शिकार न वन जाना पडे, समजू ने उत्तर देने मे

ऐसी चालाकी बताई थी।

'यहाँ से ले जा!'

'नहीं, सेठ आपके यहाँ से नहीं चाहिये।'

'क्यों छूआछूत लग जायेगी।'

'हाँ।'

'कारण।'

'हमारे प्रयत्न का नहीं।'

'किसने कहा?'

'स्पष्ट तो है, जो परिश्रम करे उसे ही मिलता है और उसी का सम्मान होता है।'

'कब तक राह देखूं?'

'किसकी?'

'तेरी।'

'मेरे में तुमने ऐसा क्या देखा है जो व्यर्थ में परेशान हो रहे हो?'

'यह मेरे देखने की बात है।'

'नहीं देखने में ही लाभ है।' समजू ने अपना सलूका सामने लिया और उसके मुँह पर एक मधुर मुस्कान आगई।

समजू की इस मधुर मुस्कान के सामने सनातन को सारे संसार की सुन्दरता फीकी लगी।

'अधिक बात करने का समय नहीं है।' सनातन ने जयसिंह भाई के आने का समय हो जाने से चिन्ता करते हुए कहा।

'मैं तुमको कहाँ रोक रही हूँ।'

'कब आयेगी?' सनातन ने नेह भरे नेत्रों से एक बार फिर समजू को देखा।

'आधी रात्रि में।'

'समजू ने जैसे ही बात पूरी की कि जयसिंह भाई के आने की आहट हुई। पांवों की आहट को सुनते ही सनातन जिस अवस्था में था उसी अवस्था में बैठक में आकर बैठ गया।

'जयसिंह भाई आप एक काम करो!'

'बताओ, भाई।'

'तुम खाना खाकर आराम से जानुड़ा जाओ और वहाँ से लाखा कोली को साथ लेकर पुनः सुबह लौट आना।'

'जानुड़ा क्या कोई दूर है? पत्थर भी यदि यहाँ से फैंका जाये तो

जाम्बुडा मे जाकर गिरे अभी पहुँच जाऊँ, भला इसमे सुबह क्या आना ? अभी चला जाऊँ और कहो तो खाना खाने से पहले ही आ जाऊँ।'

'नही लाखा आज ताल्लुके गया होगा इसलिए उसको लौटने मे रात हो जायेगी। व्यर्थ मे ही तुम्हे वहाँ बैठे रहना होगा, इसलिये आराम से खाना खाकर जाना और सुबह लौट आना। ऐसा कोई जल्दी का काम नही कि रात मे दु:ख देखना पडे।'

'तब ठीक।'

'खाना खाकर तुम चले जाना।' सनातन ने बात को दोहराते हुए कहा।

'ठीक भाई।'

तत्पश्चात् सनातन खाना खा लेने के समय तक वैसा-का-वैसा ही बैठा रहा। जैसे ही उसने भोजन किया जयसिंह को जाम्बुडा जाने की पुन याद दिलवाई तथा साफ साफ कहा कि 'यदि लाखा रातोरात ही आने को अधीर हो उठे तो कहना कि इस समय भाई तुम्हारी इतजार नही करेंगे, दिन उगने पर ही लाखा यहाँ आये।'

जयसिंह भाई को जाम्बुडा की ओर रवाना करके सनातन ने ड्योढी के दरवाजे बन्द कर लिए क्योकि आज उसे ऊपर के कमरे में ही सोना था।

जयसिंह भाई ने जाम्बुडा का मार्ग लिया।

शुक्ल पक्ष की सप्तमी का चन्द्रमा तजपुर की सीमा पर अपना मद मद प्रकाश फैला रहा था। चन्द्रमा की सवारी तेजी से आकाश के पटल पर फैलती हुई अनेक तारो के बीच परिभ्रमण कर रही थी। दिन भर की आतप्त धरा के रजकण चन्द्रमा की शीतलता के स्पर्श से आनन्दित हो उठे। किन्तु समजू की पल-पल राह देखने वाले सनातन के दिल को यह शीतल चन्द्रमा शान्ति नही दे सका।

अन्तत मध्य रात्रि का मोगरा खिला और सामने के नदी के किनारे से एक छाया चाँदनी रात मे आती दिखाई दी। देखते-देखते इस छाया ने नदी का किनारा तय कर लिया और गाँव मे घुस पडी। झोपडो की ओट लेती हुई वह ड्योढी तक आगई। उसी समय सनातन ने ड्योढी का कुन्दा खोल दिया और समजू की नकाब की काली ओढनी उतार दी। दबे पाँवो दोनो ऊपर के कमरे मे चढ गये। कमरे के एक कोने मे समजू खडी हो गई, अत सनातन ने कहा

'बैठ।'

समजू का हृदय धडकने लगा और वह पलग के किनारे पर बैठ गई। इस प्रकार पलग पर बैठने का यह उसके जीवन का पहला प्रसग था। उसका

हृदय धड़क रहा था। धड़क-धड़क करते हुए दिल से वह धीमे-सी बोली :

'सेठ, मेरे से प्यार करना छोड़ दो।'

'क्यों ?'

'हम जंगल में घूमने वाले प्राणियों को महल में रहना शोभा नहीं देता।'

'समजू ! तू तो इस हृदय में समा चुकी है'—कहते हुए सनातन ने समजू का सुन्दर गठीला हाथ खेंचा।'

'थोड़ी शर्म कीजिये !' कहते हुए समजू ने हाथ छुड़वा लिया और उसके गलफूल से गालों पर लज्जा की लालिमा आ गई। इस आई हुई लालिमा को सनातन ने पास में आकर चूम लिया। इससे समजू का दिल जोर से धड़कने लगा।

समजू की अति बलिष्ठ और गठी हुई देह के कारण उसने प्रीति की थी। कमरे के एक कोने पर मंद प्रकाश फैलाता हुआ दीपक इस सुखद मिलन के रंग भरे नहलके को पद्मासन लगाकर, स्थिर चित्त से देख रहा था। अपने गाल को साफ करती हुई समजू ने कजरारी आँखों से सनातन को देखा और एक दृष्टि का पैना तीर सनातन के अभेद अन्तर को बेध गया। कामबाणों से बिधा, सनातन के बाहु-पाश में केसरिया रंग की रंगीली चूँन्दड़ी में ढका हुआ, समजू का रूप से भरा शरीर एक साथ दबा और इससे समजू ने एक अवर्णनीय आनन्द प्राप्त किया।

प्रातःकाल जैसे ही मोर बोले, सनातन के कमरे की हलचल समाप्त होगई। दीपक की स्थिर ज्योति अब डिगमिगा उठी। दोनों के मुँह पर अथाह तृप्ति का वैसा ही आभास हो रहा था मानो दोनों ही तृप्ति सागर में डुबकी लगा चुके हों।

प्रातःकाल की किरणें अपना साम्राज्य फैलायें कि इससे पूर्व ही समजू अपने भ्रष्ट यौवन को समेटकर अपने मेमे में सुरक्षित पहुँच गई।

# रूड़की की मृत्यु

रूडकी की बीमारी बढती ही गई। सकलीगरो को अब अधिक समय तक एक ही स्थान मे पडाव डाले रहना सम्भव नही था। गाँव मे अब काम नही रहा और काम करे बिना पेट को दोनो जून भरना असम्भव था। अभी रूडकी की बीमारी के कारण वे एक दिन और ठहर गये। अभी रूडकी का बुखार नही उतरा था तथा जल्दी ही रूडकी का बुखार उतर जायेगा, ऐसे लक्षण भी दृष्टिगत नही हो रहे थे। अत डगे के मुखिया ने ममजू से कहा·

'तेरी माँ को झोली मे डालकर चल दिया जाये।'

ममजू यह सुनकर व्याकुल हो उठी। उसे तेजपुर अभी नही छोडना था। वह स्वयं यह भलीभाँति समझती थी कि उसकी माँ अब अधिक नही जी सकती है। बुखार की गर्मी से उसका शरीर जर्जर हो चुका था। हेरफेर करने से एक दिन पहले मरेगी। वह यह भी स्पष्टरूप से समझती थी कि यदि तेजपुर छोडकर उसकी माँ कही दूसरी जगह मरेगी तो पूरी लकडियो का प्रबन्ध होना भी सम्भव नहीं है। यहाँ उसकी मृत्यु होने से उसका उद्धार हो जायेगा। सेठ सभी व्यवस्था विधिवत कर देगा किन्तु मन के इस भाव को वह किसी प्रकार से किसी को नही बता सकती थी—बाहर बात

करने लायक भी वह नहीं थी।

मुखिया के पूछने पर भी जब समजू चुप रही तो उसने फिर से पूछा :

'लड़की, जो कहता हूँ वह मान जा।'

अनेक विचारों में गोते खाती हुई समजू अन्ततः लड़खड़ाते स्वर से बोली :

'बुढ़िया कम जीने वाली है, व्यर्थ में ही क्यों हेरफेर किया जाये !'

'परन्तु यह क्या हमारे बाप का घर है ?'

'यह हमारा गाँव तो नहीं किन्तु हमारे लिये तो सारी दुनियाँ एक सी है !'

'अब इस गाँव से लाल-पैसा भी मिलना सम्भव नहीं। नए गाँव में जाने पर कम-से-कम आठ दिन तक तो दोनों जून खाने को मिल ही जायेगा!'

'यह बात तो ठीक है किन्तु……मेरा मन नहीं कहता है।'

'ऐसा क्यों ?'

'कारण तो बस यही कि जब तक माँ के प्राण हैं उसे गाँव-गाँव में लेकर नहीं भटकूँ। सारा जीवन ही भटक-भटककर व्यतीत कर दिया। अब यह शांति से मरे यही मेरी हार्दिक अभिलाषा है।'

'बुढ़िया की क्या अभिलाषा है ?'

'बुढ़िया को क्या कहना है। शान्ति से पड़ी रहने दो। इसमें ही उसे शान्ति है।'

'बुढ़िया मर जायेगी तो अकेली क्या करेगी ?'

'सिर पर हजार हाथ वाला है तो, जो होना है होकर रहेगा।'

'लड़की अभी तू नादान है ? शायद तू यह नहीं जानती कि मनुष्य की मौत मनुष्य के लिये ही भारी हो जाती है ! यदि तेरी माँ मर जायेगी तो न कोई कंधा देने वाला है और न कोई सहारा देने वाला ही है। अकेली खड़ी-खड़ी चीखती रहेगी।'

'जो भगवान की इच्छा होगी वह होगा।'

'चल कर आसमान की ओर पत्थर फेंक कर सिर पर झेलने से क्या मतलब ?'

'चाहे कुछ भी हो। मैं तो एक भी कदम यहाँ से नहीं चलूँगी।'

'व्यर्थ में बचपना मत कर। चुपचाप लूगड़ा बाँध ले।' मुखिया ने लाल आँखें करके कहा।

'कह दिया कि मुझे तो अभी यहीं पड़े रहना है।'

'अच्छी बन और मान जा। नहीं तो व्यर्थ में ही बुढिया के शरीर को कौवे-कुत्ते नोच-नोच कर खा जायेंगे।'

'जो भाग्य मे लिखा होगा होकर रहेगा।'

डगे की दूसरी सब गाडियाँ तैयार होगई। परम्परा के अनुसार डगे के भोजा मुखिया के कदम न बढाने तक कोई आगे नही बढ सकता है और इसी रीति के कारण सारी तैयार गाडियाँ भोजा के हुक्म की राह जो रही थीं।

'अब भी कहता हूँ मेरा कहना मान जा।'

भोजा ने आखिर तक समजू को समझाने का प्रयास किया। किन्तु समजू ने अपना नकारात्मक उत्तर ही बनाये रखा। इसलिए भोजा एक कठोर दृष्टि कर वहाँ से चल दिया। इसके पीछे-पीछे गाडियो की पक्ति चल दी। मात्र एक तम्बू वहाँ दिखाई दे रहा था।

भगवान् सूर्य देव आ चुके थे। सदा ही कई वर्षों तक एक साथ रहने वाली गाडियाँ उसको अकेला छोडकर चल दी थी। समजू इन जाती हुई गाडियो की पक्ति को ध्यान से देखती रही। विधाता ने न जाने उसके भाल मे क्या लिखा है ? अपनी जाति को छोडकर आज वह अकेली ही तेजपुर के इस भयकर जगल मे पडी रही। किस कारण से ? एक फक्कड़ युवक का आकर्षण उसके रोम-रोम मे नई चेतना जगा रहा था। उसकी आँखो के सामने सनातन की एक कल्पना मूर्ति आ गई। कैसा युवक ! जिसके भाग्य अच्छे हो वही इस घर मे आयेगा।

तम्बू से उसकी माँ का धीमा मन्द स्वर सुनाई दिया और वह कल्पना लोक से जगी। दूर-दूर जाती हुई गाडियाँ धीरे-धीरे अदृश्य होगईं। वह जल्दी से तम्बू मे घुसी।

बुढिया का जर्जर शरीर और अधिक जर्जर हो गया था। शरीर मे बुझते दीपक-सी दो आँखें चमक रही थी। इसके अलावा चैतन्यता का कोई अन्य लक्षण नही प्रतीत हो रहा था। बुढिया की जीभ सूख गई थी। सूख कर हलक से चिपकी जीभ हटा कर बुढिया बोली :

'बेटी ""पानी""'

और समजू ने मिट्टी के घडे में-से कटोरा भरकर बुढिया के मुँह मे पानी टपकाया। सूखते हलक मे पानी की बूँदें पहुँचते ही बुढिया को चैन मिला और फिर उसने आँखें मूँद ली।

सनातन द्वारा ताल्लुके से बुलवाया हुआ वैद्य दवा की पुडिया दे गया था, किन्तु उनसे कुछ भी फर्क नही हुआ। समजू यह भलीप्रकार जानती थी

कि वृद्धावस्था की बीमारी मनुष्य को सदा ही काल के गाल में छोड़कर जाती है। इसमें किसी की भी कुछ नहीं चलती है। जब यमराज ही ग्रसने को आ जाये तो उनसे कौन पीछा छुड़वा सकता है। फिर भी सनातन वैद्य को बराबर बुलवाता रहता था।

वैसे तो सनातन सेठ का नियम था—और वह भी झेवरसेठ के समय से—एक से, एक हजार भी यदि खर्च हों तो कोई आपत्ति नहीं, किन्तु तेजपुर की सीमा में दवा के अभाव में किसी की मृत्यु न हो। बीमार आदमियों के लिये उनकी घोड़ागाड़ी वैद्य को लाने-लेजाने के लिए दौड़ती रहती। दवाओं के लिए उसकी तिजोरी के ताले सदा खुले रहते थे। तदुपरांत आदमी निरा-धार हो या मध्यमवर्ग का, उसकी कोई बात नहीं थी। सनातन ने इस परम्परा को यथावत बनाये रक्खा था। वह परम्परा समजू के लिये ही नहीं थी अपितु सबके लिए थी। परन्तु समजू को इस बात का बोध न होने कारण वह यह समझती थी कि सनातन उसकी मां को स्वस्थ बनाने के लिए कितना प्रयत्न कर रहा है। किन्तु सभी प्रयत्न उस समय निष्फल हो जाते हैं जब जिन तिलों में तेल नहीं, उनको पेर कर तेल निकालने की आशा की जाती है। बहुत मना करने पर सेठ मानता ही नहीं था। समजू ने अपना जीवन ही सनातन को समर्पित कर दिया था। फिर उसकी आज्ञा टालने का कोई प्रश्न ही नहीं था। इस विचार के कारण ही वह सनातन के आदेश का अक्षरशः पालन करती जा रही थी। उसने यह कल्पना नहीं की कि विवाह करना और प्रेम करना दो भिन्न-भिन्न बातें हैं। उसके मतानुसार चाहे सनातन विवाहित नहीं था फिर भी उस एक को ही अथाह प्रेम करके जीवन पूरा करना था, और एक बार दृढ़ निश्चय कर लेने पर अपने मन्तव्य से डिग जाने वाली भी समजू नहीं थी। वह बड़े ही पक्के निश्चय वाली स्त्री थी।

बुढ़िया ने पुनः गहरी बैंसी हुई आंख की पुतलियां ऊँची कीं और पुतलियां खोलकर अपनी कोख से पैदा की हुई समजू पर एक नजर डाल कर कहने लगी : 'बेटी !'

बुढ़िया के शब्दों को भलीप्रकार सुनने के लिये समजू ने अपने कान बुढ़िया के मुँह पर लगा दिये।

बुढ़िया ने भी अपनी सारी शक्ति बोलने के लिए एकत्रित की और फिर बोली : 'बेटी ! अब मैं घड़ी-दो-घड़ी की मेहमान हूं।'

'मां ! ऐसी बात मत बोल।'

'जो मुझे दृष्टिगत हो रहा है वही तो मैं कहती हूं।'

'मैं आंचल फैला कर भगवान् से प्रार्थना करती हूं कि मां तू शीघ्र ही स्वस्थ हो जाये।' समजू की आवाज भारी हो गई। उसका गला रुंध गया।

'बेटी, यह बात अब भगवान् को मजूर नही हो सकती है।'

'क्यो कर नही मजूर करेगा ?'

'अजल-पानी जो छूट गया है।'

'समय निकल गया।'

'हाँ, बेटी। मनुष्य की आयु बीतने मे समय नही लगता। प्रचण्ड वायु के मात्र एक ही थपेडे से जैसे दीपक बुझ जाता है वैसे ही जीवन का दीपक भी बुझ जाता है।'

'माँ। यह तो मिट्टी का दीपक होता है।'

'यह शरीर भी ऐसा ही होता है। यह शरीर भी मिट्टी के दीपक-सा होता है जिसे बुझते समय नही लगता है। बिना किसी प्रकार की बीमारी के भी नष्ट हो जाये। इस पर भी मेरी तो उम्र पक चुकी है। मेरा कितने दिनो का भरोसा!'

माँ की बात सुनकर समजू की पानीदार आँखें डबडबा गईं।

'माँ तू ऐसा मत बोल।'

'बेटी, मुझे तुझे दो बातें कहनी हैं।'

'माँ! कह मैं सुन रही हूँ।'

'सुनना ही नही है जीवन मे उनका पालन भी करना होगा।'

'वचन पालने योग्य होगा तो पालूँगी।'

बुढ़िया की गहरी धँसी आँखें कुछ क्षणो के लिए बन्द होकर पुन खुली। हलक से लगी जीभ को पोपले मुँह मे थूक से गीला करके वह बोली

'सवर्ण लोगो का विश्वास नही करना चाहिए।'

समजू ने आँखें नीचे करली। आँखो म भरे हुए आँसू बाहर बहने लगे। रूडकी अब फिर से कहने लगी

'मैं भी ऐसे ही माया के लोभ मे चप्पड खा चुकी हूँ। उच्चवर्ग के लोग अपनी इज्जत को ढकने के बहाने लाखो बातें करते हैं। जिस दिन हमल ठहर जाता है, उस दिन कोई भी अपना नही रहता है। उस दिन ऊपर आकाश और नीचे धरती ही होती है। कोई धीरज देने वाला नही होता। बेटी तू अभी खिलता फूल है। समय आने पर सभी बातें तू स्वय जान जायेगी।'

'देह मे से हसा उडे इससे पहले मैं हल्की हो जाऊँ तो मैं शान्ति स मर सकूँगी।' कहते हुए रूडकी की जबान बन्द हो गई। बडी कठिनाई से वह बोली :

'तू भी सवर्ण वश का खून है।'

मृत्यु की अन्तिम घडिया मे माँ को अपने जीवन का रहस्य खोलते

कि वृद्धावस्था की बीमारी मनुष्य को सदा ही काल के गाल में छोड़कर जाती है। इसमें किसी की भी कुछ नहीं चलती है। जब यमराज ही ग्रसने को आ जाये तो उनसे कौन पीछा छुड़वा सकता है। फिर भी सनातन वैद्य को बराबर बुलवाता रहता था।

वैसे तो सनातन सेठ का नियम था—और वह भी झवेरसेठ के समय से—एक से, एक हजार भी यदि खर्च हों तो कोई आपत्ति नहीं, किन्तु तेजपुर की सीमा में दवा के अभाव में किसी की मृत्यु न हो। बीमार आदमियों के लिये उनकी घोड़ागाड़ी वैद्य को लाने-लेजाने के लिए दौड़ती रहती। दवाओं के लिए उसकी तिजोरी के ताले सदा खुले रहते थे। तदुपरांत आदमी निराधार हो या मध्यमवर्ग का, उसकी कोई बात नहीं थी। सनातन ने इस परम्परा को यथावत बनाये रखा था। वह परम्परा समजू के लिये ही नहीं थी अपितु सबके लिए थी। परन्तु समजू को इस बात का बोध न होने कारण वह यह समझती थी कि सनातन उसकी माँ को स्वस्थ बनाने के लिए कितना प्रयत्न कर रहा है। किन्तु सभी प्रयत्न उस समय निष्फल हो जाते हैं जब जिन तिलों में तेल नहीं, उनको पेर कर तेल निकालने की आशा की जाती है। बहुत मना करने पर सेठ मानता ही नहीं था। समजू ने अपना जीवन ही सनातन को समर्पित कर दिया था। फिर उसकी आज्ञा टालने का कोई प्रश्न ही नहीं था। इस विचार के कारण ही वह सनातन के आदेश का अक्षरशः पालन करती जा रही थी। उसने यह कल्पना नहीं की कि विवाह करना और प्रेम करना दो भिन्न-भिन्न बातें हैं। उसके मतानुसार चाहे सनातन विवाहित नहीं था फिर भी उस एक को ही अथाह प्रेम करके जीवन पूरा करना था, और एक बार दृढ़ निश्चय कर लेने पर अपने मन्तव्य से डिग जाने वाली भी समजू नहीं थी। वह बड़े ही पक्के निश्चय वाली स्त्री थी।

बुढ़िया ने पुनः गहरी धँसी हुई आँख की पुतलियां ऊँची कीं और पुतलियाँ खोलकर अपनी कोख से पैदा की हुई समजू पर एक नजर डाल कर कहने लगी : 'बेटी !'

बुढ़िया के शब्दों को भलीप्रकार सुनने के लिये समजू ने अपने कान बुढ़िया के मुँह पर लगा दिये।

लड़की ने भी अपनी सारी शक्ति बोलने के लिए एकत्रित की और फिर बोली : 'बेटी ! अब मैं घड़ी-दो-घड़ी की मेहमान हूँ।'

'माँ ! ऐसी बात मत बोल।'

'जो मुझे दृष्टिगत हो रहा है वही तो मैं कहती हूँ।'

'मैं आंचल फैला कर भगवान् से प्रार्थना करती हूँ कि माँ तू शीघ्र ही स्वस्थ हो जाये।' समजू की आवाज भारी हो गई। उसका गला रुँध गया।

'बेटी, यह बात अब भगवान् को मजूर नही हो सकती है ।'

'क्यो कर नही मजूर करेगा !'

'अजल-पानी जो छूट गया है ।'

'समय निकल गया ।'

'हाँ, बेटी । मनुष्य की आयु बीतने मे समय नही लगता। प्रचण्ड वायु के मात्र एक ही थपेडे से जैसे दीपक बुझ जाता है वैसे ही जीवन का दीपक भी बुझ जाता है ।'

'माँ । यह तो मिट्टी का दीपक होता है ।'

'यह शरीर भी ऐसा ही होता है । यह शरीर भी मिट्टी के दीपक-सा होता है जिसे बुझते समय नही लगता है । बिना किसी प्रकार की बीमारी के भी नष्ट हो जाये । इस पर भी मेरी तो उम्र पक चुकी है । मेरा कितने दिनो का भरोसा !'

माँ की बात सुनकर समजू की पानीदार आँखें डबडबा गईं ।

'माँ तू ऐसा मत बोल ।'

'बेटी, मुझे तुझे दो बातें कहनी हैं ।'

'माँ ! कह मैं सुन रही हूँ।'

'सुनना ही नही है जीवन मे उनका पालन भी करना होगा ।'

'वचन पालने योग्य होगा तो पालूँगी ।'

बुढिया की गहरी धँसी आँखें कुछ क्षणो के लिए बन्द होकर पुन खुली। हलक से लगी जीभ को पोपले मुँह के थूक से गीला करके वह बोली

'सवर्ण लोगो का विश्वास नही करना चाहिए ।'

समजू ने आँखें नीचे करली । आँखो में भरे हुए आँसू बाहर बहने लगे । रूडकी अब फिर से कहने लगी .

'मैं भी ऐसे ही माया के लोभ मे थप्पड खा चुकी हूँ । उच्चवर्ग के लोग अपनी इज्जत को ढकने के बहाने लाखो बातें करते हैं । जिस दिन हमल ठहर जाता है, उस दिन कोई भी अपना नही रहता है । उस दिन ऊपर आकाश और नीचे धरती ही होती है । कोई धीरज देने वाला नही होता । बेटी तू अभी खिलता फूल है । समय आने पर सभी बातें तू स्वय जान जायेगी ।'

'देह मे से हसा उडे इससे पहले मैं हल्की हो जाऊँ तो मैं शान्ति से मर सकूँगी ।' कहते हुए रूडकी की जबान बन्द हो गई । बडी कठिनाई से वह बोली :

'तू भी सवर्ण वश का खून है ।'

मृत्यु की अन्तिम घड़ियों में माँ को अपने जीवन का रहस्य खोलते

देखकर समजू रुड़की के और अधिक समीप आगई। वह अतीत की वात जानने को अति उत्सुक हो रही थी।

'मैं उस समय तुझसे उम्र में थोड़ी ही बड़ी थी। गढ़ के गोईंडा में खेमें गड़े हुए थे। और ठोकर खाई ! माया के मोह में ठोकर खाने से मेरे हमल रह गया। तदुपरान्त तू पैदा हुई। वेटी ! तेरे में दुर्लभसेठ के वंश का खून है। तुझे गोद में लेकर मैं जिस तेरे पिता दुर्लभ दोसी को तेरा मुँह वतलाने को गई तो उसने अपना मुँह अपने दोनों हाथों से ढक लिया। इसके वाद मैंने पक्का निश्चय कर लिया कि इन सवर्ण लोगों से कभी प्रीति नहीं करनी चाहिये। तेजपुर के युवक ने तेरे पर डोरे डालना शुरु किया है। इसी से दुर्लभ दोसी की वेटी के साथ विवाह होने वाला है। मैंने सुना है कि आज तो वम्वई में उसके पास खूब सम्पत्ति है।'

माँ का एक-एक शब्द सुनकर समजू सिसकने लगी। वुढ़िया कुछ देर रुक कर वोली :

'वेटी ! उस दिन मेरे पर सकलीगर का हाथ था। मैं विवाहित थी और सकलीगर जीवित था, किन्तु तू तो अभी कुमारी तथा अकेली है। तुझे तो लोग कच्चा खा डालेंगे। दृष्टि का मार सवसे बुरा होता है।'

समजू का सारा शरीर काँपने लगा। माँ के वचन उसे वहुमूल्य प्रतीत हुए। थोड़ी देर में उसने विचार किया कि तेजपुर छोड़कर विदेश को चल दूँ। वुढ़िया को झोली में डालकर फिर से अपने जाति भाइयों से मिल जाऊँ। किन्तु सेठ के साथ वचनवद्ध हूँ। यदि वचन तोड़ूँ तो विश्वासघाती कहलाऊँ !

इसी सोचविचार में रुड़की के हाथ-पाँव ठण्डे होने लगे तथा समजू कुछ भी वोले कि इससे पूर्व रुड़की ने इस असार-संसार से सदा के लिये विदा ले ली। समजू की आँखों से टपटप आँसू गिरने लगे। उसके रुदन से उजाड़ वन और भयंकर हो गया। रुदन की ध्वनि इस उजाड़ वन में विना किसी वाधा के फैल रही थी।

जैसे ही सनातन को रुड़की की मृत्यु के समाचार मिले उसी समय गाँव के दस-पाँच आदमियों को लेकर वह खेमे पर आ पहुँचा। उस समय समजू अपनी मृत माता की देह को पकड़ कर वैठी हुई थी। मानो उसे आशा थी कि रुड़की इस प्रकार से वैठने से पुनः जीवित हो उठेगी।

वुढ़िया के अन्तिम संस्कार करने के लिए खेमे के पास ही उसकी चिता चुनी गई और दाग में सम्मिलित होने वाले व्यक्तियों ने खेमे को तहस-नहस कर दिया। वुढ़िया की शैया के नीचे ही एक गड्ढा खुदा हुआ था। जव इसकी मिट्टी निकाली गई तो उसमें एक वन्द थैली मिली। वुढ़िया की

मिसकीयत लेकर धाय में सम्मिलित व्यक्ति सनातन के पास पहुँचे तथा थैली उसको दे दी। सनातन ने थैली खोली। उसमें एक 'बिल' व पचास रुपए निकले। 'बिल' सनातन के ससुर दुर्लभ दोसी के नाम का अठारह साल पहले का था। बुद्धिमान सनातन ने रसीला व समजू की समता का कारण मन-ही-मन समझ लिया।

थैली जैसी-की-तैसी बाँध कर रख दी। अकेली रह गई समजू को सनातन ने अपने विश्वास के आदमी लाखा को सौंप कर जात्रुडा के लिए रवाना कर दिया।

# बेताज का बादशाह

दोसी ने तेजपुर वालों का काम जितना सुगम समझा वह उतना आसान नहीं मिला। कई कागज और नोटिस मिलने पर भी सनातन किसी प्रकार का उत्तर नहीं देता था। दूसरी ओर रामजी मेहता के लगातार एक-के-बाद-एक पत्र आ रहे थे। रामजी मेहता गुंदाला की दुकान में बैठे-बैठे अपने पुत्र रतीलाल के सम्बंध के लिए समय-समय पर तकादे करते थे।

आज से वर्षों पहले भी इसी प्रकार की जल्दी में रसीला का सम्बन्ध पक्का कर देने का दोसी को पश्चाताप हो रहा। वे इस समय उसी पश्चाताप की भट्टी में झुलस रहे थे। जीवन में उनसे एक यही भूल हुई थी। उसके अतिरिक्त किसी अन्य बात को वे भूल नहीं समझते थे। इस भूल को सुधारने के लिए दोसी ने कई प्रयत्न किए किन्तु उन्हें कभी सफलता नहीं मिली। उनका विचार था कि रसीला स्वयं ही आगे होकर स्वयं ही इस ग्रामीण युवक के साथ विवाह करने को इन्कार कर देगी, किन्तु वह नहीं हुआ और सनातन के साथ विवाह करने के मामले में रसीला मौन रही।

सनातन के जाने के बाद कुछेक दोसी के मन में बड़ी अशांति रही। पति को सदा ही व्याकुल देखकर माणिकबेन को बहुत दुःख होता किन्तु इस परिस्थिति को समाप्त करने के लिए उसके पास कोई उपाय नहीं था।

माणिक-बेन देख रही थी सेठ की खुराक दिन-प्रतिदिन घटती जा रही है। चिंतातुर मन के कारण तामसी प्रवृत्ति से दोसी पल-पल मे क्रोध करते रहते थे। उनके इस क्रोध से छुटकारा पाने के लिए माणिक-बेन सदा चुप रहती तथा इस चुप्पी के कारण वह सदा सफल रहती।

रतीलाल उतना बुद्धिमान नही था जितना सोचा गया था। बम्बई मे आये रतीलाल को काफी समय हो जाने पर भी उसके मानस मे गहरे बैठे ग्रामीण संस्कार तनिक भी हल्के नही पड सके थे। रसीला को वह अपनी ओर नही खीच सका। दोसी का दांव उल्टा पडने का बस यही एक कारण था और इसी कारण वे प्राय मन-ही-मन कई बार बडबडाते—'निरा मूर्ख ही निकला।'

किन्तु एक ओर सनातन को छेडने तथा दूसरी ओर रामजी मेहता को दो पत्र लिखकर हाथ कटा देने के बाद रतीलाल को दामाद की भांति मान लेने के सिवाय कोई अन्य मार्ग नही था। जबकि दूसरी ओर उनको कुछ भी काम बनता नही दीख पड रहा था। सब अपनी-अपनी इच्छानुसार आचरण करते थे। हर एक की ताल अलग-अलग थी। इन विभिन्न स्वरो को एक लय-ताल मे करने के लिये दोसी सदा ही इनकी मात्रा मे फेरफार करते रहते थे। किन्तु अपने उद्देश्य मे दोसी को सफलता नही मिली थी।

दोसी इन दिनो बडे गमगीन रहते थे। उनको कुछ भी स्पष्ट नही दिखाई देता था। जहाँ एक ओर उनको सनातन के प्रति अति घृणा थी तो दूसरी ओर रतीलाल का कोई ठिकाना नही था। एक ओर जहाँ उनके स्वाभिमान और घमड का प्रश्न था तो दूसरी ओर बेटी का भविष्य। दोसी मन-ही-मन बहुत व्याकुल थे। क्या किया जाय वे सोच नही पा रहे थे।

बैंठक, रसोईघर आदि सभी बद करके माणिक-बेन पति के शयन-कक्ष मे आई और पलग के एक ओर बैठ गई। किसी प्रकार की विशेष मत्रणा करने को या दोसी के अस्वस्थ होने पर उनके हाथ पांव दबाने को ही माणिक-बेन पति के पास आकर उनके पलग पर बैठती थी। आज पत्नी को इस प्रकार से आया देखकर दोसी पलग पर लेटे-लेटे ही कहने लगे

*'क्या कहना है, जो कहना हो जल्दी से कह दे। मेरा दिमाग इस समय बडा अस्थिर है। इसमे अनेक विचार आते हैं।'*

*'मैं यह सब जानती हूँ। तुम व्यर्थ मे ही परेशानी बढा रहे हो।* सब के भाग्य अपने अपने होते हैं, जिसके भाग्य मे जैसा लिखा है वैसा होगा ही।'

'माता-पिता का दिल ही ऐसा है कि कई बातो का विचार करना पडता है।

'इसके लिए कौन रोकता है ?'

# बेताज का बादशाह

दोसी ने तेजपुर वालों का काम जितना सुगम समझा वह उतना आसान नहीं मिला। कई कागज और नोटिस मिलने पर भी सनातन किसी प्रकार का उत्तर नहीं देता था। दूसरी ओर रामजी मेहता के लगातार एक-के-बाद-एक पत्र आ रहे थे। रामजी मेहता गुंदाना की दुकान में बैठे-बैठे अपने पुत्र रतीलाल के सम्बंध के लिए समय-समय पर तकादे करते थे।

आज से वर्षों पहले भी इसी प्रकार की जल्दी में रसीला का सम्बन्ध पक्का कर लेने का दोसी को पश्चाताप हो रहा। वे इस समय उसी पश्चाताप की भट्टी में झुलस रहे थे। जीवन में उनसे एक यही भूल हुई थी। उसके अतिरिक्त किसी अन्य बात को वे भूल नहीं समझते थे। इस भूल को सुधारने के लिए दोसी ने कई प्रयत्न किए किन्तु उन्हें कभी सफलता नहीं मिली। उनका विचार था कि रसीला स्वयं ही आगे होकर स्वयं ही इस ग्रामीण युवक के साथ विवाह करने को इन्कार कर देगी, किन्तु यह नहीं हुआ और सनातन के साथ विवाह करने के मामले में रसीला मौन रही।

सनातन के जाने के बाद दुर्लभ दोसी के मन में बड़ी अशांति रही। पति को सदा ही व्याकुल देखकर माणिकबेन को गहरा दुःख होता किन्तु इस परिस्थिति को समाप्त करने के लिए उसके पास कोई उपाय नहीं था।

माणिक-बेन देख रही थी सेठ की खुराक दिन-प्रतिदिन घटती जा रही है। चिंतातुर मन के कारण तामसी प्रवृत्ति के दोसी पल-पल मे क्रोध करते रहते थे। उनके इस क्रोध से छुटकारा पाने के लिए माणिक-बेन सदा चुप रहती तथा इस चुप्पी के कारण वह सदा सफल रहती।

रतीलाल उतना बुद्धिमान नही था जितना सोचा गया था। बम्बई मे आये रतीलाल को काफी समय हो जाने पर भी उसके मानस मे गहरे बैठे ग्रामीण सस्कार तनिक भी हल्के नही पड सके थे। रसीला को वह अपनी ओर नही खीच सका। दोसी का दांव उल्टा पडने का बस यही एक कारण था और इसी कारण वे प्राय मन-ही-मन कई बार बडबडाते—'निरा मूर्ख ही निकला।'

किन्तु एक ओर सनातन को छेड़ने तथा दूसरी ओर रामजी मेहता को दो पत्र लिखकर हाथ कटा देने के बाद रतीलाल को दामाद की भांति मान लेने के सिवाय कोई अन्य मार्ग नही था। जबकि दूसरी ओर उनको कुछ भी काम बनता नही दीख पड रहा था। सब अपनी-अपनी इच्छानुसार आचरण करते थे। हर एक की ताल अलग-अलग थी। इन विभिन्न स्वरो को एक लय-ताल मे करने के लिये दोसी सदा ही इनकी मात्रा मे फेरफार करते रहते थे। किन्तु अपने उद्देश्य मे दोसी को सफलता नही मिली थी।

दोसी इन दिनो बडे गमगीन रहते थे। उनको कुछ भी स्पष्ट नही दिखाई देता था। जहां एक ओर उनको सनातन के प्रति अति घृणा थी तो दूसरी ओर रतीलाल का कोई ठिकाना नही था। एक ओर जहां उनके स्वाभिमान और घमड का प्रश्न था तो दूसरी ओर बेटी का भविष्य! दोसी मन-ही-मन बहुत व्याकुल थे। क्या किया जाय वे सोच नही पा रहे थे।

बैठक, रसोईघर आदि सभी बद करके माणिक-बेन पति के शयन-कक्ष मे आई और पलग के एक ओर बैठ गई। किसी प्रकार की विशेष मत्रणा करने को या दोसी के अस्वस्थ होने पर उनके हाथ पांव दबाने को ही माणिक-बेन पति के पास आकर उनके पलग पर बैठती थी। आज पत्नी का इस प्रकार से आया देखकर दोसी पलग पर लेटे-लेटे ही कहने लगे

'क्या कहना है, जो कहना हो जल्दी से कह दे। मेरा दिमाग इस समय बडा अस्थिर है। इसमे अनेक विचार आते हैं।'

'मैं यह सब जानती हूं! तुम व्यर्थ म ही परेशानी बढा रहे हो। सब के भाग्य अपने अपने होते हैं, जिसके भाग्य मे जैसा लिखा है वैसा होगा ही।'

'माता-पिता का दिल ही ऐसा है कि कई बातो का विचार करना पडता है।

'इसके लिए कौन रोकता है ?'

इस 'नहीं रोकने के लिए' मूर्खता के शब्द सुनकर दोसी ने कड़ी नजर से माणिक-बेन को देखा।

माणिक-बेन अब चुप हो गई। थोड़ी देर उन्हें चुप देखकर दोसी बोले :

'जो तुझे कहना हो कह दे जिससे बात समाप्त हो।'

'आज से तीन दिन बाद नवरात्र प्रारम्भ होंगे।'

'इससे क्या मतलब ?'

'हम लोग हर तीसरे वर्ष प्रसाद चढ़ाने के लिए देश जाते हैं। इन नवरात्रों में हमें तीसरा साल होगा अतः नवरात्र हेतु हमें अपने छोड़े हुए देश में प्रसाद के लिये जाना ही चाहिए।'

'मुझे इस समय अवकाश नहीं है।'

'किन्तु तीन साल से माताजी के पालागन के लिए तो चलना ही चाहिए।'

'परमात्मा भला करे ! इस साल तो मैं एक दिन के लिये भी बम्बई नहीं छोड़ सकता हूँ।'

'ऐसा क्या है ?'

'विदेश में युद्ध प्रारम्भ होने की अफवाहें आ रही हैं। वस्तुओं की कीमतों में घटा-बढ़ी चलती रहती है। गाफ़िल रहना मुझे पसन्द नहीं। इस भावों के उतार-चढ़ाव में यदि कहीं घाटा लग जाय तो मैं उसे सहन करने की क्षमता नहीं रखता हूँ।'

'किन्तु काम तो तीन ही दिन का है।'

'तीन दिन तो दूर, मुझे तीन क्षण के लिए भी बम्बई छोड़ने का समय नहीं है।'

'तब फिर क्या किया जाये ? प्रसाद के लिए जाना अत्यावश्यक है।'

'तुम लोग जा-आओ और इस शुभाशुभ प्रसंग का पालन कर लो। तुम और रसीला चली जाओ। जिससे पालागन का दस्तूर पूरा हो जाये।'

'अकेले ही ?'

'इसमें क्या है ? यहाँ से रेलगाड़ी में बैठा दूँगा और आगे तुम लोगों को लेने को बैलगाड़ी आ जायेगी।'

जैसे ही दोसी ने यह कहा उसके मन में एक विचार आया और वह बोले : 'ऐसा करो मैं फला को साथ भिजवा रहा हूँ, किन्तु यह ध्यान रखना कि यदि तीन दिन से चौथा दिन निकल गया तो इस बंगले में तुम लोग पाँव नहीं रख सकोगे।'

दोसी के सामने तेजपुर तैरने लगा। गढ़का व तेजपुर जाने के लिए

एक ही स्टेशन पर यात्री को उतरना होता था। इन दिनों गाँवों के अतिरिक्त भी कई आसपास के गाँवों में जाने को भी उसी स्टेशन पर उतरना पड़ता था। इसलिये दोसी ने माणिक बेन और रसीला को अकेले भेजना उचित नहीं समझा और इसी कारण वे फूला को साथ भेजना चाहते थे। माणिक बेन को भी यह बात अच्छी लगी क्योंकि वह जानती थी कि धर्म के काम जाते हुए यदि किसी प्रकार की कठिनाई आये तो परिचित आदमी होने से किसी प्रकार का सकट सम्भव नहीं।

'अब तुम लोग कब जाओगे?'

'जब भी तुम कहो।'

'मैं तो कहता हूँ कि तुम यह काम जल्दी से पूरा कर लो जिससे दूसरे काम में मन लगे और ग्रामान्तर भी समाप्त हो जाए।'

'ठीक है।'

पति की आज्ञा लेकर जब माणिक-बेन कमरे से बाहर निकली तब घर में नीरव शांति छाई हुई थी। बढ़ारदा रास्ते की मोटरों के हार्न इस नीरव शांति को भंग कर रहे थे फिर भी तीन दिन गढ़का में रहने तथा चार दिन आने-जाने के इस प्रकार से कुल सात दिनों के लिए घर के इन विषाद पूर्ण वातावरण से मुक्ति पाने के आनन्द के कारण माणिक-बेन को बिछौने में पड़ते ही नींद आ गई।

दोसी सवेरे जैसे ही सो कर अपने कमरे से बाहर निकले कि उनकी नजर रसीला पर पड़ी। रसीला को देखकर दोसी बोले

'बेटी, जल्दी आजाना।'

रसीला को दूसरे गाँव जाने का भान नहीं था, अतः उसने आगे होकर प्रश्न किया।

'कहाँ से?'

'देश से।'

'कहाँ जाना है, मुझे तो कुछ भी पता नहीं।'

'कल सुबह की गाड़ी से तू और तेरी माँ फूला को लेकर गढका चन जाओ और भोग का काम पूरा कर आओ।'

'क्या आप नहीं चलेंगे?'

'नहीं बेटा मैं दुकान नहीं छोड़ सकता। मुझे फुरसत नहीं है।'

'तो ठीक।' कहकर रसीला दातुन करने चल दी।

सुबह-सुबह ही इस प्रकार से आठ दिन के लिए घर से बाहर जाने के समाचार ज्ञात होने से वह आनन्द-विभोर हो गई। उसके मन में लहरें उठने लगीं। गढका से तेजपुर दस कोस दूर था किन्तु स्टेशन तो एक ही है। कदाचित

सनातन ही मिल जाये, तो कैसा ! जो दो बातें अब तक नहीं हो सकीं, वे हो जायें तो मन हल्का हो जाये। माँ साथ रहेगी यह रसीला को अच्छा लगा परन्तु फूलचन्द का साथ जाना उसे रुचिकर नहीं लगा। यह सोचकर उसके उमंगित मन में तनिक नैराश्य की झलक आई। फिर भी वह अपने काम में व्यस्त हो गई। अपने वस्त्र इकट्ठे करके रसीला ने अपना बैग तैयार किया। बाहर जाने के लिए आवश्यक सामान इकट्ठा करके उसने बैग में डाला। एक रात गाड़ी में ही काटनी थी इसलिए बैडिंग तैयार किया। रसीला को इस प्रकार से बाहर जाने के लिए तैयारी करते देखकर माणिक-माँ बोली :

'रसीला कहाँ की तैयारी कर रही हो ?'

'क्यों री, देश जाने की ?'

'किसने कहा। पिताजी ने ?'

'क्यों ! तुम जानती-बूझती भी बात को व्यर्थ में छिपा रही हो। मुझसे बात छिपाने का क्या कारण है ?'

यह सुनकर माणिक-माँ को हँसी आ गई।

रात तक गाँव जाने की यह सब तैयारियाँ चलती रहीं। माँ-बेटी यह सोचकर आखिर बिस्तरों में ढल गईं कि कब सुबह हो और कब इस घर से बाहर निकलें।

दूसरे दिन सब उठे। सदा से ही फुटपाथ पर सोने वाला फूलचन्द आज गाड़ी में जाने वाला था इसलिए बँगले पर ही सो गया था।

सबसे पहले फूलचन्द ने बिस्तर छोड़ा और उसने सबको जगाया। कपड़े बदलकर तीनों ही मोटर में जब बैठ गए तो माँ-बेटी के हृदय में अथाह शांति व्याप्त हो गई।

थोड़ी-थोड़ी देर में बार-बार हॉर्न बजाती हुई मोटर जब बम्बई के कोलाहल पूर्ण वातावरण से गुजरकर स्टेशन पर पहुँची तो उस समय गाड़ी के रवाना होने में आध घण्टे का समय शेष था। तेजपुर के प्रथम श्रेणी के तीन टिकिट फूलचन्द लेने गया, किन्तु तेजपुर से छोटे स्टेशन के तीन टिकिट प्रथम श्रेणी के उपलब्ध न होने के कारण उनको बनाने में थोड़ी देर लगी। इसलिए रसीला को फूलचन्द की प्रतीक्षा में सामान के पास ही खड़े रहना पड़ा। यह बात उसे अच्छी नहीं लगी परन्तु फूलचन्द के न आने तक स्टेशन के अन्य यात्रियों के समान रसीला ने अपने मटरगश्ती करने के मनोभावों को दबाये रक्खा। बहुत देर तक प्रतीक्षा करने के बाद फूलचन्द आया और गेट पार करके तीनों यात्री स्टेशन के भीतर घुस पड़े। प्लेट-फार्म के नम्बर ज्ञात करके फूलचन्द ने कुली को [illegible] की ओर चलने का आदेश दिया। डिब्बे में सामान

रखकर तीनो व्यक्तियो मे-से फूलचन्द व माणिक-माँ भीतर बैठ गये किन्तु रसीला प्लेटफार्म के एक बुक-स्टॉल पर गई और अपनी पसन्द के एक दो साप्ताहिक और मासिक पत्रिकाएँ खरीद लाई। इसी डिब्बे में इन तीनो के सिवाय एक नया जोडा बैठा था। सारे डिब्बे मे इन पाँच व्यक्तियो के सिवाय और कोई नही था। अत· सबके आराम से बैठने को पर्याप्त स्थान था।

अपने सामने बैठे नए विवाहित जोडे को देखकर रसीला के मन मे एक विचार उठा और पलभर मे विलीन हो गया। मैं भी इसी प्रकार सनातन के साथ ब्याहकर बम्बई से तेजपुर जाऊँगी! इस प्रकार का विचार आते ही लज्जा से उसका मुँह लाल हो गया। इस प्रकार की कल्पना से ही उसे लज्जा आ गई, परन्तु जहाँ विचारो के तूफान उठे उसमे बहकर भी क्या कर सकती है?

इजन ने एक जोरदार सीटी दी तथा दूसरे ही क्षण एक झटका लगा। इस धक्के के कारण नव-विवाहित वर वधू के कन्धे एक दूसरे से भिड गये। इस टकराहट के कारण वधू का मुँह शर्म से लाल हो गया। यह सब देखकर रसीला बोली·

'इस प्रकार से अब तक भी, लज्जा करने से काम नही चलने वाला है।'

रसीला के इस प्रकार की व्यंगवाणी को सुनकर नव-वधू का मुँह लज्जा से और झुक गया। शर्म से उसका मुँह लाल हो गया। इससे अब तक का व्याप्त मौन सहसा टूट गया और एक दूसरे का परिचय हुआ। रसीला ने वर से पूछा:

'इनको कहाँ ले जा रहे हो?'

युवक काठियावाड का था। वह रसीला का सहज ही लोहा मानने वाला नही था अतः उसने प्रश्न-सा ही उत्तर दिया:

'मैं इनको नही ले जा रहा, ये तो स्वय ही आ रही हैं।'

'आप झूठ कहते हैं! लेने के लिये तो भाणवड तक आप ही गये थे।'

रसीला भी वर-वधू के मध्य चल रही इस बात को प्रसन्न मुद्रा मे टुकर-टुकर देख रही थी।

बहुत देर तक दोनो के बीच वाक्-युद्ध चलता रहा। अन्त मे वरराज बोले:

'तुम वास्तव मे सूत्र हो, बहिन। अभी से हम लोगों के बीच मे वाद-विवाद प्रारम्भ करा दिया।'

गजानन ही मिल जाये, तो कैसा! जो दो बातें अब तक नहीं हो सकीं, वे हो जायें तो मन हल्का हो जाये। माँ साथ रहेगी यह रसीला को अच्छा लगा परन्तु फूलचन्द का साथ जाना उसे रुचिकर नहीं लगा। यह सोचकर उसके उमंगित मन में तनिक नैराश्य की झलक आई। फिर भी वह अपने काम में व्यस्त हो गई। अपने वस्त्र इकट्ठे करके रसीला ने अपना बैग तैयार किया। बाहर जाने के लिए आवश्यक सामान इकट्ठा करके उसने बैग में डाला। एक रात गाड़ी में ही काटनी थी इसलिए बेडिंग तैयार किया। रसीला को इस प्रकार से बाहर जाने के लिए तैयारी करते देखकर माणिक-माँ बोली :

'रसीला कहाँ की तैयारी कर रही हो?'

'क्यों री, देश जाने की?'

'किसने कहा। पिताजी ने?'

'क्यों! तुम जानती-बूझती भी बात को व्यर्थ में छिपा रही हो। मुझसे बात छिपाने का क्या कारण है?'

यह सुनकर माणिक-माँ को हँसी आ गई।

रात तक गाँव जाने की यह सब तैयारियाँ चलती रहीं। माँ-बेटी यह सोचकर आखिर बिस्तरों में ढल गई कि कब सुबह हो और कब इस घर से बाहर निकलें।

दूसरे दिन सब उठे। सदा से ही फुटपाथ पर सोने वाला फूलचन्द आज गाड़ी से जाने वाला था इसलिए बँगले पर ही सो गया था।

सबसे पहले फूलचन्द ने बिस्तर छोड़ा और उसने सबको जगाया। कपड़े बदलकर तीनों ही मोटर में जब बैठ गए तो माँ-बेटी के हृदय में अथाह शांति व्याप्त हो गई।

थोड़ी-थोड़ी देर में बार-बार हॉर्न बजाती हुई मोटर जब बम्बई के कोलाहल पूर्ण वातावरण से गुजरकर स्टेशन पर पहुँची तो उस समय गाड़ी के रवाना होने में आध घण्टे का समय शेष था। तेजपुर के प्रथम श्रेणी के तीन टिकिट फूलचन्द लेने गया, किन्तु तेजपुर से छोटे स्टेशन के तीन टिकिट प्रथम श्रेणी के उपलब्ध न होने के कारण उनको बनाने में थोड़ी देर लगी। इसलिए रसीला को फूलचन्द की प्रतीक्षा में सामान के पास ही खड़े रहना पड़ा। यह बात उसे अच्छी नहीं लगी परन्तु फूलचन्द के न आने तक स्टेशन के अन्य यात्रियों के सामान वगैरह के [illegible] अपने मटरगश्ती करने के मनोभावों को दबाये रखा। बहुत देर तक प्रतीक्षा करने के बाद फूलचन्द आया और गेट पार करके तीनों [illegible] के भीतर घुस पड़े। प्लेटफार्म के नम्बर ज्ञात करके फूलचन्द ने कुली को [illegible] की ओर चलने का आदेश दिया। डिब्बे में सामान

रखकर तीनो व्यक्तियो मे-से फूलचन्द व माणिक-माँ भीतर बैठ गये किन्तु रसीला प्लेटफार्म के एक बुक स्टॉल पर गई और अपनी पसन्द के एक दो साप्ताहिक और मासिक पत्रिकाएँ खरीद लाई। इसी डिब्बे मे इन तीनो के सिवाय एक नया जोडा बैठा था। सारे डिब्बे मे इन पाँच व्यक्तियो के सिवाय और कोई नही था। अत सबके आराम से बैठने को पर्याप्त स्थान था।

अपने सामने बैठे नए विवाहित जोडे को देखकर रसीला के मन मे एक विचार उठा और पलभर में विलीन हो गया। मैं भी इसी प्रकार सनातन के साथ ब्याहकर बम्बई से तेजपुर आऊँगी। इस प्रकार का विचार आते ही लज्जा से उसका मुँह लाल हो गया। इस प्रकार की कल्पना से ही उसे लज्जा आ गई, परन्तु जहाँ विचारो के तूफान उठे उसमे बहकर भी क्या कर सकती है?

इजन ने एक जोरदार सीटी दी तथा दूसरे ही क्षण एक झटका लगा। इस धक्के के कारण नव-विवाहित वर वधू के कन्धे एक दूसरे से भिड गये। इस टकराहट के कारण वधू का मुँह शर्म से लाल हो गया। यह सब देखकर रसीला बोली :

'इस प्रकार से अब नव भी, लज्जा करने से काम नही चलने वाला है।'

रसीला के इस प्रकार की व्यंगवाणी को सुनकर नव-वधू का मुँह लज्जा से और झुक गया। शर्म से उसका मुँह लाल हो गया। इससे अब तक का व्याप्त मौन सहसा टूट गया और एक दूसरे का परिचय हुआ। रसीला ने वर से पूछा

'इनको कहाँ ले जा रहे हो?'

युवक काठियावाड का था। वह रसीला का सहज ही लोहा मानने वाला नही था अत. उसने प्रश्न-सा ही उत्तर दिया

'मैं इनको नही ले जा रहा, ये तो स्वय ही आ रही हैं।'

'आप झूठ कहते हैं। लेने के लिये तो भाणवड तक आप ही गये थे।'

रसीला भी वर-वधू के मध्य चल रही इस बात को प्रसन्न मुद्रा मे टुकर-टुकर देख रही थी।

बहुत देर तक दोनो के बीच वाक्-युद्ध चलता रहा। अन्त मे वरराज बोले :

'तुम वास्तव मे खूब हो, बहिन। अभी से हम लोगों के बीच मे वाद-विवाद प्रारम्भ करा दिया।'

यह सुनकर सब खिल-खिलाकर हँस पड़े।

इस हँसी में फूलचन्द ने सहयोग नहीं दिया। उसको इस प्रकार की हँसी-ठिठोली बिल्कुल पसन्द नहीं थी। तदुपरान्त एक युवा-युवती किसी अपरिचित व्यक्ति के साथ इतनी घुल-मिलकर बात करे यह उसको बिल्कुल पसन्द नहीं था।

प्रसन्न वातावरण में गाड़ी आगे बढ़ती जा रही थी। इस प्रसन्नता में किसी को भान नहीं रहा कि कब संध्या ढल चुकी है। सदा से घर के एक ही प्रकार के गम्भीर वातावरण से रसीला कई बार बाहर निकल चुकी थी, इस कारण से प्रसन्न वातावरण ने उसे अधिक आनन्द आ रहा था। उसको यह वातावरण अधिकाधिक प्रफुल्लित कर रहा था। सामने ही पश्चिम की ओर आकाश के क्षितिज पर संध्या उतर रही थी। इस उतरती संध्या के कारण क्षितिज पट लाल व केसरिया हो रहा था। प्रकृति के इस मनमोहक दृश्य को रसीला अपलक नेत्रों से देखती रही।

रसीला को इस प्रकार से प्रकृति के सौन्दर्य में डूबते देखकर युवक ने पूछा :

'क्या तुम्हें प्रकृति से प्रेम है ?'

'प्रकृति-प्रेमी हूँ, यह तो मैं कैसे बताऊँ ! किन्तु फिर भी प्रकृति-लीला के लालित्य, कला-सौन्दर्य, विधाता के मस्तिष्क की रचना-दर्शन आदि देखना तो बड़ा मनभावना लगता ही है।'

'इसका ही नाम तो प्रेम है।'

'इसकी व्याख्या तो ऐसे कैसे की जा सकती है ?'

'जो देखने योग्य हो, जिसे देखने से आँखों में शांति का आभास हो वह क्या उसके प्रति अनुराग नहीं है ?'

'वैसे तो तमाशा देखना भी आँखों को अच्छा लगता है। तब फिर यह क्या मान लिया जाए कि तमाशे के लिए हमारा अनुराग है ?'

'किन्तु देखना तो अच्छा लगता ही है न ?'

'हाँ, देखना तो अच्छा लगता है किन्तु थोड़ी देर के लिए। एक ही दृश्य को कई बार देखने से ऊब होना स्वभाविक है। तब भी प्रेम शाश्वत है। जिसे इस जन्म में तो अनुभव करना अच्छा लगता है किन्तु भविष्य में भी जिसके लिए प्राणी आतुरता से राह देखता है। अर्थात् दूसरे जन्म में भी प्राणी अपने प्रेमी को ढूँढ़ता रहता है।'

युवक को रसीला की स्नेहपूर्ण वाणी के सन्दर्भ से उसमें व्याप्त आदर्श की भावनाओं की जानकारी मिली। रसीला के उत्तरों का उसी वेग से उत्तर देना युवक के लिए सहज काम नहीं था।

गाडी तेज रफ्तार से आगे बढ रही थी। मार्ग तय करने के अतिरिक्त गाडी के पास कोई चारा भी नही था।

बम्बई छोडकर जैसे-जैसे गाडी आगे बढ रही थी वैसे-वैसे रसीला का मन सनातन के अधिकाधिक समीप जा रहा था। उसका अन्तर सनातन के सस्मरणो से ओत प्रोत हो रहा था। किसी भी बहाने से यदि सनातन से मिलना हो जाये तो अच्छा रहे! कई व्यक्तियो के जीवन मे सुखद सयोग आते ही हैं, ऐसा ही सुखद सयोग यदि यकायक मेरे जीवन मे भी आ जाये तो कितना अच्छा रहे! भगवान् मेरी यह तुच्छ प्रार्थना क्यो कर स्वीकार नही करते हैं? सयोग की सुखद कल्पना से उसका मन आशा से परिपूर्ण हो जाता तो दूसरी ओर शका के भावो से घिर जाता था। वह सोचती थी कि कही वह आशा की सीढियो से गिर न पडे। क्या ऐसे ही सनातन से भेंट होना सम्भव है?

चारो ओर अधकार धीरे-धीरे फैलता जा रहा था। ट्रेन मे ऊपर-नीचे की सीटो पर सब लोग अपनी-अपनी सुविधा के अनुसार सोने लगे। लगातार गाडी मे बारह घण्टे बैठे रहने के कारण माणिक-माँ तो थककर चूर-चूर हो गई थी। अत वे तो न जाने कब से ही सो गई थी। मात्र रसीला को नीद नही आ रही थी। इसके साथ-ही-साथ सख्त चौकी-दारी करता हुआ फूलचन्द भी जाग रहा था। इन दोना के सिवाय डिब्बे के सभी मुसाफिर सो चुके थे।

सारी रात रसीला सनातन के विचारो म गोते खाती रही। उसके मन मे सनातन के लिए भिन्न-भिन्न प्रकार की कल्पनायें उठती रही। भोर फटने से पहले ही बोटाद का स्टेशन आते ही वह वर-जोडा उतर पडा क्योकि उनको यहाँ गाडी बदलनी थी। जबकि उनको भावनगर के सीधे डिब्बे मे बैठने के कारण सुबह सात बजे सीधे ही तेजपुर के स्टेशन पर उतरना था।

धीरे धीरे इसी प्रकार रात बीती और सुबह के पाँच बजे। रसीला को अब नीद आने का कोई प्रश्न ही नही था। इसलिए वह चुपचाप उठी और हाथ-मुँह धोकर तैयार होने लगी। बालो की खुली लटें हवा के मद मद झोका से उड रही थी। उसके हृदय मे अद्भुत आनन्द था। दो घण्टे पश्चात ही अब तेजपुर आ जायेगा। कदाचित् सयोग से सनातन से मेल हो जाये।

छह बजते-बजते तो वह बिल्कुल तैयार हो गई। काँच की खिडकी खोलकर वह तेजपुर के आने की राह जोने लगी।

अन्तत सात बजे और वह तेजपुर आ गया जिसकी राह गत चौबीस घण्टो से रसीला बडी आतुरता से जोरही थी। स्टेशन पर ट्रेन के बहुत कम समय तक ठहरने के कारण फूलचन्द ने पहले से ही सारा सामान खिडकी के

पास जमा कर लिया था। फूलचन्द ने माणिक-माँ और रसीला को भी दरवाजे के पास आकर खड़े हो जाने को कहा जिससे जैसे ही गाड़ी रुके कि तुरन्त ही उतरना सम्भव हो सके।

गाड़ी रुकी और तीनों ट्रेन से उतर पड़े। रसीला की आँखें सारे मैनपुर के स्टेशन पर इधर-उधर घूमने लगीं किन्तु जिस चेहरे को वह ढूँढ़ रही थी वह चेहरा कहीं भी दिखाई नहीं दे रहा था।

स्टेशन के बीचों-बीच आदमियों की भीड़ इकट्ठी हो रही थी। गाड़ी के रवाना हो जाने का समय हो जाने पर भी गार्ड हाथ में लाल-हरी झंडियाँ लिए हुए उस भीड़ की ओर बढ़ा। फूलचन्द भी रसीला और माणिक-माँ को लेकर स्टेशन से बाहर निकलने को चल दिया।

गार्ड को आता देखकर भीड़ ने उसे आने के लिए रास्ता दिया। गार्ड ने भीड़ के मध्य में खड़े एक आदमी से नमस्ते की। युवक ने हँसते हुए नमस्ते का जवाब दिया।

हँसते हुए सनातन ने गार्ड को उत्तर दिया: ये थानेदार साहब रात्रि को पधारे थे। उन्हीं को छोड़ने आया हूँ।

'अच्छा!' कहकर गार्ड ने नमस्ते की और सनातन ने पहले की तरह सा ही उत्तर दिया और स्टेशन से बाहर निकलने को नजर फैलाई।

उसी समय रसीला ने उस फक्कड़ युवक को देख लिया। वह जिसके लिए अब तक छटपटा रही थी, उसे इस प्रकार से यकायक मिलने के कारण उसका मन खुशी से बाँसों उछलने लगा। किन्तु सनातन ने अब तक रसीला को नहीं देखा था। जन-समूह उसे रास्ता दे रहा था और वह बेताज बादशाह की अदा से जन-समूह के दिए मार्ग से, आगे बढ़ता जा रहा था। उसके व्यक्तित्व की झलक चारों ओर फैल रही थी। सनातन के पीछे ही उसका अंग रक्षक कन्धे पर दुनाली बन्दूक रखकर तथा कारतूसों की माला पहने उसी खुमारी से आगे कदम बढ़ा रहा था। स्टेशन के गेट पर सभी इकट्ठे हो गए।

सनातन ने जैसे ही माणिक-माँ को देखा दोनों हाथ जोड़कर नमस्कार किया। माणिक-माँ को देखने तथा नमस्कार कर लेने के बाद उसकी नजर रसीला और उसके पीछे ही सामान लेकर आते हुए फूलचन्द पर पड़ी। माणिक-माँ ने मन-ही-मन सोचा जिसका भय था वह तो यकायक संयोग से ही मिल गया। अब क्या किया जावे! रसीला के पिता को यदि इसकी जानकारी हो गई तो वे घर के बाहर भी निराधार सन्देह करेंगे। किन्तु शिष्टाचार के नाते कुछ बोलना भी आवश्यक था।

'कहो लल्ला! कैसे हो?' माणिक-माँ ने पूछा।'

'कुशल हैं। किन्तु बीच में ही कैसे समाचार पूछ रही हैं ? क्यों तेजपुर नहीं चलना है ?'

'नहीं, इस समय तो गढवादेवी के भोग के लिए आई हूँ।'

सनातन ने आग्रह करते हुए कहा—'कल चले जाना।'

'नहीं, आज ही जाना जरूरी है।' माणिक बेन मानो इस समय भारी मुसीबत मे फँस गई हो।

'किन्तु आप लोग किस सवारी से जायेंगे ?'

'गाडी मँगवाई है।' फूलचन्द बीच मे ही बोल उठा।

स्टेशन के बाहर चारो ओर नजर दौडा लेने के बाद सनातन ने कहा 'यहाँ तो कहीं भी गाडी नहीं दिखाई देती है।

'सम्भव है समय पर तार न पहुँचा हो।' जल्दी से फूलचन्द ने उत्तर दिया।

'ऐसा हो सकता है। किन्तु इस बीच में ही कहाँ रहेंगे आप लोग ! चलिए मैं तुम को छोड आऊँ।' सनातन ने अति विनम्रता से मध्य-मार्ग का रास्ता निकालते हुए कहा।

'किस सवारी से ले चलोगे ?'

'माणिक-बेन, भगवान् की कृपा है। आपकी अति दया है। आप जैसी मोटरें हमारे यहाँ उपलब्ध नहीं किन्तु आपके पुण्य से हमारे लायक तो साधन हैं ही।' सनातन ने बात का हँसते हुए जवाब दिया।

रसीला सनातन के प्रत्येक शब्द को बडे ध्यान से सुनकर दिल मे रखती जा रही थी। उसे चुपचाप सब बातो को बिना किसी प्रकार का उत्तर दिए सुन लेने के सिवाय कोई उपाय नहीं था। इस समय दो बात कहने का उसके पास समय नहीं था। फूलचन्द को इधर-उधर करने के लिये उसने दो तीन उपाय सोचे पर सफलता नहीं मिली।

सनातन ने जैसे ही स्टेशन की सीढ़ियाँ उतरी कि कोचवान ने घोडा गाडी सनातन के पास लाकर खडी कर दी। सनातन ने कोचवान से कहा : 'तू जा, मैं मेहमानो को छोड आता हूँ।'

एक दो मिनट बाद कुछ सोचकर सनातन ने जयसिंह भाई से कहा . 'जयसिंह भाई तुम भी चले जाओ।'

'बहुत अच्छा !' कहकर उसने अपने कंधे से बारह बोर की बन्दूक उतारी और घोडा-गाडी मे रख दी।

'जयसिंह भाई इसकी कोई जरूरत नहीं।'

'भाई, साथ मे बन्दूक रहे तो ठीक। आते समय देर हो सकती है।'

सामान जमा कर लिया था। फूलचन्द ने माणिक-माँ और रसीला को भी दरवाजे के पास आकर खड़े हो जाने को कहा जिससे जैसे ही गाड़ी रुके कि तुरन्त ही उतरना सम्भव हो सके।

गाड़ी रुकी और तीनों ट्रेन से उतर पड़े। रसीला की आँखें सारे तेजपुर के स्टेशन पर इधर-उधर घूमने लगीं किन्तु जिस चेहरे को वह ढूँढ़ रही थी वह चेहरा कहीं भी दिखाई नहीं दे रहा था।

स्टेशन के बीचों-बीच आदमियों की भीड़ इकट्ठी हो रही थी। गाड़ी के रवाना हो जाने का समय हो जाने पर भी गार्ड हाथ में लाल-हरी झंडियाँ लिए हुए उस भीड़ की ओर बढ़ा। फूलचन्द भी रसीला और माणिक-माँ को लेकर स्टेशन से बाहर निकलने को चल दिया।

गार्ड को आता देखकर भीड़ ने उसे आने के लिए रास्ता दिया। गार्ड ने भीड़ के मध्य में खड़े एक आदमी से नमस्ते की। युवक ने हँसते हुए नमस्ते का जवाब दिया।

हँसते हुए सनातन ने गार्ड को उत्तर दिया : ये थानेदार साहब रात्रि को पधारे थे। इन्हीं को छोड़ने आया हूँ।

'अच्छा!' कहकर गार्ड ने नमस्ते की और सनातन ने पहले की तरह [illegible] उत्तर दिया और स्टेशन से बाहर निकलने को नजर फैलाई।

उसी समय रसीला ने उस फबीले युवक को देख लिया। वह जिसके लिए अब तक छटपटा रही थी, उसे इस प्रकार से यकायक मिलने के कारण उसका मन हर्ष से बाँसों उछलने लगा। किन्तु सनातन ने अब तक रसीला को नहीं देखा था। जन-समूह उसे रास्ता दे रहा था और वह बेताज बादशाह की अदा से जन-समूह के दिए मार्ग से, आगे बढ़ता जा रहा था। उसके व्यक्तित्व की झलक चारों ओर फैल रही थी। सनातन के पीछे ही उसका अंग रक्षक कन्धे पर दुनाली बन्दूक लटकाकर तथा कारतूसों की माला पहने उसी खुमारी से आगे कदम बढ़ा रहा था। स्टेशन के गेट पर सभी इकट्ठे हो गए।

सनातन ने जैसे ही माणिक-माँ को देखा दोनों हाथ जोड़कर नमस्कार किया। माणिक-माँ को देखने तथा नमस्कार कर लेने के बाद उसकी नजर रसीला और उसके पीछे ही सामान लेकर आते हुए फूलचन्द पर पड़ी। माणिक-माँ ने मन-ही-मन कहा जिसका भय था वह तो यकायक संयोग से ही मिल गया। अब क्या किया जावे! रसीला के पिता को यदि इसकी जानकारी हो गई तो वे घर से बाहर ही निकालकर संतोष करेंगे। किन्तु शिष्टाचार के नाते अब बोलना अति आवश्यक था।

'[illegible]-माँ कैसी हैं?' माणिक-माँ ने पूछा।'

नहीं मिल सकता है।

किन्तु फूलचन्द तो उसका पीछा नहीं छोड रहा था।

'आप लोग उतरकर चलें मैं सामान लेकर आता हूँ।' फूलचन्द ने माणिक-बेन को सम्बोधित करते हुए कहा।

रसीला व माणिक-बेन घोडा-गाडी से उतर पडी। फूलचन्द सामान लेकर पीछे-पीछे आया। रसीला ने सोचा यदि आज का अवसर गया तो सदा के लिए अवसर गया। अतः उसने एक उपाय सोचा। 'मेरा रुमाल गाडी मे ही रह गया।' ऐसे कहते हुए वह दौडी और तेजपुर की ओर जाने वाली गाडी को रुकवाने के लिए आवाज दी। अच्छी नस्ल का घोडा हवा से बातें करता हुआ किसी प्रकार रुका। सनातन ने पीछे मुडकर देखा तो पाया कि रसीला तेजी से आ रही है। वह सनातन को देख रही थी। जल्दी से उसने कहा 'जरा ठहरिए मुझे बात करनी है।'

'बात करने के लिए पिताजी से आज्ञा ली है?'

'इससे तुम्हे क्या मतलब है? मेरी बात तो सुनो।'

'ठीक, किन्तु·········।'

'किन्तु क्या?'

'जब बापूजी को इस बात का पता लग जायेगा तो तुम्हारी खबर ले लेंगे।'

'तुम व्यर्थ मे परेशान मत हो ओ। इस सबसे तुम्हें क्या मतलब है? इसका क्या जवाब देना और कैसे देना यह सब मैं भलीप्रकार से जानती हूँ।'

'तुममे इस प्रकार की हिम्मत कहाँ से आगई?'

'मात्र तुम्हारे व्यक्तित्व के दर्शनो के कारण।'

'बम्बई मे तो मुझे यह सब देखने को नही मिला।'

'आप कदाचित् नही जानते है कि कई बार ऐसे अविच्छन्न अनुभवो के स्मरण मात्र से ही ऐसी हिम्मत आ सकती है। तदुपरान्त बम्बई मे तो मैं बन्धन मे थी।'

'और यहाँ?'

'यहाँ पर बन्धन ढीले हैं।'

पीछे मुडकर जैसे ही उसने देखा वैसे ही उसे फूलचन्द दिखाई दिया तो वह बोली:

'देखिये मेरे पीछे-पीछे चौकीदार आ रहा है। किन्तु मुझे तो यही

कहना है कि मैं तुम्हारी ही हूँ, अडिग रहना।'

'बहुत ठीक।' कहकर सनातन ने घोड़े को इशारा किया और देखते-देखते सनातन की घोड़ागाड़ी रसीला की आँखों से ओझल हो गई।

'रुमाल मिला।' पास में आकर फूलचन्द ने पूछा।'

'नहीं, दिखता है कहीं रास्ते में ही गिर पड़ा होगा।' रसीला ने ऐसा कहकर फूलचन्द के प्रश्न को उड़ा दिया। आखिर फूलचन्द की आँखों में धूल झोंक कर रसीला ने सनातन के साथ दो बात कर ही लीं। इससे उसका मन-ही-मन दुःखी होना स्वाभाविक था, किन्तु रसीला को कुछ कहने या सुनने की उसको हिम्मत नहीं थी। अतः चोट को सहने के सिवाय कोई उपाय नहीं था।

●

## गुप्त परामर्श

शाम को जब खाना खाकर बैठक मे बैठे तो माणिक माँ ने अपनी कुर्सी दोसी के पास खींच ली। माणिक-माँ को अपने पास आया देखकर दोसी समझ गये कि इसे कुछ कहना है। अत वे जानबूझ कर चुप ही रहे।

मेज पर रखे सुपारी और सरौते को माणिक-माँ ने उठाया और वे सुपारी को काटते हुए बोली 'अब यह रतीलाल यहाँ पर कब तक रहेगा?'

दोसी ने अपने मन की बात घर मे किसी को नही बतलाई थी किन्तु जब उन्होंने देखा कि आज माणिक-माँ ने आगे होकर बात चलाई तो उनको अपने मन की गुप्त योजना को स्पष्ट करने मे कोई परेशानी नही लगी।

'अब यही रहने को है।'

'क्या दुकान पर काम करवाना है?' माणिक-माँ ने लगते ही प्रश्न किया।

'इसके मन मे जैसा आये वैसा करे।'

दोसी के इस प्रकार के रहस्यमय वाक्यों को माणिक-माँ नही समझ सकी, अत. वे फिर से बोली :

'क्या गुँदाले से रूठ कर आया है?'

'इसकी क्या मजाल जो रूठ कर आए? इसे तो हमने ही बुलवाया है।'

'किस काम से ?'

'तुम्हें यदि यह बात जानना ही है तो आज समझ लो और सुनलो। तेजपुर वाले अपनी ओर से आखिरी उत्तर दें। बस मैं उनका उत्तर जानने को ही बैठा हूं। रतीलाल को मुझे अपना दामाद बनाना है।'

'आपका दिमाग तो नहीं चकरा गया है ?'

'मेरा दिमाग चकरा गया या नहीं किन्तु तेरा दिमाग अवश्य चकरा गया दिखाई देता है। तूने तो उन्हीं परम्परागत विचारों को गले से चिपका रखा है।'

'परन्तु रतीलाल में शहूर ही क्या है ? मात्र पैसे के बोझ से बुद्धि तो नहीं आ गई है।'

'यह सब सीख जायेगा !'

'क्या खाक सीख जायेगा ! न तो वह बात ही करना जानता है और न उसे कपड़े पहनना ही आता है ! आज कल करते-करते दो माह निकल चुके हैं किन्तु आज भी वह गुंदाले की भांति ही काम करता है। जब स्नान करने को बैठता है तो उसे नल चलाना तक नहीं आता है तथा बिजली जलाने के लिए बटन दबाना नहीं आता है।'

'शायद तुम आदमी को पहचानना नहीं जानती हो। मेरे विचारानुसार तो यह हीरा ही है। हीरे की कीमत तो जौहरी ही बता सकता है, तुम क्या जानो ? यह हीरा जैसे-जैसे खराद पर तराशा जायेगा अधिकाधिक रूप निखरता रहेगा। इसमें कुछ दोष तो तुम मां-बेटियों का भी है। तुम इसकी परवाह ही नहीं करती हो।'

'इसमें हम क्या कर सकती हैं ?'

'इसको बम्बई के रहन-सहन की तुम शिक्षा दो। इसे तुम ये बातें बताओ। तुम्हें इसे शिक्षित करना है। परन्तु दुःख की बात तो यह है कि रमीला इसे तैयार ही नहीं करती है जबकि उसे ऐसा करना चाहिए।'

'रमीला को तो इसको देखना ही अच्छा नहीं लगता है।'

'वह तो अभी लड़की ही है। वह दुनियादारी में क्या समझे ? मेरे अनुसार तो यह लड़का तेजपुर वाले उन्हीं मल लड़के से बहुत अच्छा है। न तो इसे बनी बातें करना आता है और न कोई ढोंग ही। बड़ों की आज्ञा का कैसे पालन किया जाये यह इसे भलीप्रकार से आता है। इन सबके उपरांत रामजी सेठ का घराना बहुत अच्छा है। यह तुम क्यों भूल जाती हो !'

'मेरी समझ में यह बात नहीं आ सकती है।'

'मैं जो कुछ कर रहा हूं तुम देखती जाओ, मुझे अपने विचारानुसार काम कर लेने दो इसके बाद कहना।'

'जब तुम्हारे-सा ही आदमी हो जाये तो फिर क्या कहना ?'

'मैं कोई लड़की का दुश्मन नहीं हूँ। तुम जितनी उसे सुखी देखना चाहती हो मैं उससे अधिक उसे प्रसन्न देखना चाहता हूँ।'

'परन्तु तेजपुर वालों ने तुम्हारा क्या अनर्थ कर दिया है ?'

'तुम तो उनका नाम भी मत लो।'

'बिना किसी कारण के ही।'

'कई कारण हैं। यदि गिनती की जाये तो गिनाते-गिनाते सुबह हो जाये। तदुपरान्त हमें जिस गाँव नहीं जाना उसका रास्ता क्यों कर जाना जाये ?'

'लेकिन यह तो जीवन का सवाल है।' माणिक-माँ ने अति गम्भीर होकर कहा।

'यह मैं नहीं जानता, तुम यही मान लो ?'

'जानते क्यों नहीं हो ?'

'तब ?'

'किन्तु पहले के किए काम को बेकार करके यह नया काम करने से क्या लाभ ?'

'परम्परागत की बातों को बतलाना तुम भूल जाओ। तुम कुछ भी क्यों न कहो मुझे अपनी रसीला को तेजपुर के सनातन को नहीं सौंपनी है।'

'किन्तु तुम्हें मालूम नहीं कि रसीला और रतीलाल में अभी ही नहीं पटती है तो फिर आगे के जीवन में कैसे चल सकेगा ?'

'रतीलाल को भी इसी बँगले में निर्वाह करना है ? कोई जरा तेज आवाज से बोले तो चमड़ी उतार लूँगा!'

'इसका मतलब है किसी प्रकार का तनिक भी परिवर्तन सम्भव नहीं! अपने मन के अनुसार वह कर लेना।

'अरी, इस बात में क्या रखा है ?'

'तुम तो सचमुच में गदहे पर छत्र रखने की इच्छा रखते हो।'

'यह गदहा है या गजेन्द्र आज से दो माह बाद कहना।'

'क्या करेंगे ? क्या आप फाँसी पर लटका देंगे ?'

'अब मैं कल सुबह से इसे अपने साथ ले जाऊँगा और दुकान के धंधे में होशियार बनाऊँगा।'

'यह तो राख के ढेर में लोटने योग्य है!'

'तुम तो मात्र इसके अवगुणों की रट लगाये रहो। तुम्हें दूसरा पक्ष देखने की क्या जरूरत है।'

'मैं तो स्पष्ट कहने वाली हूँ जो मन में आया बोल ही देती हूँ।'

'किस काम से ?'

'तुम्हें यदि यह बात जानना ही है तो आज समझ लो और सुनलो। तेजपुर वाले अपनी ओर से आखिरी उत्तर दें। बस मैं उनका उत्तर जानने को ही बैठा हूं। रतीलाल को मुझे अपना दामाद बनाना है।'

'आपका दिमाग तो नहीं चकरा गया है ?'

'मेरा दिमाग चकरा गया या नहीं किन्तु तेरा दिमाग अवश्य चकरा गया दिखाई देता है। तूने तो उन्हीं परम्परागत विचारों को गले से चिपका रखा है।'

'परन्तु रतीलाल में सहूर ही क्या है ? मात्र पैसे के बोझ से बुद्धि तो नहीं आ गई है।'

'यह सब सीख जायेगा !'

'क्या खाक सीख जायेगा ! न तो वह बात ही करना जानता है और न उसे कपड़े पहनना ही आता है ! आज कल करते-करते दो माह निकल चुके हैं किन्तु आज भी वह गुंदाले की भांति ही काम करता है। जब स्नान करने को बैठता है तो उसे नल चलाना तक नहीं आता है तथा बिजली जलाने के लिए बटन दबाना नहीं आता है।'

'शायद तुम आदमी को पहचानना नहीं जानती हो। मेरे विचारानुसार तो वह हीरा ही है। हीरे की कीमत तो जौहरी ही बता सकता है, तुम क्या जानो ? यह हीरा जैसे-जैसे खराद पर खराशा जायेगा अधिकाधिक रूप निखरता रहेगा। इसमें कुछ दोष तो तुम मां-बेटियों का भी है। तुम इसकी परवाह ही नहीं करती हो।'

'इसमें हम क्या कर सकती है ?'

'इसको बम्बई के रहन-सहन की तुम शिक्षा दो। इसे तुम ये बातें बताओ। तुम्हें इसे शिक्षित करना है। परन्तु दुःख की बात तो यह है कि रसीला इसे तैयार ही नहीं करती है जबकि उसे ऐसा करना चाहिए।'

'रसीला को तो इसको देखना ही अच्छा नहीं लगता है।'

'वह तो अभी लड़की ही है। वह दुनियादारी में क्या समझे ? [illegible] तेजपुर वाले उच्छृंखल लड़के से बहुत अच्छा है। न तो इसे बड़ी बातें करना आता है और न कोई ढोंग ही। बड़ों की आज्ञा का कैसे पालन किया जावे यह इसे [illegible] से आता है। इन सबके उपरांत रतीलाल [illegible] बहुत अच्छा है। यह तुम क्यों भूल जाती हो !'

'मेरी समझ में यह बात नहीं आ सकती है।'

'मैं जो कुछ कह रहा हूं तुम देखती जाओ, मुझे अपने विचारानुसार काम करने दो इसमें बाद कहना।'

होता ? किन्तु आज की बात अति भिन्न थी। माणिक माँ की अवस्था पक चुकी थी। मारो जाति में उसका खानदान बहुत प्रतिष्ठित था। अत दोनों को चुप्पी साधे रखने के सिवाय कोई उपाय नही था।

गुँदाले के रतिया को भी रतीलाल बनने का सौभाग्य इसी बम्बई में ही मिला था। रतीलाल को भी गुँदाले की अपेक्षा बम्बई अधिक अच्छी लगती थी। खाने, पीने और रहवास की अति सुन्दर व्यवस्था तो थी ही भूख लगने पर सेठ के साथ-साथ खाने को सूखा मेवा मिलता था। गुँदाल के खजूर और खोखे खाना अब वह भूल गया था। यहाँ रतीलाल को दुख था तो यही कि उसकी वाग्दत्ता उसको देखते ही गुब्बारे की भाँति मुँह फुला लेती थी तथा उसमें इतनी हिम्मत नही थी कि वह इस बड़े घर की लड़की से बातचीत करे। उसने गाँव में पहने जाने वाले वस्त्र धोती, कुर्ता और टोपी पहनना अब छोड़ दिया था और सेठ ने अच्छे कपड़े के कोट-पेण्ट सिलवा दिए थे परन्तु इस धोती, कुर्ता पहनने वाले रतीलाल को कोट-पेण्ट की पोशाक अच्छी नही लगती थी। धोती में पालथीमार कर बैठने सा आराम रतीलाल ने पतलून में महसूस नही किया। कभी यदि बैठने का प्रयत्न भी करता तो इससे पेट पर बड़ा भारी बोझ अनुभव करता। इस पर भी अब सेठ ने उसे दुकान पर लाने-लेजाना की व्यवस्था जो करली थी। इससे वह और अधिक बेचैन हो गया। एक ही सप्ताह में इस परेशानी से परेशान होकर रतीलाल ने अपने पिता को एक बहुत लम्बा पत्र लिखा। उसने पत्र में लिखा कि 'मेरा अब यहाँ मन नही लगता है। अब मुझे कब गुँदाले बुलवाओगे ? बम्बई में तो मैं इस प्रकार की परेशानी से मर ही जाऊँगा। खाने, पीने और रहने के विषय में मैं बहुत सुखी हूँ किंतु घर म मेरा कोई सम्मान नहीं करता आदि।'

रतीलाल का लम्बा पत्र पढ़कर रामजीसेठ बड़बड़ाये 'मूर्ख है न! स्वर्ग म बैठाया है तब भी कहता है बेचैन हूँ। अरे मूर्ख तुझे किस बात की परेशानी ? तुझे यहाँ कोई धन्धा चलाना है जो परेशानी है! सीधा भोजन करना और मौज उड़ाना। परन्तु कर्महीन को मिले नहीं भली वस्तु का जोग।

रामजी मेहता ने तुरन्त पत्र का उत्तर दिया

'भले आदमी, गिरी हुई चौथ अपने साथ मिट्टी लेकर ही उठती है। यदि डटा रहेगा तो कल सब ठीक हो जायेगा। व्यर्थ में जल्दी करने से कोई लाभ नहीं। मन में सन्तोष करके कुछ दिन और निकाल ले। फिर तो सब मेरे हाथ की बात है। गुँदाने में तेरी कोई नही चल सकती है। वीरान व चोर गाँव में दो पैसे पैदा करना तेरे बस की बात नही है। यहाँ रहना तो परमात्मा से मिलने के समान है। अच्छा यही है कि तू जहाँ है वहीं पड़ा रह।'

पिताजी का उपरोक्त उपदेशात्मक पत्र पढ़कर रतीलाल ने मन-ही-मन सोच लिया कि अब बम्बई में रहने के सिवाय कोई उपाय नहीं। दृढ़ निश्चय करके उसने मन को बम्बई में लगाया। दोसी के साथ जाकर वह दुकान पर भगवान् सालिग्राम की भाँति बैठ जाता और दोपहर को दोसी के साथ मोटर में बैठकर घर चला आता। नित्य-प्रति के लगातार एक ही प्रकार के कार्यक्रम को देखकर नौकरों में कानाफूसी होने लगी कि भाईसाहब सेठ के भावी दामाद हैं और इस कारण से रतीलाल सभी बड़ों-छोटों की नजर में आगया।

एक बार किसी खास काम से सेठजी बाजार में गये हुए थे। इससे नौकरों को रतीलाल से हँसी-मजाक करने का अवसर मिल गया।

गद्दी-तकिए पर बड़े आराम से रतीलाल को बैठा देखकर उस के पास आकर एक नौकर ने कहा : 'सेठजी मिठाई खिलाइए !'

'किस कारण से ?'

'अरे भाईसाहब हमसे क्यों बन रहे हो ? आप तो हमारे होने वाले सेठ हैं !'

रतीलाल को इस व्यंग के समझने की बुद्धि ही कहाँ थी। यह सुनकर घबराकर रतीलाल दुकान के अन्दर के भाग से बाहर आया और दो चार नौकरों के सामने आँखों को फेरता रहा।

'आज तो कम-से-कम खिला ही दीजिए।' आँख मारते हुए टीभला ने कहा।

'परन्तु क्यों खिला दें ?'

'मीठा मुँह करने को खिला दें।'

'मैं कुछ भी नहीं जानता हूँ।'

'यह तो सब वैसे ही कहते हैं, क्यों ठीक है ?' कहते हुए टीभला ने अपनी बात को पक्का करने के लिए सबकी ओर एक उड़ती नजर से देखा। सब एक साथ बोले :

'बिल्कुल ठीक।'

टीभला की बात से रतीलाल परेशान हो गया। वह मन-ही-मन कहने लगा कि यदि उठकर रस्ते पर चला जाऊँ तो बहुत अच्छा रहे।

रतीलाल समय-समय से बराबर मेहताजी की ओर देख रहा था। किन्तु वे भी चश्मा चढ़ाकर नामा-लेखा करने में व्यस्त थे। व्यस्तता के कारण मेहताजी को आँख उठाने का भी समय नहीं था कि वे रतीलाल की मदद करें।

रतीलाल को लाचार बैठा देख कर टीभला गद्दी के पास आकर कहने लगा :

'सेठजी ऐसा करिये । तनिक अन्दर आओ । भीतर-ही-भीतर हम काम भी करेंगे व बातें भी कर सकेंगे ।'

रतीलाल ने थोडा तकिये का ज्यादा सहारा लिया । इस पर भी टीभला उसका पीछा थोडे ही छोडना चाहता था । टीभला रतीलाल का हाथ पकडकर अन्दर ले ही गया ।

रग वे एक खाली डिब्बे वे खोखे को जमीन पर जमा टीभला ने कहा

'लो, सेठ इस पर बैठ जाओ ।'

और रतीलाल घबराते-घबराते खोखे पर मूढ बन कर बैठ गया ।

'टीभला ने भी मजाक शुरू की ।'

'बहिन से तो मिलना होता ही होगा ?'

'कौनसी बहिन ? मेरी तो कोई भी बहिन बम्बई मे नही रहती । मात्र एक ही मेरे बहिन है और उसका विवाह राजुले हो गया है ।'

रतीलाल की उपरोक्त बात सुनकर सब खिल-खिलाकर हँस पडे । जैसे ही हँसी की आवाज कम हुई टीभला कहने लगा

'मैं तुम्हारी बहिन की बात नहीं करता हूँ ।'

'तब कौन-सी बहिन की ?'

'बँगले मे रहने वाली बहिन की ।'

'कौन है बँगले मे ? बगले मे मेरी कोई बहिन नही रहती है ।' रतीलाल की बेवकूफी की बात सुनकर सब खिलखिला कर हँस पडे ।

'अरे सेठ ! हम तो रसीला बहिन की बात करते हैं ।' टीभला ने हँसते-हँसते बात को स्पष्ट किया ।

रसीला का नाम सुनते ही रतीलाल का मुँह नव-वधू सा शर्म से लाल हो गया ।

'देखा न ! सेठ कितने निपुण हैं । सब जानते है फिर भी हमको बना रहे हैं ।'

'अरे भाई इस बात को गोली मारो ।'

'क्योंकर गोली मारो ? जरा बताइए तो, दिन मे कितनी बार बहिन से मिलते हो ?'

'परन्तु तुम्हे क्या मालूम कि रसीला का मुँह भी बडी मुश्किल से दिखाई देता है ।'

'ऐसा कैसे सम्भव है ?'

'तुम्हारी सौगंध ।'

अब तक रतीलाल की बाजू मे टीभला जाकर बैठ गया और मिठाई खाने की योजना बनाने लगा ।

'तब दो दिन में तो मिलते ही होंगे न ?'

'किसी भी दिन नहीं ?'

'क्या बात करते हो ?'

'हां, मैं झूठ नहीं कहता हूँ।'

'तब तुम ही नहीं बात करते होगे।' टीभला ने चुटकी लेते हुए कहा।

'अरे भाई मैंने तो कई प्रयत्न करके देख लिए, किन्तु·······श्रीमंत की लड़की बोलती ही दूसरी तरह से है। रसीला ऐसा बोलती है मानो सुनने वाले के कानों के कीड़े झड़ जायें।'

'बहिन तो शरमा जाती होगी।' टीभला ने कहा

'दूसरों के साथ तो बड़ी हँस-हँस कर बोलती रहती है।'

'किंतु तुम बहिन को खुश करने को कुछ नहीं लेजाते होंगे ?'

'कुछ ले तो नहीं जाता।'

'तब क्या धूल बोले ? आज ऐसा करना कि बर्फी लेजाना, बर्फी।'

'फिर ?'

'फिर क्या ? एक ओर बुलवाना।'

'नहीं आये तब ?'

'इशारे से गले पर अंगुली फेरना और अपनी सौगंध देना। यह करके देखना कि फिर वह तुम्हारे पास भागी आ जायेगी और खड़ी हो जायेगी। जैसे ही आकर खड़ी हो मुँह में एक बर्फी का टुकड़ा ठूँस देना।'

'अब तक रोकी हुई हँसी नौकरों से रोके नहीं रुकी। सबकी दबी हुई हँसी फूट पड़ी। उसकी गूँज बाहर तक आ रही थी। इसी समय दोसी बाहर से आकर दुकान में घुसे। जोरदार हँसी की आवाज सुनकर दोसी गुस्से में आकर कहने लगे :

'अन्दर क्या हो रहा है ?'

'महाराज बोले : 'अन्दर रतीलाल है।'

सेठ दोसी के मुँह पर गहरी निराशा छागई। उनको समझने में देर नहीं लगी कि उनकी अनुपस्थिति में यह हीन बुद्धि का रतीलाल नौकरों के लिए खिलौना बन गया—दयनीय !

# पहली चिनगारी

जैसे-जैसे समय निकलता जा रहा था वैसे-ही-वैसे दोसी अधिकाधिक चिन्तित होते जा रहे थे। दूसरी ओर रतीलाल रसीला से मिलने को बहुत ही आतुर होता जा रहा था। यद्यपि उसे रसीला के बजाय दोसी की अथाह सम्पत्ति का मालिक बनने की ज्यादा चाह थी। किन्तु दोसी की अथाह सम्पत्ति उसे उसी दशा में मिल सकती थी जबकि रसीला से उसका विवाह हो जाये। इस प्रकार उसने यह भलीप्रकार समझ लिया था कि दोसी की अथाह सम्पत्ति का मालिक बनने के लिए रसीला को मनाना अत्यावश्यक है। यदि यह सभव नहीं तो फिर दोसी के पैसे की आशा करना बालू में से तेल निकालने के समान है। गुंदाले से उसके पिताजी पत्र लिखकर उसे बार-बार आगाह करते रहते थे कि बम्बई में चिपके रहने में लाभ है। इस पर भी रसीला ने कभी भी रतीलाल से नजर मिलाने का प्रयास नहीं किया। वह उसके स्पर्श को ही छूत मानकर उससे दूर रहने का प्रयास करती थी।

टीकमा का वर्षा बिगाने का नुस्खा उसे बड़ा अच्छा लगा। नुस्खे को व्यावहारिक रूप देने का लोभ वह संवरण नहीं कर सका। इसलिए उसने वर्षा खरीद कर उसकी पुड़िया कोट की जेब में रख ली। किन्तु रसीला तो अपने हठ पर अडिग थी, वह तो बाहर ही नहीं निकलती थी। अतः उससे मिलना

'तब दो दिन में तो मिलते ही होंगे न ?'

'किसी भी दिन नहीं ?'

'क्या बात करते हो ?'

'हाँ, मैं झूठ नहीं कहता हूँ ।'

'तब तुम ही नहीं बात करते होगे ।' टीभला ने चुटकी लेते हुए कहा।

'अरे भाई मैंने तो कई प्रयत्न करके देख लिए, किन्तु……श्रीमंत की लड़की बोलती ही दूसरी तरह से है । रसीला ऐसा बोलती है मानो सुनने वाले के कानों के कीड़े झड़ जायें ।'

'बहिन तो शरमा जाती होगी ।' टीभला ने कहा

'दूसरों के साथ तो बड़ी हँस-हँस कर बोलती रहती है ।'

'किंतु तुम बहिन को खुश करने को कुछ नहीं लेजाते होंगे ?'

'कुछ ले तो नहीं जाता ।'

'तब क्या धूल बोले ? आज ऐसा करना कि बर्फी लेजाना, बर्फी ।'

'फिर ?'

'फिर क्या ? एक ओर बुलवाना ।'

'नहीं आये तब ?'

'इशारे से गले पर अंगुली फेरना और अपनी सौगंध देना । यह करके देखना कि फिर वह तुम्हारे पास भागी आ जायेगी और खड़ी हो जायेगी । जैसे ही आकर खड़ी हो मुँह में एक बर्फी का टुकड़ा ठूँस देना ।'

'अब तक रोकी हुई हँसी नौकरों से रोके नहीं रुकी । सबकी दबी हुई हँसी फूट पड़ी । उनकी गूँज बाहर तक आ रही थी । इसी समय दोसी बाहर से आकर दुकान में घुसे । जोरदार हँसी की आवाज सुनकर दोसी गुस्से में आकर कहने लगे :

'अन्दर क्या हो रहा है ?'

'महाराज बोले : 'अन्दर रसीलाल है ।'

सुनकर दोसी के मुँह पर गहरी निराशा छागई । उनको समझने में देर नहीं लगी कि उनकी अनुपस्थिति में यह हीन बुद्धि का रसीलाल नौकरों के लिए खिलौना बन गया—रसमहीन !

माणिक-माँ भी एक ही आवाज सुनकर बाहर आगई।

'बेटा! कहाँ जाना है?' दोसी की आवाज से स्नेह फूट पड़ रहा था।

'टाउन हॉल में सांस्कृतिक कार्यक्रम है।'

'ठीक! अभी मोटर भेज देता हूँ।' कहते हुए दोसी जल्दी में सीढ़ियाँ पार कर गये। रसीला भी बाल सँवारने के उद्देश्य से शयन-खंड में घुसी। काँच में उसका सारा शरीर प्रतिबिम्बित हो रहा था। खिड़की की मंद मंद हवा से उसके बालों की लटें उड़ रही थीं। स्नान करने से उसके रोम-रोम में स्फूर्ति आगई थी।

रूखे बालों में उसने सुगन्धित तेल लगाया और बड़े कलात्मक ढंग से उनको सँवारा। रसीला जब भी बँगले से बाहर पाँव रखती तो बड़ी सजधज कर निकलती थी। उसकी वेशभूषा या केश विन्यास में किसी प्रकार की कोई कमी नहीं बताई जा सकती थी। स्नो या पाउडर की परतें लगाने की उसको बिल्कुल आवश्यकता नहीं थी। स्नो या पाउडर लगाकर वह अपने प्राकृतिक सौंदर्य का अपमान नहीं करना चाहती थी।

उसने आसमानी रंग की एक बारीक धोती निकालकर पहनी। इसी रंग के ब्लाउज के कारण उसके सौंदर्य में चार चाँद लग रहे थे। साड़ी का आसमानी रंग उसकी शरबती आँखों से प्रतिबिम्बित हो रहा था। जिस समय वह तैयार होकर टाउन हॉल जाने के लिए हाथ में पर्स लेकर बाहर आई उस समय माणिक-माँ पूजा के कमरे में थी तथा बैठक में मूर्ख की छाया बैठी हुई थी।

वह रतीलाल को मूर्ख ही समझती थी। जिस समय वह रतीलाल के सम्बन्ध में कल्पना करती उस समय उसे अपने पिता के पागलपन पर हँसी आती और उसकी समझ में नहीं आता था कि आखिर रतीलाल के किन गुणों के कारण वे उसे मेरे योग्य समझते हैं? जिस समय उसके दिमाग में ये विचार आते उस समय उसकी नींद हराम हो जाती। और पिता के इस प्रकार के झुकाव के कारण उसका विद्रोही मन अपने निश्चय पर दृढ़ होता जाता था। पिता को चाहे अच्छा लगे या बुरा मैं तो विवाह के सम्बन्ध में अपनी इच्छानुसार ही काम करूँगी। यद्यपि कई बार उसे गुंदाले वाले रतीलाल की हालत देखकर दया आती। वह कई बार सोचती कि उसे बुलाकर कह दूँ कि भाई, व्यर्थ में किस काम से यहाँ जमा हुआ है? व्यर्थ में प्रतीक्षा मत कर और गुंदाले की दुकान जाकर सम्भाल ले। यदि ऐसा नहीं करेगा तो यह सम्भव है कि गाँव की दुकान पर काम में आने वाली गंदी थैलियों का बाँधना-खोलना ही भूल जाये।

फिर भी बिना किसी कारण के रसीला घर के वातावरण को अशान्त

'कर्नाटकी नृत्य।'

'अरे यह क्या होता है ?'

'देखने लायक है। देखकर आश्चर्य में डूब जाओगे ऐसा है।'

'ऐसा ?'

'तब मैं कोई मूर्ख नहीं जो समय और पेट्रोल नष्ट करने देखने को जाऊँ ?'

'मुझे ही ले चलो।'

'कहाँ ?'

'जहाँ तुम जा रही हो ?'

'पर एक बात तो बताओ क्या कुआरी लड़कियाँ के साथ तुम घूम सकते हो ?'

'बम्बई में तो ऐसा ही होता है।'

'वे सब विवाहित होते है, इसलिए तुम भी जल्दी विवाह कर लो।'

'भई, मैं तो इसके लिए इन्तजार कर रहा हूँ किन्तु तुम.....।'

रतीलाल की बात सुनकर रसीला मन-ही-मन में हँसी। वह बोली

'क्या मैं ?'

'हाँ.....हाँ.. मैं तुम्हारी ही तो बात कर रहा हूँ।'

'क्या बात कर रहे हो ?'

'पहले तुम हाँ भर लो, बस इतनी ही देर है।'

'किसकी ?'

'विवाह करने की। इसके सिवाय कौन-सी बात ?'

'अरे भाई मैंने तो विवाह करने का विचार ही छोड़ दिया है।'

'अरे तुम यह क्या कह रही हो ?'

'मैं सच ही कह रही हूँ।'

'ऐसा कैसे हो सकता है ? यह तो सुना है कि जन्म लेने वाले पुरुष तो अविवाहित रहते है, किन्तु यह नहीं सुना कि स्त्रियाँ भी अविवाहित रहती हैं।'

'तुम्हें मालूम नहीं मैं अपने पिता के लिये पुत्र हूँ।'

'दामाद और लड़का तो एक से ही होते हैं।'

'तदुपरांत भी यदि मैं ही लड़का बन कर रहूँ तब ?'

गुंडा वाला रतीलाल रसीला को इस प्रकार खुल कर बात करते देख कर मन-ही-मन बड़ा प्रसन्न हुआ। उसने विचार किया कि सचमुच में गोरी धीरे-धीरे मार्ग पर आ रही है। इस प्रकार की मान्यता के कारण उसने कोट की जेब में गाँठ में हो छिपी चर्खी की पुड़िया बाहर निकाली और रसीला की

था। दिल्ली जाते समय के प्रोग्राम में-से समय लेकर संचालकों ने इस कार्यक्रम की व्यवस्था की थी। रात्रि के समय कु० उर्जिता का एक विशेष कार्यक्रम दिल्ली के धनाढ्य परिवारों के समक्ष होने वाला था। इस कारण से सुबह का समय यहाँ दिया गया था।

बिजली की चमक के समान न जाने एक मिनिट कब बीत गया इसका किसी को पता नहीं लगा। दूसरे ही मिनिट में स्टेज का पर्दा धीरे-धीरे हटने लगा। दर्शकों ने देखा—

'कु० उर्जिता ने विरहणी राधा का भेष बनाया है। उसने कृष्णावतार के वस्त्र और अलंकार धारण कर रक्खे हैं। वह दबे पाँवों विरही नेत्रों से किसी को ढूंढ़ती हुई स्टेज पर आती दृष्टिगत हुई।'

मोहक कृष्ण को ढूंढते हुए जब कु० उर्जिता अपने यौवन के बोझ से बोझिल अंगों को मरोड़ती थी तब दर्शकगण वाह ! वाह खूब ! कहकर उसकी लाक्षणिक अदा की सराहना करते थे।

नृत्य के आरम्भ से अंत तक हॉल में नीरव शान्ति छाई हुई थी। दृश्य के बाद दृश्य पूरे होते जा रहे थे। प्रत्येक दृश्य दर्शकों को बहुत अच्छा लगता था। कु० उर्जिता के अंगों का मरोड़, उसके हाव-भाव व नृत्य-कला इतने आकर्षक व सुन्दर थे कि हॉल से उठने का मन ही नहीं होता था। राधा और कृष्ण के प्रेम की कथा उसने दर्शकों के सामने अंग मरोड़ कर प्रस्तुत की थी। फिर भी वह कला से परिपूर्ण थी जिससे दर्शकों के मनों में यह कथा पूरी तरह से भा गई थी। कु० उर्जिता के अंग-मरोड़ की मनोरम नृत्यकला को देखकर दर्शकों को लगा कि उनके सम्मुख कु० उर्जिता नहीं अपितु प्रेममयी राधा ही खड़ी है। दर्शक टाउन हॉल को भूल गए थे। उनकी नजरें तो वृन्दावन की कुंज-गलियों की ओर लगी हुई थी।

रसीला का गुस्सा अब ठण्डा होगया था। वह इस प्रकार के मन-भावने दृश्य देखकर अत्यंत प्रसन्न होगई थी। घर का गम्भीर वातावरण वह भूल गई।

थोड़ी देर पहले वाली घर पर घटित अशोभनीय घटना की याद आते ही उसको थोड़ा दुःख हुआ। वह अपने किये पर पछताने लगी। गुस्से में उसने रतीलाल के जो तमाचा लगा दिया था इस बात से उसे दुःख हुआ। तमाचा इतने जोर से उसने मारा था कि दर्द के कारण उसकी हथेली अब भी दुख रही थी। उसने मन-ही-मन सोचा कि बेचारा मुफ्त में पिट गया। क्यों न घर जाकर क्षमा-याचना करूँ ? किन्तु क्या उसके सामने पर्दा पड़ा हुआ था. किस कारण से यह हुआ ? उसे इस प्रकार का अभद्र व्यवहार करते हुए लज्जा नहीं आई ? तदुपरान्त भी वह यह भली-भांति जानती थी कि उसने

बहुत जल्दी की है। पिताजी को जैसे ही इस बात का पता लगेगा वे घर में कोलाहल मचा देंगे। फिर भी उसने निर्णय कर लिया कि, गिरने के लिये अधीर होने वाली बिजली को अन्ततः एक बार तो गिरने ही देने चाहिए। ऐसा होने से वास्तविकता की जानकारी आसानी से हो सकेगी।

कु० उर्जिता के नूपुरों की झंकार ने रसीला की विचार तन्द्रा को तोड़ दिया। उसने स्टेज पर टकटकी लगाकर देखना शुरू किया। स्वच्छ, सफेद बिजली के प्रकाश में उसके कर्णफूल चमक रहे थे और कु० उर्जिता का प्रत्येक अंग कर्नाटकी नृत्य द्वारा दक्षिणी भारत की भव्य कला का प्रदर्शन कर रहा था। परम्परा से सुरक्षित चली आरही इस नृत्यकला को पुनः वर्तमान में सनातन रूप से चलाने का कार्य कु० उर्जिता भलीप्रकार से कर रही थी।

एक मोहक वातावरण उपस्थित करके कु० उर्जिता ने बाजीगर के समान अपनी कला समेट ली। उसने अंतिम दृश्य प्रस्तुत किया और पर्दा धीरे-धीरे गिरने लगा और अन्ततः सारा स्टेज पर्दे से ढक गया।

प्रोग्राम समाप्त होने पर बहुत भीड़ हो कि रसीला अपने स्थान से उठी और जल्दी से हॉल के बाहर आगई। जल्दी से मोटर में बैठकर वह घर की ओर चल पड़ी।

अब तक दोपहरी होगई थी। रास्ते में आदमियों की अपार भीड़ थी। उस अपार भीड़ में से आगे बढ़ने से मोटर बार-बार रुक रही थी इस प्रकार धीरे-धीरे रसीला अपने बंगले के अहाते में पहुँची और मोटर से नीचे उतरी। जल्दी से उसने सीढ़ियाँ पार कीं। बैठक में पिताजी बैठे थे। उनका चेहरा बहुत गम्भीर था। नाणिक-माँ इस समय रसोई घर में थीं। 'मूर्ख' पिताजी के पास ही बैठा था। उसको देखकर भी कोई कुछ नहीं बोला। वातावरण बहुत गम्भीर था।

मन-ही-मन रसीला समझ गई कि चिनगारी पड़ चुकी है। इस चिनगारी से अब बहुत जल्दी आग की प्रज्ज्वलित लपटें सारे वातावरण को जला देंगी। वह कपड़े बदलने अपने कमरे में चली गई।

-

बहुत जल्दी की है। पिताजी को जैसे ही इस बात का पता लगेगा वे घर में कोलाहल मचा देंगे। फिर भी उसने निर्णय कर लिया कि, गिरने के लिये अधीर होने वाली बिजली को अन्ततः एक बार तो गिरने ही देने चाहिए। ऐसा होने से वास्तविकता की जानकारी आसानी से हो सकेगी।

कु० उर्जिता के नूपुरों की झंकार ने रसीला की विचार तन्द्रा को तोड़ दिया। उसने स्टेज पर टकटकी लगाकर देखना शुरू किया। स्वच्छ, सफेद बिजली के प्रकाश में उसके कर्णफूल चमक रहे थे और कु० उर्जिता का प्रत्येक अंग कर्नाटकी नृत्य द्वारा दक्षिणी भारत की भव्य कला का प्रदर्शन कर रहा था। परम्परा से सुरक्षित चली आरही इस नृत्यकला को पुनः वर्तमान में सुचारु रूप से चलाने का कार्य कु० उर्जिता भलीप्रकार से कर रही थी।

एक मोहक वातावरण उपस्थित करके कु० उर्जिता ने बाजीगर के समान अपनी कला समेट ली। उसने अंतिम दृश्य प्रस्तुत किया और पर्दा धीरे-धीरे गिरने लगा और अन्ततः सारा स्टेज पर्दे से ढक गया।

प्रोग्राम समाप्त होने पर बहुत भीड़ हो कि रसीला अपने स्थान से उठी और जल्दी से हॉल के बाहर आगई। जल्दी से मोटर में बैठकर वह घर की ओर चल पड़ी।

अब तक दोपहरी होगई थी। रास्ते में आदमियों की अपार भीड़ थी। इस अपार भीड़ में से आगे बढ़ने से मोटर बार-बार रुक रही थी इस प्रकार धीरे-धीरे रसीला अपने बँगले के अहाते में पहुँची और मोटर से नीचे उतरी। जल्दी से उसने सीढ़ियाँ पार कीं। बैठक में पिताजी बैठे थे। उनका चेहरा बहुत गम्भीर था। माणिक-माँ इस समय रसोई घर में थीं। 'मूर्ख' पिताजी के पास ही बैठा था। उसको देखकर भी कोई कुछ नहीं बोला। वातावरण बहुत गम्भीर था।

मन-ही-मन रसीला समझ गई कि चिनगारी पड़ चुकी है। इस चिनगारी से अब बहुत जल्दी आग की प्रज्ज्वलित लपटें सारे वातावरण को जला देंगी। वह कपड़े बदलने अपने कमरे में चली गई।

# झगड़े की फरियाद

रसीला कपड़े बदलकर सीधी ही रसोई मे खाना खाने को चली गई। घर मे नीरव शांति छाई हुई थी। एक दूसरे से कोई बातचीत नही कर रहा था। रसीला को रसोई मे खाना खाने के लिए आई समझकर माणिक्यबेन ने चुपचाप खाना परोस दिया। वे जान-बूझकर शांत वातावरण को रसीला अशांत नही बनाना चाहती थी। उसने भी चुपचाप खाना खाना शुरू कर दिया। भोजन करते समय उसके मन मे कई विचार आ रहे थे। किन्तु वह यह नही सोच पाई कि आखिर इन सबका क्या परिणाम होगा। परन्तु उसने मन-ही-मन दृढ निश्चय कर लिया कि समय आने पर सारी बात निःसकोच स्पष्ट रूप से कह दी जाये।

रसीला जितनी भावुक थी उतनी ही दृढ निश्चयी भी थी। जब वह किसी प्रकार का सकल्प कर लेती या किसी बात के लिए दृढ निश्चयी हो जाती तब फिर उसे उसके सकल्प से कोई भी नही हटा सकता था।

सनातन के साथ मे वह अपना सुखद भविष्य देखती थी। उसके हृदय पर सनातन ने अपना पूर्ण प्रभुत्व जमा लिया था। वह सनातन के सिवाय किसी को भी परखना नही चाहती थी। वह यह समझने मे असमर्थ थी कि उसके सनातन के साथ अथाह प्रेम होने पर भी ये सब क्योकर उसे तुड़वाने के

प्रयास कर रहे हैं। वह यह तो भलीभाँति जानती थी कि सनातन घर जमाई बनकर रहने को राजी नहीं था। पिताजी भी सनातन को पसन्द अवश्य करते थे किन्तु घर-जमाई के रूप में ही। वे उसे तेजपुर के सनातन को भी भाँति किसी भी दशा में मानने को तैयार नहीं थे। बात का भी यहीं अन्त हो जाता था। एक ओर पिताजी की बात सनातन स्वीकार नहीं करना चाहता था तो दूसरी ओर पिताजी भी किसी दूसरी तरह से सनातन को स्वीकार नहीं करना चाहते थे। और वह बात वास्तव में विचारणीय भी थी ही! क्या कोई सनातन-सा प्रतिभा सम्पन्न, बुद्धिमान, स्वतंत्र विचारक तथा स्वाभिमानी पुरुष घर-जमाई रहना पसन्द करेगा। इस पर सनातन क्योंकर घर-जमाई रहने का इच्छुक होता!

इस प्रकार के अनेकानेक विचारों के मंथन में रसीला ने खाना खाया। उसके मन में आज न किसी प्रकार की चिन्ता थी और न भय ही। वैसे वह आज पूर्ण स्वस्थ थी। नेपकीन से हाथ साफ करती-करती वह रसोईघर से बाहर निकली उसने अपने कमरे में जाने के लिए कदम बढ़ाये कि पिताजी ने आवाज दी: 'रसीला'!'

वह एकदम रुक गई। अब तक की नीरव शांति भंग हो गई। दोसी की अति कड़वी आवाज आनन्द की लहरों में गोते खाती हुई रसीला के कानों में गूँज उठी। वह रुकी, उसी समय दोसी ने दुबारा पुकारा:

'रसीला तनिक इधर आ।'

रसीला ने बड़ी शांति और स्वस्थ मन होकर बैठक की ओर कदम बढ़ाये और पिताजी के सामने आकर खड़ी हो गई।

'आखिर तेरा क्या विचार है?' कहते हुए दोसी ने एक प्रश्नसूचक दृष्टि से अपनी लाड़ली को देखा।

वह चुप रही। पिताजी के सामने इस प्रकार कभी न आने के कारण रसीला को तनिक क्षोभ हुआ। उसने पलकें नीची कर लीं और आँखें धरती की ओर गड़ाना शुरु कर दिया।

'बोल, उत्तर दे!' दोसी पुनः चिल्लाए।

'मेरे कुछ भी समझ में नहीं आया।' सब कुछ जानते हुए भी अनजान बनने का बहाना करके रसीला का उत्तर सुनकर दोसी को और अधिक गुस्सा आना स्वभाविक ही था। वे बोले:

'सुबह क्या हुआ?'

'सुबह तो कुछ भी नहीं हुआ।' रसीला ने सारी बात पर पर्दा डालने का प्रयत्न किया। वह सोचती थी कि सुबह की घटना वह अपने मुँह से नहीं

रहे तो ठीक ही रहे, परन्तु अति उग्र स्वभाव के दोसी इतनी सरलता से बात का पीछा छोड़ने वाले व्यक्ति नहीं थे।

'कुछ भी था तो मुझे बतलाना चाहिए था। मैं कोई अभी मर नहीं गया हूँ!' दोसी के चीखने से सारा कमरा ही गूँज उठा।

रसीला ने अपनी पलकें उठाईं। उसकी आँखों में एक प्रकार की अद्भुत चमक थी। स्पष्ट रूप से सब बता देने की उसकी इच्छा हुई। फिर भी उसने अपनी सभी भावनाओं को दबाए रक्खा और चुपचाप शान्ति से कहने लगी

'पिताजी आप यह सब क्या कर रहे हैं?'

'तब क्या सिर फोड़ूँ?' दोसी के मुँह से अधिकाधिक कड़ुवे शब्द निकल रहे थे। रसीला इस वातावरण के कारण बहुत दुःखी थी। उसकी व्यथा का कोई छोर नहीं था। तदुपरान्त भी, इस बात का आज अन्तिम फैसला होने के सिवाय कोई दूसरा उपाय नहीं था। कई दिनों से घमंड में बौराए मनुष्य का आज दर्प चूर्ण कर ही देना चाहिए, ऐसा उसने दृढ़ निश्चय कर लिया। प्रत्येक वस्तु का अन्त होता ही है। उसी प्रकार आज इस बात का भी आखिर निर्णय करके अन्त कर देने का उसने निश्चय किया।

अपने प्रश्न का किसी भी तरह का कोई उत्तर न सुनकर दोसी का पारा और तेज हो गया और गुस्से में लाल-पीले होते हुए वे बोले:

'जो कहना हो वह जल्दी मुँह से उगल दे।'

'पिताजी! आप किसकी बात कर रहे हैं, यह तो पहले स्पष्ट करो? इसके बाद मैं स्पष्टीकरण करूँ।' रसीला यह कह तो गई किन्तु उसके ओठ काँपने लगे, उसकी आवाज भर्रा गई।

'उस रतीलाल को क्या मारा? उसने आखिर तेरा क्या नुकसान किया?'

'यह तो आप उससे ही पूछ लो।'

'मुझे जो कुछ पूछना था वह तो मैंने पूछ लिया। अब तो तुझे ही पूछना बाकी रहा है। रामजी मेहता ने मेरे विश्वास पर, मेरे कहने के कारण, उसे यहाँ भेजा है। अब वह मेरे ही घर पर दुत्कारा जाय, यह मैं सहन नहीं कर सकता हूँ।'

'तो मैं भी उसकी बदतमीजी सहन नहीं कर सकती हूँ।'

'आखिर आज उसने एक ही दिन में तुझे क्या कर दिया जो तेरा हाथ उस पर उठा?'

'मैंने जो किया है बिल्कुल ठीक ही किया है।'

'रसीला योग्यता और अयोग्यता का निर्णय करने की तेरी सामर्थ्य नहीं।'

'पर अपने जीवन की हित की बात तो समझने की मुझे में समझ है ही।'

'क्या मैंने तुझे इसीलिए पढ़ाया है?'

'पर मैं कब ऐसा कहती हूँ?'

'तब ऐसा कहने के लिये क्या और कुछ विशेष गुण चाहिए?'

'नहीं।'

'तब फिर?'

सारे कमरे में थोड़ी देर के लिए फिर शांति छा गई। रसीला मौन हो गई। पिताजी के साथ बराबर जबानदराजी करना उसे अच्छा नहीं लगता था। वह वहाँ से चले जाने की सोचने लगी और चलने के लिए एक कदम बढ़ाया। कदम बढ़ाते ही दोसी बोले . 'रसीला।'

रसीला के आगे बढ़ते कदम रुक गये।

'मैं यह सब तेरे सुख के लिए ही कर रहा हूँ। तू इस घर से बाहर न जाये इसी कारण से मैं यह सब कर रहा हूँ।'

'पिताजी आपका मार्ग ठीक नहीं।' रसीला की आवाज में नम्रता के साथ-ही-साथ गहरे दुःख की एक झलक थी।

'बेटा, तेरा पिता होकर क्या मैं तेरे सुख की कामना नहीं करता हूँ?'

'आप मेरे सुख की कामना करते हैं, अन्तर्मन से मेरे सुख की कामना करते हैं...... परन्तु आपका मार्ग ठीक नहीं। इससे आप मेरे सुख की कामना करने की अपेक्षा दुःख को ही निमंत्रण देंगे।'

'रसीला तेरी यह मान्यता भ्रमपूर्ण है।'

'पिताजी मुझे मेरा भविष्य इस मार्ग से अन्धकारमय प्रतीत होता है।'

'निरा छिछोरपन है— छिछोरपन।' इस प्रकार कहते हुए दोसी गहरे विचार में खो गए। किन्तु थोड़ी देर रुक कर बोले :

'रसीला चाहे कुछ भी हो, तेजपुर वाले को तो मैं अपने घर में पाँव भी नहीं रखने दूँगा!'

'कारण?'

'इसके कारण गम्भीर हैं।'

'उन गम्भीर कारण में-से एक भी तो कारण स्पष्ट कर दीजिये!'

पिता-पुत्री के बीच में विह्नलतापूर्ण शब्दों का वाक्-युद्ध प्रारम्भ हुआ।

रसीला को इस प्रकार से पिता के सामने बोलना तनिक भी रुचिकर नहीं लगता था। फिर भी जब उसके भविष्य का नक्शा बनाया जा रहा था, तब उसमें वह अपना मन्तव्य भलीप्रकार न रक्खे तो जीवन भर आँसू बहाने के और कोई उपचार नहीं रह जाता। इसीलिये न बोलना चाहते हुए भी, वह पिताजी के सामने बराबर बोलती जा रही थी।

'सबसे पहली बात तो यह कि सनातन अभिमानी व्यक्ति है और यह मुझे अच्छा नहीं लगता।'

रसीला इस बात के लिये मन-ही-मन सोचने लगी कि कौन अभिमानी था? पिताजी या सनातन? सनातन के स्वाभिमानी स्वभाव को वे अभिमानी कहते थे।

'बम्बई और तेजपुर में बहुत अन्तर है।'

'है ···।'

'हमारे तथा उनके रहन-सहन में बहुत अन्तर है। इस पर भी मैंने विचार किया है कि यदि तेजपुर छोड़कर बम्बई में आकर वह रह जाये तो मैं यह सम्बन्ध प्रसन्नता से कर सकता हूँ। किन्तु वह तो मन-ही-मन फूला है। उसके लिए मैं कौन हूँ?' दोसी की सनातन के प्रति मन-ही-मन छिपी अरुचि अन्तिम शब्दों में स्पष्ट हो रही थी।

'किन्तु पिताजी अपना सम्मान तो सबको प्रिय होता है।' अपने सम्मान के बिना मानव का जीवन क्या जीवन कहलाता है?'

'किन्तु उसके स्वाभिमान को यहाँ कौन धूल-धूसरित करने वाला था? बम्बई में किसकी हिम्मत थी जो उसे कोई ऊँची-नीची बात कहता?'

'यदि बम्बई में आने से ही उसे अपने स्वाभिमान को ठेस लगे तब?'

'तब फिर तेजपुर में ही धूल फाँकते पड़े रहने में उसका हित है। मुझे उसकी कोई परवाह नहीं है।'

रसीला ने अब बड़ी दृढ़ता से उत्तर दिया 'तुम्हें परवाह नहीं किन्तु मुझे तो उसकी जरूरत है ही।'

'किसलिए?' दोसी ने प्रश्न-सूचक भाव से कहा।

'तुमने ही तो यह सबन्ध किया है। तुमने ही जबान दी है।'

'इससे क्या होता है। जबान दी तो इसका अर्थ यह कदापि नहीं कि मैं अपनी लाडली का जीवन नष्ट कर दूँ।'

'परन्तु इसमें जीवन नष्ट होने का कोई प्रश्न नहीं!'

'है, बेटा! बहुत डर है। मैं यह बात सुनना चाहता हूँ।'

'किन्तु मैं तो इस बात को नहीं छोड़ सकती हूँ।'

'बेटी तू तो बँधी हुई नहीं है? बँधा हुआ तो मैं ही हूँ।'

'किन्तु, पिताजी वचन-बद्ध होने का कारण तो मैं ही हूँ।'

'मैं आज ही सनातन को एक रजिस्ट्री से नोटिस देकर इस संबन्ध को तोड़ देना चाहता हूँ। आज तक यदि उसने इस घर पर नजर डाल रक्खी हो तो अब वह इस धोखे में नहीं रहे। बढ़ कर नाक काट लिया है कि भाई तुम्हारा हमारा मेल सम्भव नहीं हो सकता है। तू किस प्रतीक्षा में बैठा है? तू अपना कोई दूसरा ठिकाना देख! जाति के सभी व्यक्ति समाप्त नहीं हो गये हैं?'

रसीला चुपचाप सुनती रही। वह कैसे कहे कि मैंने ही तो उसे मना किया है। मैंने ही उसे वचन दिया है कि मैं तुम्हारी हूँ। तुम दृढ़ रहना। बस फिर सब ठीक हो जायेगा। मैं अपना मन तुम्हें दे चुकी हूँ, इसका ध्यान रखना।

विचार-तन्द्रा में रसीला को देखकर दोसी ने अनुमान किया कि रसीला कुछ नम्र हो गई है। अतः वे फिर से बोले:

'तेरे सुख के लिए बेटी आखिर हम भी तो चिन्तित हैं ही। हम तेरे शत्रु तो नहीं हैं?' पिता के वचनों में अब काफी नरमी थी। किन्तु वचनों की यह नरमी रसीला को मात्र ढकोसला-सी लगी। उसने फिर से साहस बटोर कर कहा:

'पिताजी अब मुझे किसी दूसरे की चूँनरी नहीं ओढ़नी है। तेजपुर के झौंपड़े में ही मैंने अन्न-जल लेने का निश्चय किया है।'

'यह सम्भव नहीं हो सकता।'

'पिताजी आप व्यर्थ में ही क्योंकर हठ कर रहे हो? मैंने दृढ़ निश्चय कर लिया है। अब मुझे किसी दूसरे में रस नहीं रहा है।'

'पर मैं यह नहीं समझ सका कि घर बैठे आये तथा थूक तक न उगालने वाले रतीलाल में तुझे क्या कमी दृष्टिगत हो रही है? इसमें कौन-सा दोष है?'

'कुछ भी नहीं।'

'तो फिर।'

'इसकी चर्चा करना ही बेकार है।'

रसीला बराबर अपना केस मजबूत बनाती जा रही थी। इससे दोसी के अभिमान के अंकुर समाप्त होते जा रहे थे। दोसी को स्वप्न में भी आशा नहीं थी कि रसीला इतनी दृढ़ता व अटलता से अपनी बात कह सकेगी।

'परन्तु मेरी प्रतिष्ठा?'

'प्रतिष्ठा नहीं अपितु अभिमान की बात कीजिए।'

'इसका मतलब! तो क्या मैं अभिमानी हूँ?'

आवेश-ही-आवेश में रसीला को जो कहना था वह कह गई किन्तु जैसे ही उसे ध्यान आया कि उसने अपने पिता को अभिमानी कहा है, तो उसे इस का क्षोभ हुआ। अब बात को बदलने के लिये वह बोली .

'पिताजी ! आप व्यर्थ में ही हठ कर रहे हैं। मेरे ख्याल से आपकी प्रतिष्ठा इस सबन्ध को तोडने के स्थान पर बनाए रखने में है।'

'यह सब बातें गाँवों की हैं। बम्बई में ऐसा नहीं।'

'किन्तु बम्बई में कौन-सी अड़चन आ रही है ?'

'तुझे केवल हठ ही करना है या मेरे स्वाभिमान का भी कुछ ध्यान है ?'

'मैंने, पिताजी हर प्रकार से सोच लिया है।'

'क्या ?'

'तेजपुर जाने का।'

दोसी का अब तक का दबा क्रोध आखिर फूट ही पड़ा। वे जल्दी से खड़े हुए। क्रोध के कारण वे काँप रहे थे। आँखों से आग के अंगारे निकल रहे थे। क्रोध से ओंठ काँप रहे थे। गुस्से में आकर उन्होंने रसीला के गाल पर एक तमाचा जड़ दिया।

मनुष्य क्रोध में उचित-अनुचित का ध्यान नहीं रखता। अब तक कभी भी रसीला से ऊँचे स्वर से एक भी शब्द न बोलने वाले दोसी ने अन्ततः रसीला के एक तमाचा लगा ही दिया। परिस्थिति की पूर्ण उग्रता को देखकर निर्बल मानस का रतीलाल अपनी कोठरी की ओर चला गया। अब उसे इन तिलों में तेल नहीं लगता था। वह रसीला की दृढ़ता और अटलता को देखकर सोचने लगा कि अब यहाँ उसकी कोई सामर्थ्य नहीं है। उसने यह भी समझ लिया कि उसका बम्बई में आकर रहना सब बेकार रहा। रसीला अब उसे किसी भी दशा में पसन्द नहीं करने वाली थी।

उसके मन में उथल-पुथल मचने लगी। गरीब का भाग्य भी गरीब ही होता है। इस कहावत के अनुसार वह अपने भाग्य को ही दोष देने लगा। इसी प्रकार के विचारों में डूबा हुआ रतीलाल सिर पर हाथ रखकर न जाने कब तक अपनी कोठरी में बैठा रहा।

बाहर अभी तक दोसी की गर्जना सुनाई दे रही थी . 'सब लोग यहाँ से निकल जाओ! मुझे किसी से कोई मतलब नहीं।' दोसी की आवाज से अब तक भी उग्रता टपक रही थी।

माणिक-माँ ने रसीला को बगल में लेकर पूछा :

'यह सब क्या है ?'

'तुम सब इकट्ठे होकर मेरी नाक कटवाना चाहते हो !'

'तनिक शांति से भी बात करो। व्यर्थ में क्यों चिल्ला-चिल्लाकर घर को सिर पर उठा रहे हो?'

'मेरा जीवन धूल-धूसरित करने को ही यह बेटी हुई है।' दोसी बड़ी तेजी से जल्दी-जल्दी बोल रहे थे और उस आवाज में माणिक-बेन की आवाज दबी जा रही थी।

माणिक-बेन ने दो-चार बार पति को शांत रहने का निवेदन किया और इस पर भी वे चुप नहीं हुए तो लाचार होकर माणिक-बेन ने रसीला का हाथ पकड़ा और उसे उसके कमरे में छोड़ आई और स्वयं रसोईघर में चली गई। माणिक-बेन यह बात भलीभाँति समझती थी कि क्रोधित होते हुए दोसी के सामने चुप रहना ही उचित है। इसी प्रकार वह चुप रह जाती, जिससे घर का वातावरण शांत रह जाता।

कमरे में घुसते ही रसीला अपने पलंग पर लुढ़क गई तथा हिचकियाँ ले लेकर रोने लगी। इस विषम परिस्थिति के कारण वह इतनी परेशान हो गई थी कि वह यह निर्णय नहीं कर सकी कि इसका क्या परिणाम होगा। इस पर भी अपना भविष्य तय करने के लिए वह किसी स्पष्ट निर्णय पर पहुँचना ही चाहती थी और ऐसा उसने दृढ़ संकल्प कर लिया था।

घण्टों तक वह जैसी-की-तैसी ही पलंग में पड़ी रही। शाम को वह उठी और बाहर निकल कर सीढ़ियाँ पार करके छत पर जा पहुँची। छत पर रखी एक बाँस की कुर्सी खींच कर वह खुले में बैठ गई। कई घण्टों तक लगातार कमरे में पड़ी रहने के कारण उसका मन बहुत ही व्याकुल था।

वह स्वच्छ हवा का सेवन करना चाहती थी। छत के सामने ही सागर लहरा रहा था। लहराते सागर में आज तूफान आ रहा था। तूफान के बीच में एक मछियारा ऊपर-नीचे गोते खाता हुआ किनारे पहुँचने का अथाह प्रयास कर रहा था। रसीला को यह दृश्य बड़ा अच्छा लगा। समुद्र के तूफान को चीरता हुआ मछियारा किनारे की ओर बढ़ रहा था। ऐसा ही उसके जीवन में घट रहा था। वह भी क्या उसी प्रकार के तूफान में मछियारे की भाँति अडिग रहकर किनारे लगने के लिए अथाह परिश्रम नहीं कर रही थी? संकटों से डर कर मछियारा हिम्मत नहीं हारता था; वह विजय तथा जीवन के लिए संघर्ष कर रहा था तब वह भी तो एक मनुष्य ही थी। जीवित-जागती अनन्त शक्ति का प्रतीक! 'घर में चल रहे इस तूफान से क्या थक कर हार मानली जाये? नहीं! नहीं! मैं दृढ़ता से इन सब परिस्थितियों का सामना करूँगी। मानव मात्र को अपने जीवन का मार्ग निश्चय करने का अधिकार होता है। प्रतिष्ठा या किसी बुरे ख्याल से पिता ने जो कुछ करने का निश्चय किया है

मैं उनका डटकर सामना करूँगी। मैं अपने जीवन में मनानन के सिवाय किसी को स्थान नहीं दे सकती हूँ।

शहर के आलीशान मकानों के पश्चिम में भगवान् सूर्य देव अस्ताचल की ओर चले जा रहे थे। और इसके साथ ही-साथ सध्या भी शोभायमान हो रही थी। सध्या में पश्चिम दिशा का आकाश शोभायमान हो रहा था, किन्तु इस सध्या ने अति शीघ्रता से अपनी शोभा को समेट लिया और आकाश में चारों ओर कालिमा छा गई। कालिमा पृथ्वी पर भी चारों ओर दृष्टिगत होने लगी। धीरे-धीरे रात्रि-रानी का साम्राज्य चारों ओर हो गया। रसीला अब समुद्र देखने में असमर्थ थी। अब तक मछियारों भी किनारे लग चुका था। इस कारण से रसीला अब अपने स्थान से उठी और कुर्सी को केबिन में रखकर वह सीढ़ियाँ उतरकर नीचे आ गई।

पिताजी के कमरे में अब तक आवाज आ रही थी। स्वाभाविक रूप से बात को जान लेने की उत्सुकता से वह दबे पाँव कमरे तक आई और एक दीवार का सहारा लेकर बातें सुनने लगी। कमरे से माणिक चन्द के बोलने की आवाज आ रही थी -

'कहती हूँ कि बहुत ऐंठ लगाने से टूट जायगी।'

'क्या हो जायेगा, वह तो दो दिन रो-कलप कर रह जायेगी।'

'व्यर्थ का हठ मत करो, लड़की का दिल कुचलना ठीक नहीं।'

'मैं किसी स्वार्थ से उसका मन नहीं कुचल रहा हूँ।'

रसीला ने देखा कि माँ-पिताजी से प्रार्थना कर रही है। उसने मन-ही-मन विचार किया, माँ क्योंकर इतनी विनम्रता दिखा रही है? यदि विवाह करना है तो मनानन से ही करना है अन्यथा आजीवन कुमारी ही रहूँगी। दूसरों को तो मैं भाई या पिता समझती हूँ। उसने एक क्षण के लिए विचार किया कि अन्दर चलकर मैं इसी बात को पिताजी को साफ-साफ बतला दूँ। परन्तु ऐसा करने में उसे लज्जा आ गई।

'कमरे में-से आवाज आई। इस बार पिताजी बोल रहे थे।'

'यदि रसीला को रतीलाल पसन्द नहीं है तो अन्य स्थानों की कौन-सी कमी है?'

'नहीं, अब सब बात बिगड़ जायेगी।'

'तेरे कहने से बात बिगड़ जायेगी परन्तु मैं तो कोई ऐसा अनहोना नहीं सोचता हूँ।'

'मैं तुम्हारे सामने आँचल पसारती हूँ। तुम बेटी के विवाह के विषय में बात करना छोड़ दो।' माणिक-चन्द ने भर मन से दोनों से प्रार्थना की।

माणिक-बेन की बात सुनकर दोसी को बहुत गुस्सा आया। उन्होंने मन-ही-मन सोचा, क्यों न एक लात मार कर इसे बाहर निकाल दिया जाये। पर बड़ी मुश्किल से उन्होंने अपने गुस्से पर काबू किया। थोड़ी देर पुनः शांति हो गई। परन्तु फिर थोड़ी देर बाद दोसी अन्तर के गहरे उद्‌गार करते हुए कहने लगे :

'मेरी बात न मानकर उसे यदि तेजपुर ही जाना है तो घर के दरवाजे खुले हैं। किन्तु याद रखना फिर इस घर में वह पांव नहीं दे सकती है।'

'ऐसा क्रोध हम कर सकते हैं?'

'एक बार नहीं कई बार सम्भव है।'

'हम तो उसके मां-बाप हैं। हमें छोड़कर वह कहाँ जायेगी!'

'कुए में जाए।'

'ऐसा बुरा मत कहिए।'

'तब क्या कहूँ? मेरी बात तुम क्यों नहीं मान लेते हो? व्यर्थ में ही अनकहे शब्द कहकर और उस दरिद्री को अच्छा बनाने का प्रयास तुमने ही किया है और मुझे ऐसा समय देखना पड़ा। मेरा तो रामजी मेहता के सामने नाक कट गया। अब मैं उनसे किस मुँह बात करूँ।'

'सम्बंध के काम में तो ऐसी कई बातें होती ही हैं।'

लगातार उसका ही पक्ष लेने वाली माँ को शत-शत प्रणाम करने का रसीला का मन हुआ।

'यदि जान-बूझ कर ही आग से खेलना चाहते हो तो कूदो, मैं इसमें क्या कर सकता हूँ।'

अपनी ओर झुक रहे पति पर अन्तिम और पूर्ण विजय प्राप्त करने के उद्देश्य से माणिक-बेन ने मिठास से कहा :

'इसके भाग्य ही ऐसे ही हैं! हम कर भी क्या सकते हैं? यदि वह मन से तेजपुर को ही चाहती है तो फिर हम इसमें कर भी क्या सकते हैं?'

'चलो अब यहाँ से चल दो।'

'यहाँ से जाकर कहाँ खड़ी रहूँ।'

'गड़का जाकर!'

'क्या काम है?'

'किस काम के लिए, क्या चार भांवर पाड़ने को।'

'ऐसी भी क्या जल्दी है?'

'नहीं, मुझे अब यह बोझा सिर पर नहीं रखना है। बम्बई में अपनी जाति वालों को बताने की उग्र इच्छा थी कि मैंने भी विवाह किया है, किन्तु

जहाँ बेटी ही बदल गई, उसके भाग्य बदल गये, फिर क्या हो सकता है? सारी उमंगें मन-की-मन में रह गईं।'

'सनातन को जिस बात से सुख मिले माता पिता के लिए वही सबसे बड़ा संतोष है।' कहते हुए माणिक-बेन उठ खड़ी हुईं। वह कमरे से बाहर निकले कि रसीला अपने कमरे में चली गई। उसका मन का भार हल्का हो गया। और उसी नाविक-सा जो तूफान में ऊपर नीचे हो रहा था। उसके मन में शांति हो गई।

दोसी बैठक में गए और हाथ में कलम कागज लिया। जिस पत्र द्वारा दोपहर में सनातन को सम्बन्ध-विच्छेद करने की सूचना देनी थी, उसी पत्र द्वारा उन्होंने सनातन को विवाह निश्चित करने की तिथि निश्चित करने की सम्मति लिख दी।

मात्र आठ दिन में तो विवाह की तिथि भी निश्चित होकर आ गई। विवाह के लिए दोसी ने बम्बई जाने का निश्चय किया।

और गुंदाले का रसीलाल पुनः गुंदाले सुरक्षित पहुँचा दिया गया।

# समय पर आक्रमण

सारा तेजपुर सजाया जा रहा है। गरीब किसान से लेकर धनाढ्य किसानों के घर मिट्टी-गोबर से लिप-पुत रहे हैं। दरवाजों पर अशोक वृक्ष के पत्तों की वंदनवारें लटका दी गई हैं। मात्र तेजपुर ही नहीं अपितु आसपास के सभी गांव इस उत्सव को मनाने के लिए व्याकुल हो रहे हैं। इस विवाह का आनन्द लेने के लिए बालक-वृद्ध सभी प्रसन्न हो रहे हैं।

सनाननसेठ का विवाह होने वाला है। बरात जाने में अंगुलियों पर गिनने को दिन रह गये। रोज मेहमानों के झुण्ड के झुण्ड आ रहे हैं। आने वाले मेहमानों को ठहराने की उनकी हैसियत मुताबिक व्यवस्था की जा रही है। नाश्ते करने वालों तथा भोजन करने वालों की संख्या बराबर बढ़ती जा रही है।

इस ढलती उम्र में ओसम-मां भी गड्ढों में बैठी आंखों के सामने हाथ का छज्जा लगाकर आने वाले मेहमानों का खुले दिल से स्वागत कर रही थी। ओसम-मां के स्वागत से आगन्तुक को आत्मीयता के दर्शन होते थे। सबको आने की इतनी बड़ी प्रसन्नता होती थी। वे सोचते थे कि आये तो कितना मधुर स्वागत किया गया।

सुबह-शाम घोड़ागाड़ी मेहमानों को लाने के लिए बराबर घूम रही

थी। इस काम के लिए तेजपुर से थानेदारजी ने अपनी स्वयं की गाडी भिजवा दी थी। गाडी भिजवाए आज उनको तीन दिन हो गए थे। दूर-दूर के कई गंधी इत्र लेकर सनातनसेठ के घर तक बराबर आ रहे थे। सब सोचते थे कि भाग्यानुसार कुछ-न-कुछ तो अवश्य मिलेगा ही। माल बेचने वाले भी सेठ के मेहमान होते थे। सनातन सभी का मुस्करा कर स्वागत करता था।

सनातन मेहमानों को खाने आदि के लिए पूछकर बैठक में आया। यहाँ इस समय तीन गंधी आये हुए थे।

गंधियों ने अपनी इत्र की शीशियाँ खोलते हुए कहा: 'भाई कानपुर का हिना है, बनारस का असली केवड़ा है।'

'तुम्हें जो कुछ देना हो दे दो और ओघामेहता से पैसे ले लो।'

'परन्तु भाई आप पसन्द भी करो।'

'तुम जो दे दोगे वह सब ठीक।'

'यह तो ठीक, पर भाई आपको हिना पसन्द है पावडी-केवड़ा या नाग-चम्पा?'

'मुझे तो सब पसन्द है।'

यह सुनकर ओघामेहता अपने सहज स्वभाव अनुसार बड़बड़ाये

'अरे साहब म क्यों परेशान कर रहे हो? चलिए अपनी सदूकें बंद करो! सारी जगह गंध फैला दी।'

'मेहता! जो ये देते हैं वह ले लो!'

'पर लिया कितना जाए! मालूम है बस एक गंधी आया और पच्चीस रुपए का माया मसा गया और आज ये फिर तीन आगए!'

'मेहता! यह पुन जीवन म दूसरी बार तो आने से रहे। देखो कितना लम्बा रास्ता काट कर आए हैं। इनको खुश करो। समय पर आए हुए को यों खाली हाथ लौटाना मेहताजी ठीक नहीं है।'

'पर कितने व्यक्तियों को?'

'जो भी आये उन सबको! आओ भाई, आओ। महता को एक नागचम्पा की सीक दे देना इससे ये बहुत प्रसन्न हो जायेंगे और तुम्हें जितना देना हो दे देना।'

सनातनसेठ की बात सुनकर ओघामेहता की आँखें चश्मे में कुछ तनी और वे बोले

'परन्तु पैसे देने का भी कोई हिसाब बताओ?'

'जितने माँगें उतने द देना। बच्चा के मुँह म जायेंगे। इस दरवाजे पर आगामी बीस साल तक किसी का निवाह नहीं होगा? किसी का दिल न दुखे इसका अवश्य ध्यान रखना!' सनातन ने ओघामेहता की आत्मीयता

पर हँसते हुए कहा :

'चलो भाई अपना काम पूरा करो।' तथा मेहता को सम्बोधन करते हुए कहा :

'मेहता शायद तुम्हें मालूम नहीं कि हम किसके भाग्य के कारण यह सब भोग रहे हैं ?'

गत दो दिनों से तो तेजपुर में कई कपड़े, खिलौने और छोटी-बड़ी वस्तुओं के व्यापारी आए। सबको अपने-अपने भाग्य के अनुसार कुछ-न-कुछ मिला ही।'

दोपहर का भोजन करके बरात तैयार हुई। इत्र के कुप्पे खुले। ऊँची किस्म के अनोखी सुगन्ध से सारा वातावरण सुगन्धित होकर महक उठा। तेजपुर के सभी निवासियों ने नए-नए कपड़े पहने। नीची-से-नीची जाति के व्यक्ति से लेकर ऊँची से ऊँची जाति के व्यक्ति तक सभी सनातन के विवाह का आनन्द उठा रहे थे। ओंधामेहता को यह काम बताया गया कि गाँव के अस्पृश्य लोगों को एक-एक जोड़ी नए कपड़ों की दे दी जाये। अस्पृश्यता में विश्वास करने वाला ओंधामेहता इस प्रकार के बिल्कुल नए कपड़े अस्पृश्य लोगों के मुहल्ले में जाकर जल्दी से दे आए थे।

जिस समय सनातन अपने शयनखंड से सजधज कर बाहर निकला उस समय उसका रूप देख कर इन्द्र की अप्सरा भी मोहित हो जाती थी। वह इस समय चूड़ीदार पायजामा और जरी की अचकन पहने था। इन कपड़ों में उसका स्वस्थ शरीर इतना मनोहर लगता था कि सारे वातावरण पर उसके व्यक्तित्व की एक अनोखी छाप पड़ रही थी। इस पर भी प्रकाश की किरणों से स्पर्द्धा करता हुआ उसका सुनहरी गोटे से भरा हुआ साफा उनके व्यक्तित्व को एक भिन्न रूप प्रदान करता था।

गढ़का से दोशीसेठ ने कहलवाया था कि वरराज के लिए मोटर भेज दी जायेगी। पर सनातन ने जब भावनगर के डाक्टर की मोटर भिजवाने की ऑफर को ही अस्वीकृत कर दिया तब दोशी की तो बात ही क्या ? वह तो अपने जीवन-मरण की जातवंत बावली घोड़ी पर सवार होकर बरात में सबसे आगे चलने वाला था।

शकुन लेकर 'घोड़ी चढ़े रे वरराज' के मंगल गीत के स्वरों के बीच सनातन ने बावली के गले पर एक प्रेम भरी थाप मारी और पातड़ों में पाँव रखे।

ढोलियों ने परिश्रम से ढोल बजाना शुरू किया। शहनाई-वादकों ने गले फुला-फुलाकर शहनाइयाँ बजाना शुरू किया। स्त्रियों ने मधुर-कण्ठ से मंगल गीत गाना प्रारम्भ किया।

ऐसे उल्लासपूर्ण वातावरण में बरात चली। सनातन की बावली घोड़ी अत्यन्त उमंग से बरात के आगे चल रही थी।

घोड़ी के पीछे लगभग पच्चीस गाड़ियाँ आ रही थी। गाड़ियों के दोनो ओर पाँच-पाँच दो-नाली बन्दूक वाले हवा में अपने घोड़े उड़ाते हुए चल रहे थे।

गोढ़डा पार करके बरात गढका की ओर मुड़ी। धूल के बादल सारे वातावरण मे फैल रहे थे।

सीमा आते ही बिना रास्ते ही घोड़े को ऐड़ी मारकर दौड़ता हुआ एक घुड़सवार दिखाई दिया। चचल सनातन ने टकटकी लगाकर घुड़सवार को देखना शुरू किया। परन्तु जैसे ही घुड़सवार पास में आया सनातन ने उस को पहचान लिया। घुड़सवार जामुड़ा का लाखा था। ज्ञाति से लाखा कोली था परन्तु सनातन के साथ बचपन से ही इसके सम्बन्ध भाई से अधिक थे। पूर्वजन्म के सस्कारो के कारण उनका मेल इस प्रकार का था मानो पूर्वजन्म का कुछ लेन-देन शेष रह गया हो।

लाखा को इस प्रकार आते देखकर सनातन ने विचार किया कि यह तो सीधा ही गढ़का आने वाला था, यहाँ सीमा पर क्यो कर मुझ से मिला। जामुड़े से गढका का मार्ग बिल्कुल सीधा था फिर यह क्यो कर बिना मार्ग का रास्ता पार कर रहा है!

लाखा जैसे ही नजदीक आया सनातन ने घोड़ी की लगाम खींची। इशारे मात्र से मानव-मन के भावो को जानने वाली बावली एकदम ठहर गई।

लाखा ने भी घोड़ा रोका। वह अब तक हाँफ रहा था। इससे यह स्पष्ट होता था कि उसने थोड़े समय मे लम्बा रास्ता तय किया है। पलभर मे सनातन के मस्तिष्क में कई विचार आये। लाखा का श्वास ठीक हो इससे पहले ही सनातन ने आगे होकर पूछा:

'क्यो लाखा क्या बात है जो इस प्रकार से बरात को रास्ते में ही रोकना पड़ा?'

'दुश्मन ने पीठ से आक्रमण किया है।'

'पर बात क्या है?'

लाखा अब अपने घोड़े को सनातन के कुछ पास में लाया और कान मे मुँह डालकर कहने लगा: 'हमीर ने आक्रमण किया है।'

'लाखा जरा शांति से जो कुछ कहना हो कह दे। नाहक में तू क्यों घबरा रहा है।'

'हमीर ने किया ही ऐसा काम है कि घबराना आवश्यक है। तुम

मुझे छुट्टी दे दो जो हमीर का लम्बा नाक नहीं काट दूँ तो मेरी माँ का दूध लजा जाये।'

'परन्तु भाई, बात का सिर-पैर तो मालूम हो जाये, फिर तुझे जो करना हो करना!'

'मुझे तुम्हारी ओर से छूट है न?'

'नहीं।'

'तब?'

'पहले जो बात है वह बता।'

उसने देखा तो बरात की गाड़ियाँ अभी पीछे रह गई हैं। दूर-दूर से बराती विवाह के गीत गाते चले आ रहे थे। गीतों की आवाज बड़ी धीमी थी। इसके सिवाय सारा वातावरण शांत था।

'हमीर ने आज देखकर फरियाद की है। ताल्लुके के थाने पर जाकर रिपोर्ट की है कि जाबुड़ा में रह रही समजू के हराम का हमल है। इस हमल को गिराने की समजू कुछ कोशिश करे, उसको गिरफ्तार कर लिया जाये।'

'फिर?'

'फिर क्या हमीर ने लिखित रूप में शिकायत की और शिकायत पर अँगूठा लगा दिया।'

'फौजदार ने क्या कहा?'

'वह क्या कहता! जब लिखित में शिकायत ही की गई है तब पेट की बात सबसे पहले होनी है। फौजदार फौरन जाबुड़ा आया। मुझे एकान्त में बुलाकर उसने बताया कि वह समजू को ताल्लुके ले जा रहा है। जमानत-दारी की मैं व्यवस्था कर दूँगा। भाई को कहना कि व्यर्थ में परेशान न हो। इसके बाद मैं सारी बात गढ़का से लौट आने पर कर लूँगा।'

सनातन लाखा की बात सुनकर विचारों में डूब गया। उसके सामने यौवन की मदभरी मस्ती में मस्त समजू का चेहरा आगया। अपूर्व प्रेम करने व प्रेम-धारा से सींच-सींचकर उष्मा व मधुर सम्बल देने वाली समजू फौजदार की अदालत में खड़ी रहे तथा भ्रष्ट पुलिस अधिकारियों की नजर उस पर पड़े यह सनातन को कैसे सहन हो सकता था? उसका रोम-रोम खड़ा हो गया। वह सनसना उठा। सदा ही साथ रहने वाले लाखा से सनातन का यह परिवर्तन सहन नहीं हो सका!

'लाखा मैं यह नहीं समझ सका कि फौजदार ने किस प्रकार हमीर की रिपोर्ट ले ली।'

फौजदार ने पहले उसे झगड़ालू कहकर टाल दिया। पर हमीर चोरिया

भी कम नहीं है। उसने फौजदार को उल्टी डाँट देकर कहा था तो तुम मेरी शिकायत न लो अन्यथा मैं उच्च अधिकारियों से आपकी भी शिकायत करूँगा।'

'फौजदार ने उसे उच्च अधिकारियों के पास क्यों नहीं जाने दिया?'

'पर भाई तुम तो जानते हो फौजदार की इतनी सामर्थ्य कहाँ है?'

'मूर्ख है फौजदार।'

'भाई इसमें उसका कोई दोष नहीं। नौकर होते हुए भी उसने इतना तो किया कि भाई को जाकर कहना कि किसी प्रकार की चिन्ता न करे। मैं इसकी जमानत लेकर अपनी पत्नी के साथ रख लूँगा।'

'पर लाला, यह कैसे सम्भव है?'

'दूसरा उपाय भी क्या हो सकता है?'

'समजू को खुद जाकर छुड़ा लाओ।'

'मैं जाऊँ?'

'नहीं तेरे जाने से उसको सन्तोष नहीं मिल सकता है।'

'तब?'

'मैं जाता हूँ और अभी लौटता हूँ।'

'सिर पर मौर-बँधे ही?'

'हाँ। जब उसने मुझे अपना शरीर सौंपते हुए किसी प्रकार का विचार नहीं किया तो आज मैं मौर बँधे की बात सोचकर सोचता रहूँ, यह कहाँ का न्याय है?'

'भाई, जल्दी मत करो।'

'जल्दी की बात नहीं लाला! मेरा यह कर्तव्य है। इतनी देरी हो गई, यह भी सबसे बड़ा पाप है।'

बरातिया के स्वर स्पष्ट सुनाई दे रहे थे। गाड़िया की घरघराहट में बरातिया के स्वर दबे जा रहे थे।

सनातन व बरात की गाड़िया में बहुत थोड़ा अन्तर रह गया था।

थोड़ी देर सोचकर उसने मन-ही-मन दृढ़ निश्चय कर लिया।

देखते-देखते गाड़ियाँ सनातन के पास आकर रुक गईं, क्योंकि वरराज का घोड़ा खड़ा रहे तो बराती आगे बढ़कर लोक मर्यादा का खंडन करने वाले नहीं थे। बराती यद्यपि निपट किसान थे पर फिर भी भूल करने वाले नहीं थे।

'भाई, बात करते-करते मझदार की ओर देखो। इस समय क्या कर ठहरे हो? अब जल्दी से ही समधी के गाँव की ओर घोड़े को दौड़ाओ।' एक ग्रामीण बराती ने सनातन को कहा।

सनातन ने उसकी ओर मुड़कर कहा: 'तुम लोग बरात को

गढ़का की ओर रवाना करो। मैं अभी ताल्लुके जा रहा हूँ। समय पर हर हालत में गढ़का आकर ही रहूँगा।'

'अरे भाई! यह कोई खेल नहीं है, विवाह है!' जयसिंहभाई ने कहा।

मन में चल रही विचारों की गम्भीर उथल-पुथल को दबाये, किसी प्रकार की चिंता के भावों को मुँह पर लाये, मुस्कराते हुए सनातन ने कहा: 'काका! मैं निश्चित समय पर आ जाऊँगा। जीवन-मरण का प्रश्न है। मुझे तो ताल्लुके जाना ही होगा!'

'किसका?' बड़ी आतुरता से जयसिंहभाई ने पूछा।

'वैसे काम तो दूसरे का ही है। किन्तु हमारे साथ सात्विक होकर उपकार करने वाले को मझदार में ही छोड़ देने के समान कौन-सा बुरा काम होगा? क्या यह सबसे बड़ा पाप नहीं है? काका! मुझे मत रोको। मैं भाँवर के समय निश्चित रूप से आ जाऊँगा।'

सनातन को अपने दृढ़ निश्चय से हटाने की सामर्थ्य किसी में नहीं थी।

सनातन के सामने अब कोई बात नहीं कर सका। उसे समय मिल गया। गाड़ीवालों से सनातन ने कहा: 'तुम लोग चल दो! मैं सीधे रास्ते से समय पर गढ़का पहुँच रहा हूँ।'

गाड़ीवानों ने सनातन के आदेश का पालन किया और बैलों को टिटकारी दी। बैल मानो टिटकारी की ही प्रतीक्षा कर रहे हों, इस प्रकार संकेत मिलते ही सींग हिलाते, पूँछ फटकारते हुए गढ़का के रास्ते की ओर चल पड़े। जैसे ही थोड़ी दूर गाड़ियाँ आगे बढ़ीं कि सनातन ने घोड़े के ऐड़ मारी और तेजपुर की चल पड़ा। वह तेजपुर के फौजदार के दफ्तर की ओर दौड़ रहा था। उसके साथ सीधे मार्ग में चल रहा साक्षा दिखाई दे रहा था।

'विश्वास तो पक्का है। किन्तु आप को जमानतदारों की तलाश करनी पड़े, मैं तुम्हें ऐसी व्यर्थ की विपदा में नहीं डालना चाहता हूँ। मैं स्वयं जमानतदार हूँ।'

'सब निपट जाता।'

'पर जब आया ही हूँ तो सब मैं ही ठीक कर दूँ।'

'तुमने बहुत अन्याय किया।' फौजदार ने आतुरता से कहा। उसके प्रत्येक शब्द से चिन्ता के भाव व्यक्त हो रहे थे।

'क्या हो सकता है? सभी कानून के अनुसार काम करते हैं? इसमें तुम्हारा क्या दोष?'

'क्या बताऊँ भाई पेट के लिए सब कुछ करना पड़ता है। जीवन में जब कई बार ऐसे प्रसंग आते हैं, जिनसे छुटकारा पाना कठिन होता है तो मन में आता है, नौकरी पर लात मार दी जाये। परन्तु अब तो बहुत बीती और थोड़ी रह गई है। अब कोई दूसरा काम कर नहीं सकते।' फौजदार ने अपनी परेशानी बताई।

'साहब कोई बात नहीं। मैं आपका आभारी हूँ कि आपने समय पर मुझे सूचना दे दी।'

'भाई मैं आपके समय पर काम नहीं आ सका, इसका मुझे हार्दिक खेद है।'

'आपने जो कुछ किया है वही क्या कम है?'

'यह तो आपकी महानता है।'

'समजू कहाँ है?'

'मेरे घर है।'

'तब आप इसकी जमानत ले लीजिये!'

'तब आप ही जमानतदार होंगे?'

'क्यों नहीं!'

'स्पष्ट रूप से?'

'इसमें छिपाने की क्या बात है?'

'फौजदार ने जमानत पत्र की सारी सूचनाएँ भरीं और सनातन के हस्ताक्षर करवा लिए। हर प्रकार की खानापूर्ति करके सनातन बोला :

अब आप हमें क्यों कर देर कर रहे हो?'

'कैसे?'

'समजू को हमें दे दीजिए!'

'इस समय कहाँ ले जायेंगे?'

'किसी सुरक्षित स्थान पर!'

'क्या मेरे घर पर आप उसे असुरक्षित समझते हैं ?'

'नहीं !'

'तब !'

'वह तो जंगल में घूमने वाले प्राणी हैं, इनको गाँवों या शहरों में रहना अच्छा नहीं लगता है।'

'आपका यह अच्छा समय बीत जाये अर्थात जब आप विवाह से निपट जायें तब आप समजू को यहाँ से ले जाना।'

'नहीं, साहब इस सा शुभ समय मेरे लिए और नहीं हो सकता है।'

दोनों उठे। तेजपुर के पीढ़ियों से सेठ सनातन को ताल्लुके के बाजार वाले दाँतों तले अँगुली दबाकर देखते रह। जिस सनातन की आज शाम को गढ़का बरात जाने वाली है तथा जिसकी आज भाँवर पड़ने वाली हैं उसे ही बाजार मे ऐसे घूमते देखकर सबको आश्चर्य होना स्वभाविक था। थोड़ी ही देर में पुलिस स्टेशन से कानाफूँसी होते होते सारे बाजार म खबर फैल गई कि सनातन यहाँ समजू की जमानत देने आया है। फिर क्या कर लोक-चर्चा कम रहे! बातों के बवंडर उड़ने लगे। सब तरफ बातें होने लगी 'देखा! इस सनातनसेठ को जो सेठ का तुर्रा लगाकर रौब से चलता था! देखो इसके काले कारनामे! मक्लीगरनी को घर में बैठा रक्खा है। पाप का घड़ा कहीं फूटे बिना रह सकता है! देख लो, अन्त गाजे-बाजे सहित भाँडा तक आया ही। जहाँ एक ओर विवाह का मंडप सजा है, वहीं दूसरी ओर मातम पोशी हो रही है, इसलिए फौजदार ने बुलवाया होगा। सुना तुमने विवाह नहीं हो सकेगा। यह तो अंग्रेजी सरकार के अफसर है! कानून म आन पर अपने पिता को भी नहीं छोड़ते! जब पिता को ही नहीं छोड़ते तो बेचारे सनातन की तो बात ही क्या? यदि ऐसे बुरे काम नहीं किए होते तो क्यों कर ऐसे समय में नाक कटती।

इसी प्रकार की जन-चर्चाओं का बवंडर क्षण भर में चारों ओर फैल गया। जिसको जैसी समझ में आना वैसी-वैसी ही बातें बनाना और सनातन को धिक्कारता।

समजू फौजदार की पत्नी के साथ उसके घर म बैठी थी। उसके मुँह पर इस बात का भारी क्षोभ टपक रहा था कि उसे ताल्लुके में आना ही पड़ा। इसके सिवाय उसे किसी और बात की चिन्ता नहीं थी।

फौजदार की भली पत्नी जिसने आधी उम्र पार कर ली थी तथा दुनियाँ के उतार-चढ़ाव देखे थे वह समजू के मुँह पर आई शोक की गहरी रेखाओं को मिटाने के लिये, उसकी मजबूत पीठ पर हाथ फेर रही थी। समजू ने इस वात्सल्यपूर्ण हाथ के स्पर्श से ऐसा अनुभव किया मानो उसकी माँ ही

बड़े दुलार से उसकी पीठ सहला रही हो। आज से वर्षों पहले उसकी स्वर्गीय माँ इसी प्रकार से उसकी भरावदार पीठ पर बड़े प्रेम से हाथ फेरती थी और वह उसकी गोद में बड़े आराम से सो जाती थी। माँ की याद आते ही उसका गला भर आया। उसकी आँखो में आँसू चमकने लगे। समजू को इस प्रकार से दुःखी होते देख कर फौजदार की पत्नी ने उसे धैर्य देने का प्रयत्न किया वह बोली :

'बेटी ! संसार में तेरे लिए यह कोई नई बात नहीं है। ऐसा तो प्रायः अनेक स्त्रियों के जीवन में होता ही रहता है। तेरे लिए इसमें नवीनता भले ही हो, संसार के लिए इसमें कोई नयापन नहीं।'

'माँ !'

समजू के एक-एक शब्द के कारण फौजदार की पत्नी के हृदय में प्रेम का सोता फूट पड़ा। समजू की आँखों के भीगे कोने से उसका अन्तर करुणा से भर गया।

'बोल, बेटा ! तुझे क्या कहना है.......?'

इससे वह इतनी प्रेमातुर होगयी कि आगे बोलने में. वह गला भर आने से असमर्थ हो गई।

समजू ने अपने नेत्र ऊंचे करके, अकारण ही इतना प्रेम प्रदर्शित करने वाली माता समान फौजदार की पत्नी की ओर देखा। वह इस नजर से मानो उसके हृदय में भरे प्रेम-सागर को नाप रही थी। फौजदार की पत्नी की आँखों से अविरल अश्रुधारा बहने लगी।

समजू नीची निगाह करके कहने लगी :

'माँ पांव भारी होने का मुझे लेशमात्र दुःख नहीं। किन्तु........मुझे अपनी माँ की याद आगई। आज तुमने भूली बात की याद पुनः दिलवा दी। आज यदि वह जीवित होती तो तुम्हारे ही समान कहती।'

'बेटा, पुरानी बातें याद करने से दुःख होता है। ऐसी बातों को तो भुला देना ही ठीक है।'

'माँ ! तुम तो बड़े घर की बहू हो। आपकी लाज-मर्यादा और प्रतिष्ठा है। मुझ सी दर-दर ठोकर खाने वाली रांड़ को हृदय से प्रेम कर रही हो, यह आपका बड़प्पन है, आपकी महानता है।'

'बेटी, सारी स्त्री जाति एक-सी होती है। भगवान् ने सभी स्त्रियों को शरीर व ममता एक समान दी है।'

'यह तो ठीक।'

'ठीक, तब क्या ?'

'पर माँ मुझे तो आदमियों की नजर काँटों-सी लगती है।'

काम होंगे !'

अनुभवी फौजदार की नजरों से यह बात छिपी नहीं रही कि 'देखा जायेगा' शब्दों में कितनी दृढ़ता है। हमीर बोरिचा के लिए जेलखाने की एक कोठरी खाली रखनी होगी। यह कोई नहीं जानता था कि सनातन कब उच्च अधिकारियों से मिल कर हमीर बोरिचा की गिरफ्तारी के हुक्म ले आये।

समजू ने अपनी मात्र एक जोड़ी कपड़ों की गठरी हाथ में ली। फौजदार के घर में से पाँव बाहर निकलने के पहले उसकी आँखों से अविरल अश्रुधार बह रही थी।

थोड़े से समय के परिचय में समजू ने अनुभव किया कि फौजदार की भली पत्नी उसकी माँ से किसी भी दशा में कम नहीं है। जिस प्यार की अनुभूति उसने अपनी स्वर्गीय माँ रुड़की से की वह प्यार आज उसे पुनः फौजदार की पत्नी से मिला था।

प्रेमगगी समजू को आवेश में देखकर सनातन पहले तो कुछ नहीं बोला। फिर उसके थोड़ा शांत होने पर कहने लगा : 'समजू।'

इतने से—संकेत मात्र से ही समजू मानो सब समझ गई हो। उसने जल्दी से चलने के लिए पाँव उठाए। दोनों जल्दी से फौजदार साहब की गली से बाहर निकले।

सनातन झट से बावली पर सवार हुआ और उसने हाथ का सहारा देकर समजू को अपनी पीठ पीछे बैठा लिया। बावली के मानो पर उग आये। वह हवा से बातें करने लगी। दोनों की सख्त चौकीदारी करता हुआ नाजा भी अपने घोड़े को दौड़ा रहा था।

थोड़ी देर में तीनों प्राणी पर्वतों की श्रेणी में उतर पड़े। घने जंग की नीरव शांति देखकर समजू कहने लगी :

'सेठजी ! ऐसे शुभ समय को छोड़कर आपने किस कारण धक्का खाया ?'

सनातन ने समजू को देखा। उसकी आँखों में इस समय बहु उलाहना देने के भाव स्पष्ट दृष्टिगत हो रहे थे।

'समजू यदि इस समय नहीं आता तो माँ का दूध लज्जित होता।'

'सेठ, आपकी बहुत अच्छी प्रतिष्ठा है, उज्ज्वल घर है···अ क्या मैं तो दर-दर भटकने वाली जाति की हूँ—दर-दर भटक क गुजारने वाली—'

'मेरे जीते जी ?'

'इसमें क्या है ?'

'किस कारण से ?'

'आपकी प्रतिष्ठा बचाने के लिए। मैं इस प्रकार से यहाँ से भाग जाती, मानो मैं तुम्हें जानती ही नहीं।'

'समजू तू कहाँ जाती ?'

'दूसरे देश चली जाती। धरती का लम्बा छोर है। धरती माता का पेट बहुत विशाल है।'

'मुझे दुःख है समजू कि तुमने मुझे नामर्द समझा ?'

'नहीं सेठ, आप ऐसा मत कहो।''''' '''परन्तु सेठ, व्यक्ति वास्तव में प्रतिष्ठा से ही उज्ज्वल गिना जाता है।'

'सुन समजू जो अपने काले कारनामों को छिपाने का प्रयत्न करता है वह प्रतिष्ठा-हीन होता है। इसके विपरीत अपने किए को स्वीकार करने वाला व्यक्ति ही प्रतिष्ठित होता है।'

'सम्भव है, ऐसा तुम्हारी बुद्धि से ठीक हो. पर दुनियाँ इसे ठीक नहीं समझती।'

'मुझे तो अपनी बुद्धि से काम है।'

'दुनियाँ की बुद्धि से नहीं ?'

'नहीं।'

'ऐसा भी क्या सम्भव है। इस सारे क्षेत्र में सेठजी आपकी कितनी ख्याति है। इस सारी प्रतिष्ठा व ख्याति में आज से दाग लग जायेगा और '''''और खेद की बात तो यह है कि वह भी मुझ-सी एक भाग्यहीन स्त्री के कारण ?'

'समजू मैं ऐसा कुछ नहीं मानता हूँ। इस संसार में अमृत के घूँट पीने के समय भी जहर के घूँट पीने की हिम्मत रखनी चाहिए। जिसने जहर पीया है वही जी भी सकता है। जो जहर पीना जानता है, वह जीना भी जानता है।'

'आपकी गहन बातों को मैं समझने में असमर्थ हूँ परन्तु इतना जरूर जानती हूँ कि जो कुछ तुमने किया बुरा किया।'

'समजू यह तो तेरी भूल ही है।'

'मैं दूसरी बात तो नहीं जानती परन्तु इतना अवश्य जानती हूँ कि इस समय आपका रहस्य खुला, यह अच्छा नहीं हुआ।'

'अब क्या एक ही बात का ढिंढोरा ही पीटती रहेगी ? कोई दूसरी बात भी तुझे आती है ?'

'नहीं सेठजी !'

'तब चुप रह !'

'पर चुप भी नहीं रहा जा सकता है।'

बावली रास्ता तय करती जा रही थी। उसका सवार बराबर उसे एड़ी मारकर यह सूचना कर रहा था, जात्रुड़ा को एक ओर रखकर, इसकी सीमा लांघ, घ्रासवेल के स्थान पर दो खेत छोड़कर, गढ़का में ठीक तोरण के समय पहुँच ही जाना है।

थोड़ी देर चुप रह कर छानबीन करने के प्रयोजन से सनातन ने समजू से पूछा :

'दिल में कमजोरी तो नहीं आरही है?'

'अरे सेठजी! आप भी कैसी भोली बातें करते हैं? यदि ऐसा होता तो मैं फौजदार के हाथों में पड़ने से पहले ही मर गई होती। तालुके में थाने की मजबूत सीढ़ियां चढ़ कर और तुम्हारा गुप्त रहस्य खुल जाने पर यदि अब मैं नतमस्तक होऊं तो सेठजी मेरा तुम्हारे आश्रय में रहना न रहना एक-सा है।

'शाबाश।'

'सेठजी पुरुषत्व तो आज आपका निखरा है। वास्तव में धन्य तो आपकी जाति को है।'

'जाति को।'

'धन्य है आपकी माँ जिसने आपसा पुत्र पैदा किया।'

'नहीं, समजू! शरीर के इस पाप को नौ-नौ महीने तक लिए फिरना यह आसान बात नहीं है।'

'पर सेठजी, स्त्री इस संसार में पैदा ही इसीलिए है।'

'पर इस प्रकार से नहीं।'

घोड़े अब तक जात्रुड़ा की सीमा लांघ चुके थे। सामने ही घ्रासवेल के स्थान का श्वेत झण्डा लहरा रहा था। बात करते-करते यकायक सनातन की नजर आकाश में लहराते ध्वज पर पड़ी और उसने बात समाप्त कर दी। समजू ने इसी बीच सनातन से दो तीन प्रश्न किए परन्तु गहरे विचारों में डूबा हुआ सनातन उसके प्रश्नों का कोई उत्तर नहीं दे सका। कई बार जब सनातन किन्हीं गहरे विचारों में तल्लीन हो जाता था तो उसे आसपास के वातावरण तक का ध्यान नहीं रहता था। इस समय वह अपने मन से बात करता रहता था। समजू को कई रात्रियों में इस प्रकार का अनुभव हुआ था। अतः समजू ने झट से चुप्पी साध ली।

धरती को चीरती एक प्रवाह से बह रही मीणसार नदी का किनारा दृष्टिगत हुआ और नदी के सामने के किनारे से दो रास्ते निकले। एक रास्ता घ्रासवेल को जाता था तथा दूसरा गढ़का को। उसने अब घोड़े की लगाम

खँची क्योंकि उसे लाखा से बात करनी थी। लाखा पीछे आरहा था।

दो ही क्षण बीते कि लाखा सनातन के पास आ पहुँचा। सनातन ने लाखा से कहा : 'तू रात ही रात समजू को घ्रासवेला पहुँचाकर गढका चले आना।'

'घ्रासवेल ?' धर्मस्थान में समजू को छोड़ आने का आदेश सुनकर लाखा को बहुत आश्चर्य हुआ।

'हाँ।'

'किन्तु···'

लाखा इससे अधिक नहीं बोल पाया। सनातन उसकी परेशानी को अब तक समझ गया।

तू महंतजी से कहना कि यह सनातनसेठ की धरोहर है और आपको इसकी सुरक्षा करनी है।'

'क्या वे इस बात को मान लेंगे ?'

'तू तो मेरा नाम लेना। मेरा नाम सुनकर वे बन्द दरवाजे खोल देंगे और दुनियाँ की वक्र दृष्टि न पड़े ऐसी व्यवस्था कर देंगे। इससे ज्यादा क्या करना है! तब अब तू चल दे। मुझे भी समय पर अपने स्थान पर पहुँचना है। यदि अभी नहीं चल पड़ूँ तो देर होना संभव है, और यह बुरी बात होगी।

'ठीक। तब राम राम !' कहकर लाखा घ्रासवेल की ओर समजू को लेकर चल पड़ा। इस समय वह रास्ते में सोचता जा रहा था कि इस संसार में खुलेआम जहर पीने वाले सनातनसेठ की वज्र-सी छाती को धन्य है !

'पर चुप भी नहीं रहा जा सकता है।'

बावली रास्ता तय करती जा रही थी। उसका सवार बराबर उसे एड़ी मारकर यह सूचना कर रहा था, जात्रुड़ा को एक ओर रखकर, इसकी सीमा लांघ, ब्रासवेल के स्थान पर दो खेत छोड़कर, गढ़का में ठीक तोरण के समय पहुँच ही जाना है।

थोड़ी देर चुप रह कर छानबीन करने के प्रयोजन से सनातन ने समजू से पूछा :

'दिल में कमजोरी तो नहीं आरही है ?'

'अरे सेठजी ! आप भी कैसी भोली बातें करते हैं ? यदि ऐसा होता तो मैं फौजदार के हाथों में पड़ने से पहले ही मर गई होती। ताल्लुके में थाने की मजबूत सीढ़ियां चढ़ कर और तुम्हारा गुप्त रहस्य खुल जाने पर यदि अब मैं नतमस्तक होऊँ तो सेठजी मेरा तुम्हारे आश्रय में रहना न रहना एक-सा है।

'शाबाश।'

'सेठजी पुरुषत्व तो आज आपका निखरा है। वास्तव में धन्य तो आपकी जाति को है।'

'जाति को।'

'धन्य है आपकी माँ जिसने आपसा पुत्र पैदा किया।'

'नहीं, समजू ! शरीर के इस पाप को नौ-नौ महीने तक लिए फिरना यह आसान बात नहीं है।'

'पर सेठजी, स्त्री इस संसार में पैदा ही इसीलिए है।'

'पर इस प्रकार से नहीं।'

घोड़े अब तक जात्रुड़ा की सीमा लाँघ चुके थे। सामने ही ब्रासवेल के स्थान का श्वेत भण्डा लहरा रहा था। बात करते-करते यकायक सनातन की नजर आकाश में लहराते ध्वज पर पड़ी और उसने बात समाप्त कर दी। समजू ने इसी बीच सनातन से दो तीन प्रश्न किए परन्तु गहरे विचारों में डूबा हुआ सनातन उसके प्रश्नों का कोई उत्तर नहीं दे सका। कई बार जब सनातन किन्हीं गहरे विचारों में लवलीन हो जाता था तो उसे आसपास के वातावरण तक का ध्यान नहीं रहता था। उस समय वह अपने मन से बात करता रहता था। समजू को कई रात्रियों में इस प्रकार का अनुभव हुआ था। अतः समजू ने झट से चुप्पी साध ली।

धरती को चीरती एक प्रवाह से बह रही मीणसार नदी का किनारा दृष्टिगत हुआ और नदी के सामने के किनारे से दो रास्ते निकले। एक रास्ता ब्रासवेल को जाता था तथा दूसरा गढ़का को। उसने अब घोड़े की लगाम

खेंची क्योंकि उसे लाखा से बात करनी थी । लाखा पीछे आरहा था ।

दो ही क्षण बीते कि लाखा सनातन के पास आ पहुँचा। सनातन ने लाखा से कहा : 'तू रात ही रात समजू को धासवेला पहुँचाकर गढ़का चले आना ।'

'धासवेल ?' धर्मस्थान में समजू को छोड आने का आदेश सुनकर लाखा को बहुत आश्चर्य हुआ ।

'हाँ ।'

'किन्तु' ''

लाखा इससे अधिक नहीं बोल पाया । सनातन उसकी परेशानी को अब तक समझ गया ।

तू महंतजी से कहना कि यह सनातनसेठ की धरोहर है और आपको इसकी सुरक्षा करनी है ।'

'क्या वे इस बात को मान लेंगे ?'

'तू तो मेरा नाम लेना । मेरा नाम सुनकर वे बन्द दरवाजे खोल देंगे और दुनियाँ की वक्र दृष्टि न पड़े ऐसी व्यवस्था कर देंगे । इससे ज्यादा क्या करना है! तब अब तू चल दे । मुझे भी समय पर अपने स्थान पर पहुँचना है । यदि अभी नहीं चल पड़ूँ तो देर होना संभव है, और यह बुरी बात होगी ।

'ठीक । तब राम राम !' कहकर लाखा धासवेल की ओर समजू को लेकर चल पड़ा । इस समय वह रास्ते में सोचता जा रहा था कि इस संसार में खुलेआम जहर पीने वाले सनातनसेठ की वज्र-सी छाती को धन्य है ।

# घासवेला की गोद में

घासवेला का स्थान एक धार्मिक स्थान था। यहाँ यात्री प्रायः आते रहते थे। दुखियों के लिए यह स्थान एक विश्राम का स्थान था। इस स्थान पर भूखों को भोजन और अभागों को सहारा मिलता था। वर्तमान महंत श्री रत्नगिरि के पद-ग्रहण करने के बाद तो बम्बई तक के यात्री यहाँ यात्रा करने आते थे। यह स्थान बहुत प्रसिद्ध था। स्थान की आमदनी काफ़ी होने से स्थान भी बहुत बड़ा था। इसी कारण बम्बई के कई बड़े सेठों को अपनी धर्मादे की रकम इस स्थान पर भिजवाने की उत्कंठा होती थी। ये सेठ लोग मुक्त हस्त व दिल से इस स्थान की प्रायः मदद करते थे। यहाँ कई गाड़ियां नाज आता था। गुप्तदान करने वालों की कोई कमी नहीं थी। गुप्तदान करने वाले व्यक्तियों से विभिन्न प्रकार की वस्तुएँ दान में प्राप्त होती रहती थीं। अनाज की भरी गाड़ी वालों से जब नाज भेजने वाले का पता-ठिकाना पूछते तो प्रायः वे कहते, हमें नाम जानने से कोई मतलब नहीं और न हम उसका नाम ही जानते हैं, हमें तो सिर्फ़ अपने किराये से मतलब रहता है।

मन्दिर के चारों ओर एक विशाल परकोटा था। परकोटे में एक बड़ा दरवाजा था। इस पौरी के दरवाजे के दोनों ओर कमरे थे, जिनमें यात्री ठहरते थे। एक कमरे में महंतजी की गद्दी थी। इस गद्दी के पास भस्म का ढेर पड़ा

रहता था। मंदिर मे भगवान् शकर के दर्शन करके जब भावुक यात्री महतजी का प्रणाम करते तो उस समय महतजी श्रद्धालु भक्तो को भभूति का प्रसाद और आशीर्वाद देते। इस स्थान पर गरीब-अमीर का कोई भेद-भाव नही था। सबको मानवता की नजर से देखा जाता था। दोपहर को जब भगवान् शिव के प्रसाद का वितरण होता था तो सब एक ही पक्ति मे बैठते थे। यहाँ जाति-पाँति का कोई भेद-भाव नही था। इस स्थान की सबसे बडी विशेषता यह थी कि उस समय मे जबकि धनिकवर्ग निम्न श्रेणी के व्यक्तियो को रौंदना चाहता था उस समय मे भी इस स्थान पर किसी प्रकार का भेद-भाव नही था आने वाले सभी श्रद्धालु भक्त यहाँ पर बिना किसी प्रकार के धर्म, जाति व सम्प्रदाय के भेद-भाव, एक स्थान पर, एक ही पक्ति म बैठकर भोजन कर सकते थे।

स्थान के सामने ही कई कमरे यात्रियो के ठहरने के लिये थे। इन कमरो मे गद्दे-लिहाफ आदि की पूर्ण व्यवस्था थी। जिससे यात्रियो को दो-तीन दिन यहाँ रुकने मे किसी प्रकार की परेशानी न हो।

स्थान को देखन मात्र से ही हृदय मे शाति मिले ऐसे इस स्थान पर रहने का स्वत. ही मन होता था। इसलिए मन्दिर के प्रागण म प्रतिदिन दो-तीन गाडियाँ आती ही रहती थी।

बैलो के लिए स्थान पर घास खिलाने की भी पूर्ण व्यवस्था थी। वर्षा ऋतु मे किसान मीणसार नदी के किनारे के हरे कुजो मे बैल छोड देते थे। इन चरागाहो मे घास की कोई कमी नही थी। परन्तु गर्मी मे तो बैलो को नियत स्थान से ही चारा दिया जाता था।

मीणसार नदी अपनी मदभरी मस्ती से इस स्थान के चारो ओर चक्कर लगाकर बहती थी। इससे स्थान के सौन्दर्य में चार चाँद लग जाते थे। चारो ओर पर्वत माला व घने वृक्षो से घिरा यह स्थान कई पशु-पक्षी और अन्य जानवरो के लिए एक आश्रय-स्थान-सा था। दीपाडे से लेकर मोरला तक के प्राणी इस स्थान पर बडे होते थे।

इस सारे धार्मिक स्थान मे किसी प्रकार का शिकार करने की कडी मनाही थी। महत रत्नगिरि के गुरू के समय मे तो यदाकदा कोई ऐसी हिमाकत कर भी लेता था, किन्तु जबसे रत्नगिरि ने महत-पद सभाला तब से ऐसा साहस कोई नही कर सका। रत्नगिरि एक सेवा-भावी व्यक्ति थे। उन्होने सेवा-भावना की साधना की थी। इसी कारण वे महत हैं। गद्दी से चिपके रहना चाहिए, ऐसी भावना उन्होने दिल से निकाल दी थी। अपनी सेवा-भावना का उन्होने महत-पद पाने पर भी गुमान नही किया था। वे सदा मौका देखकर सबकी सेवा करते रहते थे। महतजी की एक गोशाला थी, जिसमे लगभग दो सौ गाएँ थी। महत रत्नगिरि को इन गायो से अत्यन्त प्रेम था। वे प्रत्येक

गाय को पुचकारते, हाथ फेरते, घास चराते तथा बीमार होने पर उसकी खूब सेवा करते थे। श्रद्धालु भक्त सदा उनको ऐसा करने से रोकते परन्तु वे कभी अपने आग्रह से नहीं टलते। वे सदा अपने आग्रह पर अडिग रहते। इस प्रकार के अडिग आग्रह के कारण श्रद्धालु भक्तों ने आग्रह करना भी बन्द कर दिया। महंत ने अपने कार्यक्रम में कभी किसी प्रकार की शिथिलता नहीं बरती। उनकी यह मान्यता दृढ़ थी कि तप करने से या सेवा करने से निश्चय ही मोक्ष की प्राप्ति होती है। सेवा करवाने से किसी भी व्यक्ति का कल्याण होना सम्भव नहीं है।

सरकारी अधिकारी तथा एजेंसी के कार्यकर्ता भी इस स्थान पर मौज करने तथा प्रकृति का सौन्दर्य लूटने दो-चार दिन के लिए यहाँ आया करते थे। इस स्थान पर आकर ये कार्यकर्ता आराम से रहते और खूब खाते-पीते थे। महंत रत्नगिरि अति उग्र स्वभाव के व्यक्ति थे अतः उनकी इस प्रकार के कार्यकर्ताओं से प्रायः अनबन ही रहती थी। तदुपरान्त इन अधिकारियों को तो आराम से मतलब था। सभी प्रकार का आराम उनको मिलता रहता और इसी कारण वे भी प्रायः महंतजी से ज्यादा मेल-मिलाप में विश्वास नहीं करते थे और महंतजी भी अधिकारियों को ज्यादा कहने-सुनते नहीं थे। दफेदार से लेकर थानेदार तक महीने या पन्द्रह दिन में एक बार यहाँ आकर मेहमानदारी करवाने में नहीं हिचकिचाते थे।

नाटे कद के महंतजी कोई प्रतिभाशाली व्यक्ति नहीं थे परन्तु उनका सा-मुक्त हृदय व्यक्ति इस संसार में मिलना सम्भव नहीं था। शीशम के सदृश्य काले रंग के महंतजी सामान्य साधू से लगते थे। सदा ही आठों-पहर गांजे की चिलम पीते रहने से महंतजी की लाल सुर्ख आंखों से अमृत छलकता रहता था। दासों के ये दास थे तो स्वामियों के ये स्वामी थे। उग्र स्वभाव वाले व्यक्ति के साथ ये अति उग्र हो जाते। महंतजी की यह सबसे बड़ी विशेषता थी।

महंतजी आसवेला के धार्मिक स्थान पर आने के पीछे की एक लघु कथा थी।

महंतजी कारड़िया राजपूत घराने से संबन्धित थे। परन्तु पिता की एक छोटी-सी भूल के कारण इनको जीवन भर आसवेला की सेवा करने में तल्लीन होना पड़ा। आसवेला की सेवा करने का भाव उनके रोम-रोम में भरा हुआ था तथा यह बात उन्होंने अपने व्यवहार में भी उतार ली थी।

बात कोई महत्वपूर्ण नहीं थी किन्तु संसार में कुछ व्यक्ति ऐसे अवश्य होते हैं जो बड़े धुनी होते हैं और अपनी सोची बात पूरी करके ही चैन पाते हैं ऐसी ही कोई बात इनमें थी।

रत्नगिरि का मूलनिवास स्थान जावुड़ा था। गांव में इनके पिता

चौकीदार थे। पद तो मात्र चौकीदार का था किन्तु वैसे मूलत एजेंसी के नौकर थे। फिर इनकी शक्ति का क्या कहना था। एजेंसी के इस समय के मुखिया का मतलब होता था, गाँव का स्वामी तथा जागीरदार से अभिप्राय, अभद्र मानव। इन लोगो के इशारा पर गाँव कठपुतली की भाँति नाचता रहता था।

ऐसे समय मे भी घ्रासवेरा का धार्मिक स्थान प्रसिद्ध तो था, किन्तु आज-सा नही। फिर भी इस धार्मिक स्थान को सभी भगवान् के पावन धाम की भाँति मानते थे।

रत्नगिरि के पिता को सरकार की ओर से एक जामगी बन्दूक मिली हुई थी। इससे वे बडे बावले रहते थे? कन्धे पर जामगी लटकाये हुए वे घने जगलो मे घूमते। रौब तो मानो उनमे फूटता रहता था।

रत्नगिरि की माँ बडी ही सरल और सौम्य प्रकृति की स्त्री थी परन्तु इस प्रकार की स्त्री की घर मे कौन पूछ करे? वह सदा ही सोचा करती थी कि मद मे भरा राजपूत, कधे पर जामगी लटकाये फिरते रहने के कारण, किसी दिन किसी से झगडा अवश्य कर बैठेगा और इसीलिए वह समय-समय पर अपने पति को बराबर टोकती रहती थी। फिर भी मानसिक भय के अनुसार यह राजपूत एक दिन एक अनहोनी काम करके ही लौटा।

शाम का समय था। सूर्य पश्चिम की ओर बढ रहा था। सध्या अपना सुन्दर रग बिखेर कर चारो ओर फैल रही थी। पश्चिम का नभ-मण्डल सदेश दे रहा था कि इस सध्या के साथ ही-साथ रात्रि आ रही है। सारा वातावरण बडा ही मन-भावन और उत्साहप्रद था।

ऐसे समय मे राजपूत घ्रासवेला के गहन-कुज मे घुसा। उसके हाथ चलायमान हुए और मन-ही-मन जामगी का एक भडाका करने का मन हुआ। उसने जामगी को कधे से उतारा। हमाम चाम से दारू का डिब्बा निकाला। चार अगुल दारू भर कर उसने दारू को भलीप्रकार गज से जमाया और बरगद के घने वृक्ष मे छिपकर बैठे एक मोर को इसका निशाना बनाकर बन्दूक दाग दी। मात्र एक भडाके से मोर निर्जीव होकर झट से वृक्ष के नीचे आ पडा। सारा वन पक्षियों की भयकर चीत्कार से गूँज उठा। दूसरे ही क्षण राजपूत ने पखो समेत निर्जीव मोर को समेट कर अपने हमाम चाम मे रखा और गाँव का रास्ता लिया। घर आते ही हमाम-चाम से खून की बूँदें गिरती देखकर घरवाली ने बडे आश्चर्य से पूछा

'इसमे क्या है?'

'शिकार।'

'किसका?'

'मोर का।'

'राजपूत वीर तुमने यह अच्छा काम नहीं किया।'

'इसमें क्या बुरा काम हुआ?'

'मोर का शिकार नहीं किया जाता है।'

'किसने कहा?'

'हमारे धार्मिक ग्रंथ कहते हैं।'

'कहते रहें।'

'मात्र कहते रहने से क्या? सात जन्म में भी इससे छुटकारा नहीं मिल सकता है। यह तो भगवान् का मोर था।'

सारे घर वाले इस दिन बड़े दुःखी रहे। उनका मन बहुत दुःखी रहा। उनका मानसिक क्लेश अकथनीय व अवर्णनीय था। जैसे ही राजपूत मोर का शिकार करके घर में घुसा वह अपनी घरवाली की असह्य वेदना को बराबर समझ रहा था। किन्तु अब जो कुछ हो गया वह अनहोना नहीं हो सकता था। अतः उसने स्वयं ही अपने शिकार को बनाकर खाने का निश्चय किया और इसके लिए वह रसोईघर में घुसा।

राजपूत की पत्नी यह सब नहीं देख सकी। वह रसोईघर में आई और पति को संबोधन करके बड़ी चिन्तित स्वर में बोली:

'क्या तुम इसको खाओगे ही, नहीं मानोगे?'

'अरी पगली यह तो शिकार है।'

'राजपूत तुम भूल रहे हो कि यह देव-पक्षी है। भला इसी में है कि तुम इसको जहां से लाए हो वहीं ले जाकर छोड़ दो तथा अपने किए का महंत-जी के पांव पड़ कर पछतावा करो।'

'यह सम्भव नहीं है।'

'तब फिर पछताओगे।'

'अरी पगली अब तू जरा नीचे बैठ!'

अब राजपूत का मिजाज गर्म हो गया। फिर भी उसकी पत्नी ने उससे विनय करने में कोई कसर नहीं रक्खी। राजपूत ने बड़े शौक से मोर को बनाकर खाया और आराम से सो गया। वह इतनी गहरी नींद सोया कि उसे यह भान नहीं रहा कि प्रातःकाल कब हो गया।

जैसे ही वह सोकर उठा उसने देखा कि उसके शरीर में भयंकर कोढ़ निकल आया है। राजपूत का एक ही रात में ऐसा रूप हो गया कि देखते ही आदमी घृणा से मुँह फेर ले।

रात में खाया हुआ मोर उसके रोम-रोम से फूट निकला था। वह बड़ा पश्चाताप करने लगा। पर अब क्या हो सकता था! उसने अपनी स्त्री

की ओर कातर दृष्टि से देखा —स्त्री की दृष्टि में लाचारी का भाव बराबर दृष्टिगत होता था। अपने पति की करुणाजनक स्थिति देखकर उसकी आंखों से आँसू की धारा बहने लगी।

'राजपूतिन ! इसका क्या अब भी कोई उपाय हो सकता है ?'

'अब क्या उपाय हो सकता है। जिस समय कहा, उस समय कहना नही माना, अब पछताए होत क्या जब चिड़िया चुग गई खेत ?'

'पर कोई उपाय तो होगा।'

'स्थान मे चाकर बनकर रहो।'

'यह कैसे हो सकता है।'

'पाप धोने के लिए घमण्ड को छोड़ना पड़ता है।'

'पर इस उम्र मे काम करना सम्भव नही दिखाई देता है, नही तो ऐसा भी कर लूं।'

'क्या तुम इस बात के लिए तैयार हो ?'

'हाँ, किन्तु.......'

'तैयार तो हो न ?'

'हाँ, हूँ।'

'तब फिर एक बात बताऊँ, मानोगे ?'

'मानूँगा, बापू मानूँगा।'

'जिस स्थान पर मोर का शिकार किया उस स्थान पर मस्तिष्क के स्थान पर मस्तिष्क देना।'

'पर मस्तक कहाँ है ?'

'भगवान कृपा करेंगे।'

'तब मुझे मंजूर है।'

'भगवान् जब भी लल्ला दे, स्थान पर देना होगा, उस समय 'ना' मत कर देना।'

'दिया।'

समय बीता और राजपूत के घर बालक उत्पन्न हुआ। दूसरी ओर राजपूत का कोढ भी ठीक हो गया। दोनो बातें एक साथ पूरी हुई।

जैसे ही रतन पाँच साल का हुआ। राजपूतनी ने उसे कंधे पर उठाया और घासवेला की ओर चल पड़ी। राजपूत ने उसे ऐसा करते देखकर टोका :

'कहाँ जा रही है ?'

'धरोहर देने को।'

'कहाँ।'

'क्यों, भूल गए ? आज से पाँच साल पहले वचन दिया था न कि—'दिया' ।'

यह सुनकर राजपूत चुप हो गया ।

'स्वयं माँ ने रतन को महंत के चरणों में डाल दिया ।'

लड़के को चरणों में डाल कर वह एक ओर खड़ी हो गई । उससे महंत ने पूछा :

'क्या चाहिए, बेटी जल्दी से बता दे ?'

'बापू आज मैं माँगने नहीं देने आई हूँ ।'

'क्या ?'

'यह लड़का ।'

'कहीं लड़के का भी दान किया जाता है ?'

'मैं दान नहीं दे रही हूँ, बापू !

'तब ?'

'इस शरीर का पाप उतारने को…।'

'ऐसा पाप किसने किया ?'

'इसके पिताजी ने !'

'पर बेटी तुझे मालूम होना चाहिए कि यहाँ तो तेरा लड़का साधू बनकर रहेगा !'

'बापू, जैसी आपकी इच्छा हो वैसे रक्खो ।'

और महंत ने पाँच वर्ष के स्वस्थ, हृष्ट-पुष्ट रतन पर प्रेम से हाथ फेरा । उसकी माँ की आँखों के कोने गीले हो गए ।

उसी दिन से रतन ने बड़ी लगन से इस स्थान की सेवा शुरू कर दी । गायों को चराने ले जाने से लेकर महंतबापू की गाँजे की चिलम भरने तक की, सभी प्रकार की सेवाओं में रतन जुट पड़ा । आश्रम की सेवा करने की भावना उसके रग-रग में भर गई ।

इस प्रकार की सतत सेवा से प्रसन्न होकर महंत ने उसे अपना चेला बनाया । रतन में एक अनोखा तेज दृष्टिगत होता था ।

इस समय से महंत ने मन्दिर की सेवा का भार अपने कंधों से उतार दिया था । तीन साल बाद महंतजी परमलोक पहुँच गए और गद्दी का उत्तराधिकारी रतन बन गया । इस प्रसंग को आज पाँच वर्ष बीत गए थे । परन्तु इन पाँच सालों में महंत रतनगिरि ने इस स्थान का नाम बम्बई तक प्रसिद्ध कर दिया था । आश्रम की कीर्ति बम्बई तक थी । बम्बई के धनाढ्य व्यक्ति इस स्थान से परिचित थे ।

जिस समय लाला भारी पैर वाली ममजू को लेकर दरवाजे में घुसा

उस समय महंत रत्नगिरि गौशाला में एक गाय के पास बैठे हुए उसकी चिच-डियाँ को तोड़ कर एक राख की परात में डाल रहे थे।

लाला ने महंतजी को प्रणाम किया और सनातनसेठ की कही बात विस्तारपूर्वक कह दी। थोड़ी देर वे गहन विचारों में डूब गए। वे फिर बोले :

'इस लड़की को उस कोने वाले कमरे में छोड़ दो। सेठ को कहना कि किसी प्रकार की चिन्ता न करें। वरद् हस्त फैलाए भगवान् सबकी रक्षा करने वाला है। संसार की माया में ऐसे ही चलता रहता है।'

लाला समजू को घासवेला के आश्रम में छोड़कर तेजी से मठका की ओर चल पड़ा। उस समय सन्ध्या हो चुकी थी।

•

# नाचे मन का मोर

संध्या आकाश-अटारी से मुक्त हस्त चारों ओर कुंकुम बिखेर रही थी। शीतल, मंद समीर ने सारा वातावरण आल्हादित हो रहा था। भगवान् के मंदिर में जैसे ही घंटनाद हुआ कि सनातन ने इस शुभ मुहूर्त में रसीला के साथ गणेश स्थापना वाले कमरे में पांव रक्खा।

पिता के मनोभावों को कुचलकर रसीला ने तेजपुर विवाह करने का निश्चय किया था। इसका दुःख उनको होना स्वाभाविक था, जबकि दूसरी ओर रसीला बहुत प्रसन्न थी। उनके हृदय की उमंग अवर्णनीय थी। बम्बई की शान-शौकत से किंचित्मात्र भी तेजपुर रियासत की शान-शौकत कम नहीं थी। बम्बई के 'दोसी-सदन' के समान ही तेजपुर के इस पक्के चूने के मकान में सभी प्रकार के साधन व सुभीते उपलब्ध थे। जो बम्बई में था वही तेजपुर में था। अपने लम्बे घूँघट में-से ही रसीला ने यह सब व्यवस्था भलीप्रकार देख ली थी। बम्बई में मात्र एक घाटी जाति का आदमी कहना मानने वाला था जबकि तेजपुर में इस प्रकार के आदमियों की भरमार थी। ये सब आदमी एक प्रकार से हुक्म के गुलाम से थे।

वर-वधू गणेश-मूर्ति के सामने बैठे—जीवन में मंगलमय सफलता प्राप्त करने का आशीर्वाद प्राप्त करने को। पंडित ने पूजा करवाई और स्त्रियां मंग

में कोडी-केडा का खेल देखने लगी।

किस की विजय होती है और कौन पराजित होता है, इस बात में स्त्रियों की बहुत रस था। स्त्रियाँ उससे यह तय करनी थी कि घर में किसकी बात ज्यादा चलेगी।

एक बडी परात में पानी और कुंकुम मिलाया गया। इस गुलाबी रंग के पानी में एक सोने का छल्ला व कौडियाँ डाली गई। रसीला की पाखुडियो-सी कोमल अँगुलियो से और सनातन की अँगुलियो से स्पर्द्धा होने लगी। कुंकुम के पानी से दोनों के हाथ रँग गए। थोडी ही देर में रसीला ने पानी से छल्ला ढूँढ लिया और उसे अपनी अँगुली में पहन लिया।

सारी स्त्रियाँ एक साथ कहने लगी :

'भाई, तुम्हारी घर में नही चलेगी।'

'चलो यह ठीक रहा, मेरे सिर से भार तो हल्का हुआ।'

'यह तो बिना कहे भी होता! हार गए तो ऐसा कहने लगे।'

और सनातन के ओठो पर एक उमंग भरी मुस्कराहट आगई।

पूजा के कमरे से निकलकर दोनों ने ओतम-माँ को मस्तक नवाया और अलग-अलग हो गए। सनातन ने अपने ऊपर के कमरे में जाकर विवाह के कपडे उतारे और रोज पहनने के कपडे, धोती-कमीज पहिन लिए। सिर पर साफा बाँधने का आदी न होने के कारण उसका सिर भारी हो गया था। उसने साफा एक ओर रख दिया। साफा उतारकर जब वह बैठा तो उसने ऐसी शांति अनुभव की मानो कोई बंधन-युक्त व्यक्ति बन्धन-हीन होने पर शांति अनुभव करता हो। कपडे बदलकर वह नीचे आया, नीचे आकर वह व्यक्तियों के झुण्ड में बैठ गया।

रसीला का घण्टो से लिया हुआ घूँघट स्त्रियो ने खुला कर दिया। स्त्रियाँ अपनी बहू का मुँह देखने को अधीर हो रही थी। जैसे ही घूँघट हटा उन्होंने रसीला का मोहक व सलोना मुँह देखा। सबके हृदय में बडी शांति आई कि घर के आँगन की शोभा बढाए, ऐसी बहू घर मे आई है।

ओतम-माँ ने शांति का श्वास लिया। वह घर का सारा भार अब बहू पर डालकर भगवान् का भजन करने की सोच रही थी। धीरे-धीरे गाँव की सभी स्त्रियाँ चली गई तो ओतम-माँ ने रसीला को पास बुलाया। अपने पास बैठाकर उसकी पीठ पर प्यार से हाथ फेरते हुए वह कहने लगी :

'बेटा! अब मुझे छुट्टी दे।'

'नही, माँ! ऐसे, एकदम मुझ पर भार डालने से काम नही चल सकता है।'

मैं तो अभी बच्ची ही हूँ। मुझ में अक्ल ही कितनी है ! अभी तुम्हें नजर रखनी ही होगी। हमसे तो बात-बात में भूल होना स्वभाविक है।'

'बेटी ! तुम तो स्वयं बुद्धिमान् हो, दूसरों को शिक्षा दे सकती हो।'

'ऐसा किसने कहा माँ ?'

'बेटा, ! कहावत है कि पुत्र के पाँव पालने में दिखाई दे जाते हैं तथा बहू के पाँव घर में आने से दिखाई दे देते हैं। आज मुझे बहुत शांति है। बेटी तेरे दादी-श्वसुर ने यह सम्बन्ध बहुत सोच समझकर किया था। इसमें मैं क्या कुछ कह सकती हूँ। वे तो इस सुखद प्रसंग को देखने को जीवित नहीं रहे, परन्तु मेरे भाग्य में यह सुख होगा तो बेटी मैं तुझे बराबर देखती ही रहूँगी। तदुपरान्त मौत को किसी की रोकने की ताकत नहीं है।' कहते हुए झेवरसेठ की स्मृति आते ही ओतम-माँ की बैठी हुई आँखों के कोने गीले हो गए। अपनी साड़ी के पल्ले से आँसुओं को पोंछकर वह बोली : 'बेटा ! अब मैं ज्यादा दिन नहीं जीने वाली हूँ। मेरी अवस्था पक चुकी है। मैं तो पेड़ के पके पत्ते-सी हूँ।'

'माँ ऐसा मत कहो। अभी तो मैं आपकी सेवा करने को बैठी हूँ।'

'भगवान् तुम्हें दीर्घायु करे। चल तुझे घर की सारी वस्तुओं से अवगत करा दूँ, जिससे तुझको मुझसे बार-बार न पूछना पड़े।' ओतम-माँ की बात सुनकर रसीला खड़ी हुई और वात्सल्यता का प्रपात बहाती हुई, ओतम-माँ के पीछे-पीछे वह चलने लगी।

कमरा लाँघकर दोनों भैंसों के बाड़े में पहुँचीं। पीछे की ओर एक साथ पच्चीस भैंसें बाँधी जा सके इतना बड़ा बाड़ा था। उसमें हथनियों-सी दस भैंसें बँधी हुई थीं। प्रत्येक भैंस को बाँधने के लिए अलग-अलग स्थान था। प्रत्येक भैंस को बाँधने के लिये लकड़ी के खम्भों से अलग-अलग स्थान बनाये गए थे। सारा बाड़ा बहुत ही साफ था। भैंसें स्वस्थ और मस्त थीं।

'बहू ! एक समय में ये भैंसे आधा मन दूध देती हैं। दूध निकालने के लिये अलग से ग्वाला आता है। ग्वाला इन भैंसों की सेवा अपने पुत्र के समान करता है। रात में इनको घास डालने को उठता है, सुबह इनको जंगल में चराने ले जाता है तथा दोपहर में वह इनको नहलाता है।'

रसीला ऐसी भैंसें देखकर तथा उनके पालने-पोसने की बात सुनकर आश्चर्य में डूब गई। साथ-ही-साथ उसे बड़ा आनन्द हुआ।

ओतम-माँ फिर से आगे बढ़ी और कहने लगी :

'देखो, यह बावली है,' कहते हुए ओतम-माँ ने पोली के एक कोने में बनी बावली बताई।

रसीला बावली को देखने लगी। आज उसको बावली में एक अनोखा

तेज दिखाई दिया। यह वही बावली थी जिस पर सवारी करके सनातन मढ़का से उसे लेने आया था। परन्तु उस समय जैसे बल्ब के सामने दीपक की रोशनी मंद प्रतीत होती है, वैसे ही उसे भी बावली का तेज सनातन के सामने फीका लगा।

'बहू ! बेटा ''' '' फिर से ओतम-माँ ने मधुरता से रसीला को आवाज दी।

'यह बावली तो अपने घर का नजराना है। जब यह बछेरी थी तब ही से तेरे दादी-श्वसुर ने इसे घी की नालें पिला-पिला कर इसकी हड्डियाँ मजबूत की हैं। हमने भी आकर सदा अपना कर्त्तव्य पूरा किया है। इस सारे क्षेत्र मे इस जैसी घोडी कही नही मिल सकती है।'

अपने सामने दो स्त्रियो को खडा देखकर व इस पर भी अपनी प्रशसा सुनकर मानो फूलकर कुप्पा हुई बावली ने अपने कान उठाए। गर्दन ऊँची की तथा दोनों की ओर देखकर चुपचाप खडी रह गई।

विवाह के समय मे बावली को गुलाबी रग से रँगा गया था। पर अब वह बिल्कुल साफ हो गई थी। सारे शरीर पर देखने को भी कोई कुमुम का दाग बावली पर नही था। रसीला को यह सब देखकर बडा आनन्द हुआ। वह भाव-विभोर हो गई।

अब वह ओतम-माँ के साथ रहवास वाले घर मे पहुँची। घर मे पहुँचते ही ओतम-माँ ने कहा :

'बेटा, इस सन्दूक मे हमारे लेन देन के दस्तावेज, बहियाँ आदि सभी है। जिस दिन इन सबका नुकसान हो जाए, उस दिन यह सभी शान-शौकत मिट्टी मे मिल जायेगी।'

ओतम-माँ के प्रत्येक शब्द मे बहुत भार था। रसीला इस भार देने का कारण भलीभाँति जानती थी।

दूसरे सन्दूक की ओर अँगुली का सकेत करते हुए ओतम-माँ बोली :

'इस सन्दूक मे घर-गृहस्थी का गहना, चाँदी की थाली-कटोरियाँ रखी हुई है। जब जरूरत होती है, निकाल लिये जाते है। यह सारा ढेर असली चाँदी का है। ताल्लुके से तेरे दादी-श्वसुर ने यह सब बनवाया था।'

रसीला की नजर लगभग सौ थालियो और दो सौ कटोरियों पर पडी। ऐसा सेठ उसने बम्बई मे देखा जरूर था परन्तु इतना बडा वह सेठ नही था। उसके सामने मामूली व्यवसाय करके आजीविका चलाने वाले सनातन की तसवीर आ गई। वह उसके शब्दो मे खो गई। उसने सोचा कि इस प्रकार से

झूठी बात कहने वाले सनातन को आज रात्रि में वह देख लेगी। 'बिल्कुल झूठा!' इस समय इस प्रकार के भावों के आवेग को उसने यत्नपूर्वक दबा कर पूछा :

'और इसमें माँ?' लोहे की एक मजबूत तिजोरी की ओर रसीला ने अँगुली की।

'इसमें, बेटा, अपनी नकद रकम और आये हुए अपार गहने हैं। तथा कोने वाले कमरे में रजाइयाँ, गद्दे व गलीचे रखे हैं।'

'ऐसा!' रसीला ने बड़ा आश्चर्य करते हुए कहा :

'हाँ, बेटी! रंगून के गलीचे और काश्मीर के शाल व मोटे ऊनी कम्बलों जैसा सामान इसमें पड़ा है।'

सन्ध्या बीत चुकी थी। गांव में दीपक जल गए। रसोइया आवाज लगा रहा था कि भोजन करने चलिए। इस प्रकार की आवाज सुनकर ओतम-माँ कहने लगी :

'धीरे-धीरे सब समझ में आ जायेगा, चलो, अभी तो भोजन करो।'

बरामदे में एक से पाटों की एक पंक्ति लगी हुई थी। अभी कम-से-कम सौ मेहमानों को भोजन करवाना शेष था। उन लोगों के लिए एक कोने में चाँदी के बर्तन रखे हुए थे।

यह सब देखकर रसीला को अपार आनन्द हुआ।

कमरे में औरतों की एक पंक्ति में ही रसीला और ओतम-माँ खाना खाने को बैठीं। लपसी के दो-चार ग्रास खाकर उसने हाथ धो लिए।

घी के पात्र से बिना किसी प्रकार की बाधा के लपसी में ऊपर से घी परोसा जा रहा था। जब सब भोजन कर चुके तो झूठे बर्तनों में इतना घी बच गया कि एक पात्र उस घी से भर गया।

रात्रि हो गई थी। चारों ओर पलंग लग चुके थे। मेहमान भी अब सब सो गए थे। रसीला दबे पांवों से ऊपर के कमरे में जाने लगी।

ऊपर के कमरे में नीरव शांति थी। कमरे के एक कोने में एक बड़ा-सा पलंग बिछा हुआ था। पलंग पर एक सुन्दर मखमली गलीचा बिछा हुआ था। उस गलीचे से ऐसा प्रतीत होता था मानो कोई रसिक कलाकार रंगों का सुन्दर मेल करके कमरे की शोभा बढ़ा रहा हो। पाँवों की ओर काश्मीर की कला की याद दिलाती हुए दो शालें रखी हुई थीं। वे शालें एक दूसरे से अठखेली कर रही थीं। पलंग पर दो सुन्दर तकिए रखे थे जिनको देखकर मुलायम शांति का आभास होता था।

कमरे के एक कोने में नक्काशी की हुई टेबुल रखी थी। टेबुल पर

एक पैट्रोमैक्स जल रहा था। कमरे मे नीरव शाति थी।

आज रसीला, रमीला नही थी। वह आज प्रभुता मे कदम रखने वाली दुल्हन थी। खिडकी के बद दरवाजे उसने खोल दिए। जैसे ही उसने खिडकी खोली कि रसीला के साथ शरारत करने की प्रतीक्षा करने वाला समीर का एक झोका उसके उत्तरप्रदेश से टकराया और भीनी मजाक करता हुआ उसने साडी के पल्ले को वहाँ से हटाकर निकल गया।

रसीला के हृदय की धडकनें बढने लगी। गठे हुए स्तनो को उसने पुन साडी के पल्ले से ढक लिया। आज उसने सनातन को कई परेशानियो के बाद पाया था—सनातन को उसने पाया था मात्र इस कल्पना से ही उस आज स्वर्ग का सुख तुच्छ जान पडता था। वह सुख-सागर की लहरो म गोते लगा रही थी। कई रात्रियो के सँजाए सुन्दर रग भरे स्वप्न आज साकार हुए थ। उसने आज तक जिस सुख की कल्पना की थी, इच्छा की थी, आराधना की थी, वही सुख आज उसके चरणो मे लोट रहा था। उसका अग-प्रत्यग उस नवीन अनुभव के आस्वादन की कल्पना से नाच उठा था।

आज उसके हृदय मे प्यार की धारायें बहने लगी। आन्तरिक हृदय की शहनाई बजने लगी। मन मे झरने बहने लगे। वह मधुर कठ से धीरे-धीरे गाने लगी

'आज नाच मारा मन ना मोर
उर मा उठे मीठो कल शोर
'आज नाचे छ मारा मन ना मोर'

(आज मेरा मन-मयूर नाच रहा है। अन्तर मे मधुर ध्वनि गुजरित हो रही है। आज मेरा मन-मयूर नाच रहा है।)

सारा कमरा मधुर स्वरो को अनुभव करके मानो हँसने लगा। आधी रात्रि बीत चुकी थी। रात्रि के भाल स चिपका हुआ चद्रमा शाति बरसा रहा था। रसीला अपने मधुर कठ से बराबर उपरोक्त गीत गा रही थी। खुली खिडकी से वह अपनी तेजस्वी आँखो से तारो को देख रही थी। वह सोच रही थी, कि आज रात्रि कितना सुन्दर रूप लेकर आई है। परन्तु अभी तक सनातन नही आया। वह खिडकी म बार बार बाहर की ओर देख रही थी। सब गहरी नीद मे सोये हुए थे, चारो ओर शाति थी। इस शाति को भग कर रही थी, नीचे की बैठक मे कागजो की उथल-पुथल होने की आवाज। सनातन पर रसीला को गुस्सा आया उसने मन-ही-मन कहा 'क्या आज भी सनातन को काम स फुरसत नही है!'

किन्तु उसकी अधीरता का उत्तर देने का दूसरे ही क्षण किसी के सीढियाँ चढने की पग ध्वनि सुनाई दी। सनातन ने कमरे म

प्रवेश किया।

रसीला के गीत की पंक्तियाँ रुक गईं। उसके मुँह पर गम्भीरता आ गई। झीने पीले रंग की साड़ी में आँख तक अपने मुँह को ढक कर वह पलंग की एक ओर बैठ गई। उसकी आँखों की पलकों ने उसके जादू भरे आँखों के हीरों को ढक लिया।

सनातन बड़ी सावधानी से कमरे में घुसा। उसने दरवाजा बंद कर लिया—रसीला के अन्तर की वीणा के तार झन-झना उठे। वीणा के प्रत्येक तार में-से मधुर ध्वनि गूँजने लगी। रसीला को ऐसा महसूस हुआ मानो अथाह सुख-सागर के मध्य किसी नाव में वह बैठी हो। उसने महीन साड़ी में-से दरवाजा बन्द करके आते हुए सनातन को जैसे ही देखा अपनी आँखें नीची कर लीं।

सनातन आकर पलंग पर बैठ गया। उसने रसीला की ओर देखा। वैसे उसने बम्बई व गढ़का जाती हुई रसीला को देखा था। साथ-साथ कुछ शरमाते, संकुचित होते हुए उसने उसके हृदय की बात भी सुनी ही थी किन्तु उस समय की रसीला की मोहकता में और आज की रसीला की मोहकता में बहुत अन्तर था। आज उसका रूप पूर्णरूपेण खिला हुआ था। रसीला के यौवनपूर्ण शरीर पर सनातन ने एक दृष्टि डाली।

सुन्दर पीले की रंग की साड़ी में रसीला का स्वर्ण-सा रंग का शरीर लिपटा था। उसके सुन्दर स्वस्थ शरीर पर रूप और यौवन दोनों का सुन्दर सम्मिश्रण था। मद-मस्त आँखों की पलकों में यौवन की मस्ती और स्नेह की तरंग इस समय छिपी हुई थी। मस्ती के हास्य को उसके परवाल से एकदम लाल ओठों ने मानो बाँध लिया था। इस समय वह अपने अरमानों और भावनाओं को दबाकर चुपचाप बैठी हुई थी। यद्यपि बाह्य में यह सब छिपा था किन्तु अन्तर में इसका गहरा प्रभाव हो रहा था। जिसका अनुभव सनातन भी कर सकता था। ये रंगभरी मस्तियाँ बार-बार सनातन के साथ शरारत करने लगीं। इस प्रकार की रंग-रेलियों में रँगा सनातन धीरे-धीरे रसीला के पास आ गया। सनातन के पास में सरक आने पर भी रसीला किसी संगमरमर की बनाई मूर्ति के समान, बिना किसी प्रकार की हलचल के बैठी रही। उसकी भौंह का बाल तक भी नहीं हिला। सनातन और पास में आ गया। अब रसीला का हृदय ज्यादा तेजी से धड़कने लगा। इस परिवर्तन के सिवाय उसके शरीर में किसी प्रकार की गति नहीं हुई।

रूप, यौवन, प्रेम और मस्ती की इस प्रतिमा को सनातन अनिमेष नैनों से देखता रहा। उसने तृप्ति का एक घूँट भरा। उसने धीरे से साड़ी के पल्ले से ढके और अर्द्ध चन्द्राकार बना, रसीला के शरीर पर साड़ी का आवरण

हटा दिया। फिर भी रसीला ने किसी प्रकार की हलचल नहीं की। किसी प्रकार की अधीरता उसने व्यक्त नही की। वह एक शब्द भी नहीं बोली। इस मौन से भी सनातन ने उसके हृदय में बहते हुए प्रेम के सोते का कलरव गान सुन लिया था। रसीला के सतत मौन ने उसके सौन्दर्य में चार-चाँद लगा लिए थे—इस मौन से उसका सौन्दर्य निखर उठा था।

रसीला का यह अभिनय सनातन को सुहागरात के प्रारम्भ में और अधिक मोहक प्रतीत हुआ। वह इससे आकर्षित हुआ। उसने रसीला की अँगुलियाँ अपने हाथ में ली। इससे रसीला के अन्तर के बन्द दरवाज़े एकदम खुल गए। सनातन के स्पर्श ने उसकी दृढ़ता को झकझोर दिया। इस झटके के साथ ही उसकी आँखों में दबी मोहकता खुल गई। उसने पलकें खोलीं। उसका मुँह शर्म से लाल हो गया। वह न तो अपने हाथ की अँगुलियों को सनातन के हाथ से हटा ही रही थी और न सनातन का विरोध ही कर रही थी। सनातन जैसे खिलाता था, वैसे ही वह खेल रही थी।

रसीला के बहुत पास मुँह ले जाकर मद-मद मुस्कराता हुआ वह बोला

'मैं तेरे मधुर स्वर सुनने को बहुत ही लालायित हूँ।'

'क्या मैं तुम्हारे सामने कभी नही बोली, तुमने मेरी आवाज नही सुनी !'

'इस प्रकार तो कभी नही सुना, कभी नही।'

'झूठे । कहते हुए उसने अंगड़ाई सी इससे उसके सिर पर से रेशमी साड़ी का पल्ला हट गया–ठीक उसी तरह जैसे पहले मधुर समीर की शरारत के कारण हट गया था। उसकी गर्दन पर बँधे हुए जूड़े में-से मोगरे का फूल अब खिल चुका था। इसकी मधुर सुगन्ध से सनातन का मन अत्यधिक प्रसन्न हो गया और इसी क्षण रसीला का मद-मस्त भरा यौवन सनातन के हृदय के साथ जुड़ गया।

रसीला के होंठ कुछ हिले। दोनों होठों के खिलती कली के समान कम्पन को वह बराबर देखता रहा। होठों का मधुर कम्पन देखकर सनातन बड़ा प्रसन्न हुआ।

बल्लरी सी रसीला सनातन पर झुक गई। उसके गठीले हाथ सनातन के गले में फँस गए। उसके उत्तर में अथाह आनन्द देता हुआ एक दबाव रसीला ने अनुभव किया। रसीला सुख-सागर के अनंत महासागर में गोते लेने लगी।

'रसीला ! तूने मुझ में क्या देखा ?'

'कैसे ?'

'तू दोगी की आशाओं पर पानी फेर कर यहाँ आई ?'

'सर्वस्व प्राप्त करने को ।'

'यदि नहीं मिले तब ?'

'प्राणेश्वर सब कुछ मिला है...।' कहते हुए रसीला की आँखों में रति का एक आवेग आया ।

'रसीला ......।'

'सनातन.......।'

रसीला ने आँखें बन्द कर लीं । उसने अपना शरीर स्नेह-सागर में उमड़ते आनन्द को लूटने के लिए मुक्त हृदय से छोड़ दिया ।

## घ्रासवेल के स्थान में

जैसे ही सनातन को यह जानकारी मिली कि घ्रासवेला के एक कमरे मे समजू ने एक पुत्र रत्न को जन्म दिया है वैसे ही उसी रात्रि को वह घ्रासवेला को चल दिया और वहाँ पहुँच कर महंत के निवास-स्थान के पास ले जाकर घोड़ी को रोका।

सनातन को घ्रासवेला के आश्रम में पहुँचते-पहुँचते देर होगई थी इस कारण पुजारी व महंत के सिवाय सभी गहरी नींद मे सो रहे थे। यात्रीगए लम्बे रास्ते पार करके आने के कारण थककर सो गये थे।

सनातन को जैसे ही महंत रत्नगिरि ने देखा वे अपने स्थान से उसका आगमन करने के लिए उठे तथा बोले : 'सेठ आओ।'

सनातन को इस स्थान से बहुत प्रेम था। सनातन के पितामह भँवर-सेठ के समय से ही इस स्थान पर उनकी ओर से धर्मादा आता था। साल भर दो गाड़ी बाजरा और दो गाड़ी दाल तो वे भिजवाते रहते थे। इस अन्न से आने वालों को दाल-रोटी बराबर खिलाई जाती थी। पितामह के समय में सनातन इस ओर यदाकदा ही आता था। बिना किसी खास कारण के वह नहीं आता था। परन्तु एक घटना घटने के बाद गत वर्ष से उसका इस स्थान से विशेष सम्बन्ध था।

जबकि सनातन सदा ही यह कहता रहता था कि उसने इस स्थान के लिए मात्र जबान हिलाने के कुछ भी नहीं किया है। परन्तु महंत रत्नगिरि के मन में इस बात का भी बहुत महत्त्व था। वे मानते थे कि यदि उस समय सनातनसेठ जबान न हिलाते, इतनी मेहनत न करते तो इस सारी मिलकीयत पर सरकारी प्रबन्ध हो जाता और रत्नगिरि यदि भूमि फट पड़े तो उसमें समा जाते, ऐसी दशा होती। किन्तु इस आड़े समय में सनातन ने अपनी सम्पूर्ण शक्ति इस काम में लगा दी थी और सदा के लिए इस स्थान के ध्वज को लहराता रख दिया था।

बात यह थी कि स्थान का गौशाला का ग्वाला माण्डन नौजवान था। शरीर में उबलता खून था। काम करने में यह युवक कुशल व तेज था। फिर भी एक दिन मीणसार नदी के किनारे छिछोरापन कर बैठा।

गर्मी के प्रचण्ड दिन थे। धरती तवे-सी जल रही थी। जमीन सूखी हुई थी। कहीं भी एक बूँद पानी नहीं था। इस समय में भी मीणसार नदी बड़ी तेजी से बहती थी। मीणसार नदी की धाराओं में भरपूर पानी था। जाबड़ा की सीमा के पास से मोड़ खाकर यह नदी दो धाराओं में बहती हुई आगे बढ़ती थी। भयंकर से भयंकर अकाल में इस नदी की धारा बराबर बहती रहती थी। मीणसार के इस पाट में एक विशाल धूना था। इस के किनारे जाबड़ा की बहिन-बेटियाँ कपड़े धोने को बराबर आती रहती थीं। साथ-ही-साथ समय मिलने पर स्नान करने भी बैठ जाती थीं।

पानी की प्रचुरता के कारण आसपास का सारा क्षेत्र हरा-भरा दिखाई देता था।

एक बार जाबड़ा के पटेल की युवा पुत्री कपड़े धो रही थी तथा मांडन स्थान की गौशाला की गायें नदी के किनारे ही चरा रहा था। इसी समय पटेल की नौजवान लड़की स्नान करने को बैठी। यौवन के भार से उसका अंग-प्रत्यंग बिखर रहा था। अपने आसपास की नीरव एकान्तता देख कर उसने अपना कपड़ा एक ओर फैंक दिया और मात्र लहंगा पहन कर धूना में डुबकी लगाई। तैरने में पटेल की लड़की बड़ी अच्छी थी। वह एक अच्छी तैराक थी। उसका यौवन पानी के साथ क्रीड़ा करता हुआ धमाके करने लगा उसकी ध्वनि धूना को लांघकर मांडन के कानों में गूंजने लगी और मांडन ने धूने की ओर देखा।

मात्र कौतूहल के लिए आए मांडन की नजरों में पानी में विहार करता यौवन बुरी तरह से समा गया। निर्जनता के कारण उसकी वासना वृत्ति जाग उठी। वह कपड़ों समेत धूने में कूद गया और जल्दी से उसने जल-

परी सी तैरती पटेल की लड़की को अपने बाहुपाश में जकड़ लिया।

माडन के बचन में जैसे-तैसे छुटकारा पाने ही लड़की गाँव में गई और रोते-रोते अपनी राम कहानी घर पर सुनाई। लड़की की बात सुनकर पिता का आग-बबूला होना स्वभाविक ही था। अपने कुटुम्ब के एक से पचास नौजवानों को लेकर रात्रि में ही स्थान की ओर चल दिया।

माडन को अब अपनी भूल पर पश्चाताप हुआ। लेकिन अब तो बहुत देर हो चुकी थी। भूमि पर लम्बा लेटकर महन्तजी के पाँवों में सिर रखकर अपने को बचाने को वह गिड़गिड़ा कर याचना कर रहा था। पश्चाताप के आँसुओं से उसका सारा मुँह भीगा हुआ था।

महन्तजी ने माडन को सान्त्वना दी जबकि उसकी भूल अक्षम्य थी किन्तु ठोकर खाकर ही मनुष्य बनता है इस बात को महन्तजी जानते थे अतः उन्होंने माडन की पीठ पर हाथ फेर कर उसको सान्त्वना दी। ठीक इसी समय पटेल के साथ एक से पचास नौजवानों ने स्थान के दरवाजे में पाँव रक्खा। रत्नगिरि को बात समझने में देर नहीं लगी। उन्होंने माडन को अपने कमरे में चले जाने को कहा।

'महाराज! हमें हमारा अपराधी सौंप दें।'

'कौन?'

'ग्वाला।'

'क्या?'

'आप उसे सौंप दें फिर हम क्यों और किसलिए सब बता देंगे।'

'तनिक शान्त होकर बात करो।'

'शान्ति से बात तो फिर होती रहेगी, समझे?'

'तुम लोग इस स्थान पर भी आदमी की जान लेने की सोचते हो?'

'बहुत देखे हैं तुम्हारे-से ये स्थान!' समूह में से एक आदमी ने उत्साह से कहा।

'जल्दी मत कर, जरा धैर्य से बात कर।'

'तू कौन है? तूने यहाँ ऐसे हरामी इकट्ठे कर रक्खे हैं?'

'यहाँ तो सबको भगवान् ने ही इकट्ठे किए हैं। मैंने तो किसी को भी नहीं बनाया है?' महन्तजी ने बड़ी शान्ति से उत्तर दिया।

'व्यर्थ में बात को क्यों बढ़ाते हो हमें हमारा दोषी सौंप दीजिए।'

'महन्तजी ने अति दृढ़ता से कहा, वह नहीं मिल सकता है।'

'क्या बात है जो नहीं मिलेगा?'

'स्थान के आश्रय में है।'

'ऐसा नालायक, बुरे काम करने वाला।'

'हाँ।'

समूह में से लड़की का पिता गर्ज उठा : 'धर्म के अखाड़े में ऐसा चलेगा?'

'ऐसे ही चलेगा।'

'भला अब इसी में है कि चुपचाप हमें हमारा अपराधी सौंप दो अन्यथा हमें स्थान में घुसना ही पड़ेगा।'

एक से पचास नवयुवकों के सामने बिना किसी प्रकार की हिचकिचाहट के महंतजी बोले :

'जो करना हो वह कर लो।'

भीड़ उग्र बनी और उसमें से एक आदमी बोला :

'आज बात स्पष्ट होगई है। स्वयं महंत ही ऐसे जघन्य काम कराता है।'

मांडन पर से सीधा अपने पर ही आक्षेप आते ही महंतजी आग-बबूला होगए। आज उनकी पवित्रता पर ये अज्ञान मानव दाग लगाने के इच्छुक थे।

'तुम यदि कहोगे तो मैं उसे इस स्थान से निकाल दूँगा; यदि कहोगे तो वह इस क्षेत्र को छोड़कर चला जायेगा परन्तु आज उसे आप सबके सामने मैं किसी भी मूल्य पर उपस्थित नहीं कर सकता हूँ।'

'हमें हमारा अपराधी चाहिए। हमें कोई दूसरी बात नहीं सुननी।' भीड़ ने हठ किया।

'यह सम्भव नहीं।'

'तब हमको दरवाजा तोड़ना होगा।' भीड़ में इस बात का एक गहरा हुँकार उठा।

इस स्थिति में भी महंतजी शांति रखने के हार्दिक इच्छुक थे। शांति रखना वे अपना धर्म समझते थे। मांडन किसी भी मूल्य पर वे नहीं सौंपने को तैयार थे, ऐसे दृढ़ भरे विचार वे पहले ही व्यक्त कर चुके थे। अतः भीड़ को समझाने के उद्देश्य से उन्होंने उस पर एक नजर डाली और कहने लगे :

'मैं तुमको स्पष्ट कहता हूँ कि मांडन का अपराध जघन्य अपराध है। यह भूल बहुत ही भयानक है। उसकी छाया मात्र के स्पर्श से इस धरती पर बोझ बढ़ता है, ऐसा उसका काम है। क्या तुम सोचते हो मैं यह बात नहीं समझता हूँ? परन्तु फिर भी……'

'यह किन्तु—परन्तु हम नहीं सुनना चाहते हैं। मांडन को आप

बाहर निकालो।'

'मैंने कह दिया है कि यह मन्त्र नहीं है।'

'तब ?'

'मैं उसे रात ही रात में स्थान छुड़वा दूंगा।'

'महन्तजी आपको मालूम है उसने हमारी मृत्यु तक बिगाड़ दी, इसका क्या ?'

'पर इसको मार देने से मौत नहीं सुधर जायेगी।'

'हमें ज्ञान की बातें नहीं सुननी, उसे बाहर निकालते हो या हम किवाड़ तोड़ें ?'

'ऐसा जोखिम का काम क्यों करते हो ?'

'अरे यह व्यर्थ में अपने आपको न जाने क्या समझता है ? ऊपर चढ़ो और तोड़ डालो किवाड़।'

हृष्टपुष्ट पचास नौजवान ज्यों ही कमरे पर चढ़ने को तैयार हुए कि महन्त रत्नगिरि ने अपनी गद्दी के नीचे दबाई हुई एक मजबूत लाठी निकाली और एक बाजू से मोर्चा लेकर खड़े होगए।

'कह दिया वापिस लौट जाओ परन्तु तुम लोग मानते ही नहीं हो। अब सामने आओ, देखूं किसकी माँ ने दूध पिलाया है ?'

सदा ही सौम्य व मृदुल रहने वाले महन्तजी ने उस दिन मजबूत लाठी उठाई रौद्रता को निमन्त्रण दिया। उनके भस्म से सने हुए शरीर में अंगारे निकलने लगे।

भीड़ में हिम्मत नाम की चीज का अभाव था। वह मात्र कलेजे का घाव था इसीं पाँच युवकों ने कमरे के ऊपर चढ़ने की हिम्मत की। रत्नगिरि ने उनको ऐसा करते देख कर अपनी लाठी घुमाई और देखते देखते उन पाँचों युवकों के हाथ की लकड़ियाँ टुकड़े-टुकड़े होकर जमीन पर गिर पड़ी।

भीड़ में भगदड़ मच गई। अब रत्नगिरि नीचे उतर पड़े और भीड़ का पीछा करने लगे। नौजवानों की लकड़ियों की आवाज हुई और एक साथ पचास आदमियों की इस भीड़ को अकेले रत्नगिरि नदी के किनारे तक भगा आए। आज तक किसी ने भी रत्नगिरि का ऐसा रौद्र रूप नहीं देखा था।

अपनी शारीरिक शक्ति में जब पटेल परास्त हो गया तो उसने स्थान पर सरकारी प्रबन्ध करवाने की सोची। स्थान की व्यवस्था के विरुद्ध लिखित में शिकायत आगे भिजवाई गई। कई अधिकारियों की जेबें गर्म की गईं।

अधिकारियों ने स्थान को कुचलना शुरू किया। स्थान पर सरकारी प्रबन्ध करवाने के कागजात शुरू किए गए।

महंत को जब इस बात की जानकारी हुई तो उसने तेजपुर के सनातन सेठ से मदद लेने का विचार किया। वे उसी रात घोड़े पर तेजपुर गए। सनातन को सारी बात बताई। महंत ने अब तक यह सुना था कि अधिकारियों की कलम पकड़ने वाला इस परगने में सिवाय सनातन के कोई नहीं है अतः उसने सनातन से ही मदद लेना उचित समझा।

और महन्त की बात सुनकर सनातन ने कहा कि : 'महन्तजी आप फिक्र न करें मेरी यह गारण्टी है कि स्थान का बाल भी बाँका नहीं होगा।'

सनातन ने भाव नगर की एक यात्रा की तथा जात्रुड़ा वालों की सभी कार्यवाही पर पानी फेर दिया। स्थान पर सरकारी प्रबन्ध के होने वाले आदेश न जाने कचहरी की किस फाइल में ही पड़े रह गए।

इसी समय से सनातन का इस स्थान के साथ गहरा सम्बन्ध था।

आज वह समजू के कारण ही खास तौर से इस स्थान पर आया था।

महंत के चरण स्पर्श करके सनातन रत्नगिरि की बाजू में बैठ गया। महंत बोले :

'उत्तराधिकारी हुआ है।'

'मुझे स्वीकार है।'

'ऐसे नहीं।'

'तब ?'

'मेरी एक बात माननी पड़ेगी।'

'कहिए।'

'मिलकीयत में से लड़के का हिस्सा।'

'अभी बड़ा होने दीजिए।'

'कल का किसी को भरोसा नहीं।'

'किन्तु''' दूसरा भी होगा ?'

'नहीं।'

सनातन महंत की बात का रहस्य नहीं समझ सका अतः कहने लगा :

'घर में भी तो जीवन साथी है।'

'मुझे यह मालूम है परन्तु अब उत्तराधिकारी नहीं मिलेगा। और मानो किस गूढ़ तत्व को ढूंढ़ते हुए रत्नगिरि कहने लगे : उत्तराधिकारी

का कागज लिख दो।'

दूसरे दिन ही ताल्लुके से दस्तावेज लिखवा लेने की व्यवस्था की गई। महन्तजी की स्पष्ट रूप से भविष्य वाणी होते हुए भी सनातन ने दस्तावेज मे लिखा कि यदि रसीला के पुत्र हो तो आधा हिस्सा उसको मिलेगा। दस्तावेज में सभी आवश्यक राज-चिन्ह व हस्ताक्षर करवाए गए और फिर से समजू को लाखा को सौंपकर जामुडा की ओर रवाना कर दिया गया। दस्तावेज एक माह म बन सका। जैसे ही दस्तावेज बन कर तैयार हुआ स्वय सनातन जामुडा गया और समजू को दस्तावेज सौंप आया। समजू इस कागज से कुछ नही समझ सकी, इसलिए सनातन ने उसे समझाया कि 'मेरी मृत्यु के बाद मेरे घर पर जाकर रसीला को पढा देना।'

इन शब्दो को समजू ने अपने मन मे उतार लिया।

# ओतम-माँ की मृत्यु

रसीला की शादी के बाद ओतम-मां के सिर पर से घर का बोझ हल्का हो गया था। रसीला ने घर में मानो जादू ही किया था। उसने आधुनिक शिक्षा का सचमुच ही सदुपयोग किया था। इसीलिए ओतम-मां से धीरे-धीरे सारे घर का भार अपने कंधों पर लेकर उसका मानस जीत लिया था। ओतम-मां अब सनातन की चिन्ता करने के बदले रसीला की चिन्ता करने लगीं। रसीला और ओतम-मां एक दूसरे में इतनी घुल-मिल गई कि अनजान मानव को रसीला इस घर की बहू न लग कर ओतम-मां की पुत्री ही लगती थी। दोनों के बीच एक घनी प्रेम-वल्लरी छा गई थी।

ओतम-मां की उपस्थिति में रसीला सनातन से बात करना तो दूर, घूँघट में-से भी कभी नजर नहीं मिलाती थी। इस युग में इस प्रकार से इतना उसका सम्मान रखने के कारण ओतम-मां के अन्तर में रसीला के लिए बहुत आदर था, जबकि सनातन के दिल में इसका दर्द था। इसीलिए वह एक दिन कहने लगा :

'रसीला मैं तेरे में—रात और दिन में भारी अन्तर देखता हूँ।'

'कैसा अन्तर ?'

'तेरे व्यवहार का।'

'ऐसा मेरे व्यवहार में क्या है ! मैं जैसी थी वैसी ही हूँ। रात्रि मे मैं रसीला हूँ ही और दिन में "'किन्तु"'।'

'नही, रसीला मुझे इसमें महान अन्तर दृष्टिगत होता है।'

'भले ही लगे। कहते हुए रसीला ने अँगड़ाई ली। यौवन मानो इसमें से छलककर इसी रंग भरे कमरे में ही ठूस-ठूस कर भर दिया गया हो। रसीला आज सनातन को और दिनों मे अधिक सुन्दर प्रतीत हुई। पलंग के एक ओर खिसक गई रसीला को उसने अपने पास खींच लिया और कमल सी उसकी कोमल अँगुलियों को अपने हाथ में मिलाते हुए बोला 'रसीला तेरा व्यवहार मेरे कलेजे के टुकड़े-टुकड़े कर देता है।'

'तुम्हारा कहना बिल्कुल उचित है परन्तु मुझे ऐसा ही व्यवहार करना चाहिए।'

'क्यों ?'

'मैं तुम्हारी रात्रि की रानी हूँ और दिन में घर की गृहणी।'

रसीला का उत्तर सुनकर सनातन स्तब्ध हो गया। उसे भान हुआ कि इस प्रकार का अन्तर देखना उसकी ही सनक का कारण है—यदि मैं इसी प्रकार की सनक में रहा होता या रसीला इसी का अनुमोदन करती रहती तब फिर व्यावहारिक काम में मन लगना कठिन था। इस प्रकार की कमजोरी आना अति स्वभाविक था तथा इस प्रकार की कमजोरी से हानि उठानी पड़ती। रसीला की बुद्धिमानी और व्यवहारकुशलता के प्रति सनातन के मन में अच्छे विचार जम गए। तदुपरान्त सनातन ने कभी इस प्रकार के अन्तर की चर्चा रसीला से नहीं की।

एकाएक ओतम-माँ का शरीर गर्म हुआ। अभी दोपहरी में कमरे के बाहर बैठी बैठी बछड़े को खिला रही थी। वह उसकी गोदी में सिर रखकर पागल-सा हो जाता और फिर सचेत हो जाता था। इस प्रकार के व्यवहार से निष्ठुर हृदय के मानव में भी दया आना स्वभाविक है।

अभी सन्ध्या होने में देर थी ओतम-माँ ने अपने रहवास के कमरे में पलंग बिछाया। रसीला ने तुरन्त पूछा

'माँ क्या हुआ ?'

'शरीर गर्म है।'

रसीला समझ गई कि शरीर का इस उम्र में गर्म होने का अभिप्राय है कि साक्षात् यमराज का निमंत्रण पाना। सनातन आज ताल्लुके गया हुआ था। धीरे-धीरे ज्वर का प्रकोप तेज होने लगा। रसीला ने तुरन्त ओतम-माँ की टहल-चाकरी शुरु कर दी। उनके सिर पर नमक के पानी के कपड़े रखना

शुरू किया। लगातार इस प्रकार तीन घण्टे तक कपड़े रखने के उपरान्त भी ज्वर कम नहीं हुआ और शाम होने तक भी जब सनातन तालुके से नहीं लौटा तो उसे सनातन की व्यस्तता पर क्रोध तो आया पर शीघ्र ही वह ओतम-माँ की सेवा में लवलीन हो गई।

पड़ोस में ओतम-माँ के बीमार होने की बात सुनकर पड़ोसी कुशल-क्षेम पूछने आने लगे और रसीला को धैर्य बँधाते हुए ओतम-माँ के पलंग के चारों ओर घेरा डाल कर बैठने लगे। बीमार आदमी के सामने ही बातों का ऐसा शोरगुल—चाहे अन्तर में भली भावना ही हो—रसीला को अच्छा नहीं लगा। पर वह कुछ नहीं बोली। वह मन-ही-मन सोचने लगी कि हमारे समाज की कई रीति-रिवाज, जिन्हें हम अपनी ओर से अच्छा समझते हैं, दूसरों के लिए नुकसान-प्रद होते हैं, ऐसा लोग क्यों नहीं सोचते हैं? अकस्मात या दुर्घटना को देखने के लिए जब भीड़ घायल को चारों ओर से देखने के लिए घेर कर खड़ी हो जाती तो रसीला का मन इस प्रकार के जिद्दी लोगों को हटाकर घायल को स्वच्छ वायु-सेवन कराने का होता था। उसकी यह दृढ़ मान्यता थी कि दुर्घटना या कठिनाई के समय रोगी के पास में घूमती भीड़ मात्र शब्दों से अपना दुःख व्यक्त करती है, किन्तु उनके अन्तर मानस में तो कौतुहल वृत्ति को शांत करना ही छिपा रहता है।

इस प्रकार के विचार-मंथन के तूफान में भी वह ओतम-माँ के ताप को हल्का करने के लिए बराबर उसके माथे पर गीले कपड़े रखती जा रही थी।

सूर्य के अस्ताचलगामी हो जाने पर जब संध्या ने अपना साम्राज्य फैलाया तो सनातन घर में घुसा। उसकी नजर तुरन्त रहवास के कमरे की ओर गई। उसने जयसिंह भाई से पूछा :

'क्या है?'

'माँ को बुखार आ गया है।'

जयसिंह भाई का उत्तर सुनते ही सनातन के मुख-मण्डल पर गहरी चिन्ता छा गई, वह जल्दी से कमरे में गया। ओतम-माँ के शरीर पर कपड़े रखती रसीला से उसने पूछा :

'माँ को क्या हो गया है?'

आज तक रसीला ने सनातन से किसी के सामने बात नहीं की थी। माथे पर आए हुए साड़ी के पल्ले को थोड़ा नीचे करके, क्षोभ को भूल कर, मन को दबाकर, मस्तक नीचा करके उसे बोलना पड़ा :

'बुखार आ गया है।'

'कब से?'

'तीसरे पहर से।'

'मुझे सूचना करवाई होती ?'

'तब भी क्या था, आप इससे पहले थोड़े ही आ जाते।'

सनातन ने अब सोचा कि चिन्ता-ही-चिन्ता मे मैंने बेकार का प्रश्न कर लिया।

'चरखा से वैद्यजी को बुलवाया जाए।'

'ऐसी जल्दी की आवश्यकता नही है। आज की रात देखलें। यदि ज्वर कम हो जाये तो ठीक अन्यथा सुबह देखा जायेगा।'

सनातन और रसीला सारी रात ओनम-माँ के पास बैठे रहे। ज्वर बिल्कुल कम नही हुआ। अतः सुबह जल्दी ही सनातन ने जयसिंहभाई को गाडी लेकर चरखा भेज दिया और चरखा से वैद्य देवनन्द पड्या को उसी गाडी मे लिवा लाने को कहा।

वैद्य देवनन्द पड्या से सनातन का परिचय ताल्लुके मे एक बार हुआ था। वह उस समय थानेदार की बदली के कारण उसके सम्मान मे दिए गए भोज मे सम्मिलित होने को ताल्लुके गया था। वहाँ उसने सर्वप्रथम खादी लिबास मे वैद्यजी को देखा। खाकी कोट, खाकी ब्रिजेश तथा कंधे पर टब्वल बोर लटक रही थी। सारे जलसे मे इस प्रकार के तेजस्वी चेहरे को देखकर उसने थानेदार से इस व्यक्ति की जानकारी करनी चाही। थानेदार ने आश्चर्य व्यक्त करते हुए कहा

'आप इस व्यक्ति को नही पहचानते है ?'

और थानेदार ने तुरन्त सामने बैठे हुए वैद्यजी को बुलवाया और विस्तृत रूप से परिचय देते हुए कहा

'वैसे तो आप चरखा के मुखिया है, परन्तु आपकी विशेषता यह है कि आपको कभी भी मुखिया के पद का अहं नही हुआ। आपकी आमदनी बहुत है। बडे प्रेमी जीव है सेठ और इसी कारण यहाँ पर इनकी कुर्सी लगती है। ताल्लुके के सत्तर गाँवो मे-से किसी भी गाव वाले को थाने मे आने की आवश्यकता नही। साथ-ही-साथ ये अच्छे वैद्य भी हैं। रोग का निदान आप अच्छा करते हैं। सारे परगने मे आप एक निष्ठावान् और तपस्वी व्यक्ति हैं।'

उस दिन से इन वैद्य के साथ सनातन की गहरी दोस्ती हो गई तथा एक बार वह वैद्यजी का दो रात्रि का वह मेहमान भी बन चुका था। वैद्यजी जीवन के विभिन्न रूप थे। वे शिव-उपासक थे। जाति मे वैद्यजी ब्राह्मण थे। पूजा-पाठ और कर्मकाडो मे भी इनकी तेजस्विता का भान होता था किन्तु समय आने पर डाकुओ का सामना करने के लिए बन्दूक उठाकर फायर

करना भी ये जानते थे। वैद्यक का काम करते हुए वे समाज के दुःख-सुख के मित्र बने थे। वे व्यभिचारियों—अन्यायीओं के कट्टर दुश्मन थे और जनसमाज में इनकी बड़ी कीर्ति थी। इन्हीं कारणों से सामान्यजन इनको श्रद्धा की दृष्टि से देखता था। सनातन भी उनके प्रति पूजनीय भाव रखता था।

जयसिंहभाई को दरवाजे तक छोड़कर सनातन पुनः कमरे में आ बैठा।

'रसीला की ओर देखकर उसने पूछा : 'क्यों रसीला माँ कैसी लगती हैं?'

दादी-सासु की उपस्थिति में खुले आम बात करने की आज्ञा मिल जाने पर सनातन का इस प्रकार से नाम लेकर बात करना रसीला को रुचिकर नहीं लगा। उसने शरमाते हुए सनातन को चुप करने के लिए नाक पर अँगुली रखी। सनातन को यह समझने में देर नहीं लगी कि रसीला को उसका नामोच्चारण करना अच्छा नहीं लगा।

गाड़ी की आवाज सुनते ही सनातन कमरे से बाहर निकला। ठीक इसी समय वैद्यजी ने दरवाजे में पाँव रखा। वे तुरन्त बोले :

'माँ अब कैसे हैं?'

'जैसे थी।'

दोनों कमरे में घुसे। रसीला पलंग से हटकर एक ओर खड़ी हो गई।

'सेठ, मुझे एक बात की खुशी है कि रोगी का कमरा ऐसा ही स्वच्छ होना चाहिए।

बीमार की चादर, तकिया का लिहाफ और ओढ़ने का वस्त्र रोज बदला जाना बहुत ही प्रशंसनीय है। बीमार के पास खड़े सनातन ने रसीला की ओर एक नजर से देखा।

वैद्यजी ने रोगी की नाड़ी पर दो अँगुली रखीं। बंद हुई आँखों की पलकें हटाकर देखा। मुँह खुलवाकर जबान देखी और बाहर आकर बैठक में बैठ गए, अपनी पेटी में-से दवा की पुड़ियाँ दीं और कुछ नहीं बोले। तब सनातन ने पूछा :

'क्या दिखाई देता है?'

'माताजी की सेवा-टहल का पुण्य ले लो, भाई। दियों में तेल नहीं रहा।'

'बस!' कहते हुए सनातन की आँखों में अँधेरा छा गया।

'भाई हम सबको अन्ततः मरना ही तो है।'

'देवनन्द भाई, इसने तो दोहरी जबावदारी पूरी की, मुझे पाला—एक माँ की तथा दूसरी दादी की।'

'यह सब तो ठीक किन्तु सनातन यह क्या भूलते हो कि व्यवस्थित देह एक दिन तो अव्यवस्थित होगा ही। दिल को मजबूत करके जितना पुण्य कमा सकते हो, सेवा करके कमा लो।' इतना कहकर वे उठे। और बाहर खड़ी गाड़ी में पड्या चल पड़े। उनकी प्रतिभा से तेज बिखर रहा था।

सनातन और रसीला दोनों ने सारे दिन और आधी रात तक सेवा की।

अन्तत जैसे ही मध्य रात्रि का मोगरा खिला ओनम माँ परलोक सिधार गई।

# षड्यंत्र

जैसे ही रसीला को ज्ञात हुआ कि सनातन के एक पत्नी और है, उसके दिल में आग की ज्वाला भभक उठी। पहले तो उसे इस बात को सच नहीं माना किन्तु जब सब ओर से उसे इस बात के अकाट्य प्रमाण मिले तो उसके दिल को एक भारी सदमा लगा। उसकी आँखों के सामने अँधेरा छा गया। सारी दुनिया उसे घूमती प्रतीत हुई।

यदि किसी अन्य काम में सनातन ने ऐसा किया होता तो रसीला को इतना क्षोभ न हुआ होता। किन्तु यहां तो एक स्त्री का अस्तित्व उसके बीच में खड़ा हुआ था। स्त्री सब कुछ सहन कर सकती है किन्तु अपने पति को किसी अन्य स्त्री से प्रेम करते नहीं देख सकती, न इसे सहन ही कर सकती है। प्रेम के अविरल बहते झरने में-से कोई अन्य स्त्री एक अंजलि पीकर तृप्त हो जाए, यह एक स्त्री बर्दाश्त नहीं कर सकती—इस पर भी उसे जब यह ज्ञात हुआ कि एक नीच कौम की स्त्री जो जानुड़ा ग्राम में रह रही है, उसने सनातन के पीछे ही जीवन बिताने का निश्चय किया है। उसके रोम-रोम में आग जलने लगी। उसने सोचा शायद उसने भूल की है। बहुत ही चालाक मनुष्य के चक्कर में फँसकर छली गई है।

सनातन की चपलता पर रसीला को गर्व था। उसकी बुद्धिमानी पर उसे गौरव था। उसकी मस्ती के कारण ही वह उसकी ओर खिची थी और यही कारण था कि यहाँ आने के बाद गत दो वर्षों मे उसने कभी पिता के घर की याद नही की। सनातन उसे बहुत प्यार करता था। घर भर के सारे नौकर सदा उसकी आज्ञा की राह देखते रहते थे। बम्बई से यहाँ कई गुना अधिक था। यह बम्बई की अपेक्षा यहाँ अधिक शक्ति-सम्पन्न थी। यहां पर उसकी इच्छानुकूल काम होता था। घर की वह स्वयं मुखिया थी। उसकी इच्छा के प्रतिकूल कोई एक भी कदम नही चलता था।

सनातन बाहर चाहे कितना ही प्रभावशाली और आनेवाला रहा हो पर घर के मामलो मे तो वह रसीला की आज्ञा का अक्षरशः पालन करता था। रसीला की किसी भी बात की उसने कभी उपेक्षा नही की। उसे रसीला मे पूर्ण श्रद्धा थी। वह मानता था जो कुछ वह करती है, वह ठीक ही करती है। रसीला जो भी कर देती वह हो जाता था। सनातन कभी भी घर के मामलो मे दखल नही देता। सच कहा जाये तो उसे इतना समय ही नही मिलता था। अधिकारियों के साथ अच्छी जान-पहचान के कारण दिनादिन उसकी प्रतिष्ठा मे चार चाँद लग रहे थे।

रसीला को समजू के सम्बध मे किसी ने बताया कि सनातन की इस रखैल के एक पुत्र भी है तथा सनातन ने उसे मिलकीयत का हिस्सेदार बनाने के लिये दस्तावेज भी लिख दिया है। जैसे ही उसे यह सूचना मिली उसका क्रोध उग्र रूप से भड़क उठा। वह विचार-धारा मे खो गई। विचारो का वेग असाधारण था। सामान्य स्त्रियों के समान वह भी इसी वेग के प्रवाह मे बहने लगी। वह सोचने लगी। कल उसके भी पुत्र होगा। मेरे पुत्र हो किन्तु इससे पूर्व तो उस रखैल का बेटा वारिसदार जो बन बैठा है। इन विचारो मे वह मानवता भूल गई। उसके विचारो मे राक्षसी वृत्ति घर कर बैठी। वह यह हीन व मलीन निर्णय कर बैठी कि जैसे भी हो इस वारिसदार को मौत के घाट उतार दिया जाये।

तेजपुर और जाम्रुडा की एक ही सीमा थी। जाम्रुडा के मिट्टी के घर मे खेलने वाले समजू का चित्र रसीला की आँखो मे नाचने लगा। समजू के पुत्र को रसीला ने कभी देखा नही था अतः चित्र काल्पनिक होना स्वाभाविक था। रसीला ने इस अबोध बालक का काम-तमाम करने का दृढ़ निश्चय कर लिया।

सनातन ताल्लुके गया हुआ था। जयसिंहभाई भी सनातन के साथ गए थे। दोनो का सुबह से पहले आना सम्भव नही था। रसीला ने इस अवसर का लाभ लिया कि कल सुबह से पूर्व ही उसके पुत्र के हक मे बाधक

बनने वाले समजू के पुत्र का कामतमाम कर दिया जाये और इस प्रकार जीवन भर के इस काँटे को सदा के लिए निकाल ही दिया जाए। इसके साथ ही साथ उसने सोचा कि समजू को जाजुड़ा छोड़कर विदेश में चले जाने की धमकी दे दी जाए।

सनातन ने जैसी तत्परता का व्यवहार उसके साथ किया है वैसा ही तत्परता का व्यवहार रसीला ने सनातन के साथ कर डालने की योजना बनाई। सनातन ने उसके साथ कैसी चाल की थी! बाहर की दुनिया के साथ खेली जाने वाली चाल को उसने घर में भी खेलने की सोची। उसने मुझे आज तक यह बात नहीं बताई और अब मैं इस बात को स्पष्ट करवाने बैठूँ यह मात्र मूर्खता है। ऐसा सोचकर कि सनातन की आँख खुल जाये, ऐसा उपाय करने की उसने सम्पूर्ण योजना बनाई।

उसने उसी समय अर्जुन को बुलवाया। अर्जुन तेजपुर का कुख्यात कोली था। चोरी करना उसका पुश्तैनी धन्धा था। चाहे जितनी मजबूत तिजोरी क्यों न हो अर्जुन उसे आसानी से तोड़ देता था। आँख में कण निकालने के समान वह कठोर से कठोर चौकीदारी में भी माल निकाल लेता था। चोरी करने में अर्जुन इतना निपुण था कि आज तक उसका वार कभी खाली नहीं गया। अर्जुन का यह पेशा आजकल का नहीं था। यह तो उसका पुश्तैनी धंधा था। उसके परिवार में कोई भी कोली का धंधा नहीं करता था। सब का काम चोरी करना था। इस एजेन्सी के कठोर शासन में भी अर्जुन ने अपने वंश-परम्परा से मिले गुणों को बड़ी ही होशियारी से संजोकर रक्खा था।

रसीला ईर्षा और अपार सम्पत्ति का वारिस अपनी कोख से जन्मे बालक को न बनते देखकर ही आज ऐसे घृणित और अमानुषीय कृत्य करने को उतारू हो गई। स्वार्थ और ईर्षा से घिरा मानव चौकड़ी भूल जाता है। वह क्या कर रहा है और इसका परिणाम क्या होगा, इस बात का वह विवेक खो बैठता है। वह आगे-पीछे कुछ भी नहीं सोचता है। सार-असार का भाव भूलकर वह अपने निर्णय को पूरा करने का हर सम्भव प्रयत्न करता है। वह विवेक खो बैठता है। इस समय रसीला इसी प्रकार की ईर्षा और स्वार्थ की भावनाओं में डूबी हुई थी।

उसने अर्जुनसे कहा :

'अर्जुनभाई आज तुमसे एक काम पड़ा है।'

'कहिए बताओ!'

'काम कठिन है, हृदय में हिम्मत है या नहीं?'

'यह कोई पूछने की बात नहीं है। बल्कि हमारा जीवन तो ऐसे ही बीता है और शेष भी ऐसे ही बीत जायेगा।'

'तो फिर सुनलो।' रमीला जितना धीरे बोल सकती थी बोली 'जाबुडा मे एक औरत रहती है।'

'क्या नाम है ?'

'सुना है, इसका नाम ममजू है।'

'अरी वह सबलीगरनी !'

'तब क्या तुम जानते हो ?'

'अरी बहिन यह आप क्या कहती हैं। हम तो घर घर के बतन सब जानते हैं, इसमे यह तो मानव हैं, इसको क्यो कर नही जानेंगे ? आप भी भोली बातें करती हो बहिन।'

'तब क्या यह जाबुडा की ही है ?' ममजू के विषय मे और अधिक जानने के उद्देश्य से रमीला ने प्रश्न किया।

'नही, बाई, नही।'

'तब कहाँ की है ?'

'उसका कौनसा ग्राम है—वह तो गाँव-गाँव भटकती हुई मान पर धार निकालती रहती है।'

'फिर जाबुडा मे क्यो कर रहती है ?'

'इस सबन्ध मे मैं ज्यादा नही जानता पर यह अवश्य जानता हूँ कि इस जाति को कभी गाँव मे रहते नही देखा, यह तो अकेली ही रहती है। कहा जाता है कि लाखा ही उसकी आजीविका चलाता है। यह तो बहुत कानो सुनी बात है, सत्य के विषय मे तो भगवान ही जानता है।'

'लाखा कौन है ?'

'सेठजी का गहरा मित्र।'

'ऐसा !'

'हाँ, बहिन ! सेठ के साथ इसकी गहरी मित्रता है।'

'यह तू क्या कह रहा है ?'

'बहिन मैं इस विषय मे ज्यादा नही जानता हूँ।'

'कैसे ?'

'सिर भी चाहे कट जाए किन्तु लाखा से कोई बात नहीं मालूम हो सकती है।'

'क्या बात करते हो ?'

'बहिन, वह बहुत रंगीला आदमी है। इसमे कोई झूठ नही है।

'पर उसे कौनसा लालच है ?'

'लाखा ढेर के सामने थूकता तक नहीं।'

'समजू को गाँव में आते क्या तुमने कभी देखा है ?'

'आज कई साल पहले वह एक बार गाँव में थार लगाने आई थी उस समय मैंने समजू को देखा था। इसके बाद मैंने कभी भी उसे इस ओर आते नहीं देखा है, किन्तु यह समाचार मिला कि वह जावुड़ा में रहती है। कैसे है व क्या करती है इसका मुझे कुछ भी मालूम नहीं है।'

'तुम्हें एक काम करना है।'

'बहिन, बताओ !,

यद्यपि आस-पास में कोई नहीं था फिर भी एक बार चारों तरफ नजर फेंककर उसने एकान्तता को मापा और दबे स्वर में बोली :

'समजू के एक बेटा भी है।'

'है।'

'इसको सदा के लिए सुला देना है। तदुपरान्त इसके घर में एक सरकारी छापों का कागज मुझे लाकर देना है। इसके साथ-ही-साथ समजू को जावुड़ा छोड़कर चले जाने की धमकी देनी है। बस यही काम है।'

अर्जुन बात सुनकर चौंक उठा। उसको काम की दो बातें समझ में आ गई, कागज लाना, यह तो पलक मारते ही लाया जा सकता है। तथा समजू को जावुड़ा छोड़कर चले जाने की धमकी देना भी ठीक परन्तु दो वर्ष के बालक की गर्दन मरोड़ डालना यह सबसे कठिन काम है। केवल कठिन ही नहीं असम्भव भी है।

'क्यों नहीं हो सकता ?' रसीला ने पूछा।

'होगा तो सही, किन्तु·······'

'देखो अर्जुनभाई मैं यह सारा काम मुफ्त नहीं करवाने वाली हूँ। इस काम करने के मैं पूरे दो हजार रुपए दूँगी। काम जैसे ही पूरा होगा यह थैली तैयार रखी है, समझे ? किन्तु व्यर्थ की बातें करने से रुपया नहीं मिलेगा। यह तो काम करने का पारिश्रमिक है। इसके बाद पाँच साल तक तुम्हें कोई काम करने की जरूरत नहीं।'

'दो हजार·······।' अर्जुन का मन डोलने लगा।

'हाँ, दो हजार रुपया नकद। इसमें एक भी पाई कम नहीं होगी, समझे ? यदि हो सकता हो तो हाँ करना। यदि कहने के बाद बात को इधर-उधर किया तो मेरी जैसी कोई बुरी नहीं होगी। मैं किसी से मुफ्त काम नहीं करवाना चाहती हूँ। तुम इतनी जोखिम उठाते हो अतः तुम्हें उचित पारिश्रमिक

दना यह मेरा परम धर्म है।'

धर्म शब्द कहती रसीला पर अर्जुन ने एक नजर डाली। उसके मन म प्रश्न उठा कि धर्म की चर्चा करने वाला यह बहिन क्यो कर एक-दो साल के मासूम बालक की मरवाने की कह रही है। उसने ललचाई नजर से दो हजार की थैली देखी। रुपए की थैली और बालक के बीच अर्जुन झोके खाने लगा।

आखिर वह कहने लगा. 'ठीक है बहिन मैं कर दूंगा।'

'तब जाओ जो कुछ तैयारी करनी हो करके पहुँच जाओ उस राँड के घर तथा काम पूरा करके जल्दी आ जाओ। मैं तुम्हारी राह देख रही हूँ। प्रात काल का बाल सूर्य उग इससे पहले काम हो जाना चाहिए।'

अब अर्जुन को पुन. दो क्षण विचारो म खोया देखकर रसीला ने पूछा

'कब जाओगे ?'

'आधी रात मे।'

'कौन-कौन जायेगा ?'

'इस काम मे ज्यादा आदमियो की जरूरत नही है। मैं और मेरका बस दो ही बहुत हैं।'

'दूसरा कौन ?'

'मैं और मेरका।'

'मेरका, यह कौन ?'

'मेरा गहरा दोस्त।'

'बात तो नही फैलायेगा।'

'इसके लिए तुम फिक्र मत करो बहिन! इस तरह की कई बातें हमने मन मे रख रखी है, उसमे यह एक और सही। हम चाहे चोरी का पेशा भले ही करें, किन्तु हमारे मन की बात शायद ही कोई जान सके। हमारे पेट म बात समाई रहती है इसमे तनिक भी अन्तर नही है। हम बात के धनी होते हैं। जिस दिन हम दिल की बात कह द उस दिन हमारी दुर्दशा ही होगी। बहिन हमारे प्राण चाहे निकल जाएँ किन्तु हम बात कभी नही खोलत हैं।'

'बस मेरा इतना ही काम है।'

अर्जुन भैंस बाँधने के बाडे मे-से एक काम का बीडा उठाकर बाहर निकला। वह सीधा मेरका के कुए पर गया। बाघरी वाडी के कुत्ते भौं-भौं करके अर्जुन को काटने को लपके परन्तु जैसे ही मेरका ने अर्जुन के पाँव की

आहट सुनी उसने कुत्ते को पुचकारा और कुत्ते ने भौं-भौं करना बन्द कर दिया।

आँख के इशारे में ही अर्जुन ने मेरका को सारी बात समझा दी।

मेरका ने नकाब पहनीं। बाघरी बाड़ी के पिछवाड़े से दबे पाँव दोनों चले और जाम्बुड़ा का मार्ग लिया।

चारों ओर रात्रि का घना अंधकार फैला हुआ था। चारों ओर नीरव शांति थी। किसी प्रकार की कोई आवाज नहीं सुनाई देती थी।

ऐसी नीरव शांति को वेधता हुआ मेरका बोला :

'आज कहाँ हमला करना है?'

'काम बहुत कठिन है।'

'तब भी बता तो सही।'

'तू चुपचाप मेरे पीछे चला आ।'

'पर बात भी बतायेगा।'

'जाम्बुड़ा—समजू के घर पर।'

'इससे क्या मिलेगा? इसमें क्या सार है?'

'सार अन्यत्र है।'

'इसलिए!'

'बहुत धीमी आवाज में अर्जुन ने मेरका को सारी बात बता दी। जाति से मेरका बाघरी था परन्तु काम-काज में वह अर्जुन का अभिन्न मित्र था। दोनों को इस प्रकार के कामों में बड़ा रस था।

रात अँधेरी थी परन्तु तारे चमक रहे थे। उसने रंगीन चूँदड़ी ओढ़ रक्खी थी। हजारों आमला जड़ित ओढ़नी ओढ़कर रात्रि नव-वधू-सी शोभित हो रही थी।

आधी रात बीतते-बीतते दोनों प्राणियों ने जाम्बुड़ा में पाँव रक्खा। सारा गाँव गहरी नींद में सो रहा था। किसी प्रकार की आहट नहीं थी। काम करने के लिए बिल्कुल ठीक समय था। इस पर भी काम पूरा करके सुबह तो पहुँच ही जाना था। तेजपुर जाकर रुपए जो गिनने थे। देरी करने में खतरा था।

'समजू का घर कहाँ है। अर्जुन ने अपने बाजू में चल रहे मेरका से पूछा :

'लाखा के मकान के पास ही रहती है। लाखा ने उसे क्यों कर आश्रय दिया है?'

'मैं इस बात को नहीं जानता हूँ।'

अर्जुन ने चकित भाव से कहा : 'लाखा समजू के रूप पर मोहित हो गया होगा !'

'ऐसा होना सम्भव नहीं है।'

'अरे, सब कुछ सम्भव है।'

'अर्जुन यह सम्भव नहीं है क्योंकि लाखा तो योगी पुरुष-सा है। दूसरों की स्त्री पर वह आँख भी नहीं उठा सकता।'

'मानव मन का क्या पूछना !'

'लाखा इस मार्ग पर नहीं चल सकता है, यह पक्की बात है।'

'तब वह उससे कुटुम्बी-सा व्यवहार करे, उस पर निगरानी रखे, और अपने मकान में स्थान दे, इसका क्या कारण है ?'

'चाहे जो कुछ हो, वह पिघल नहीं सकता है'''और अर्जुन जरा ध्यान रखना पड़ेगा।'

'किसलिए ?'

'लाखा को यदि खबर लग गई तो वह हम लोगों को गाँव से खदेड़कर ही दम लेगा।'

'इतना शक्तिशाली है ?'

'हाँ, हाँ इसके-सा शक्तिशाली इस सारे क्षेत्र में कम ही दिखाई देता है।'

'यह काम भी कोई आसान नहीं। तूने वचन दिया इससे क्या ? यदि मैं तेरी जगह होता तो बिल्कुल इन्कार कर देता।'

मेरका की बात से अर्जुन परेशान हो गया। वह बोला 'अब क्या होगा ?' वह सोचने लगा दो हजार रुपए के लिए कहीं उसका बच्चा निकम्मा न हो जाए। वह इस प्रकार से भय से काँपने लगा।

'सब कुछ ठीक हो जाएगा। खाली हाथ लौटने को तो पाँव रक्खा नहीं ? काम किए बिना कोई उपचार नहीं।'

'अब होक्ला के पीछे से बाहर निकल जायें।'

'हाँ यह बात ठीक।'

दोनों ही चुपचाप नाला कूदकर गाँव के पीछे की ओर चल पड़े। यहाँ से लाखा का मकान सामने ही दिखाई पड़ता था। लाखा के घर से थोड़ी ही दूर समजू का घर था। मकान मिट्टी का था। लाखा ने यह घर खाली करके समजू को रहने को दिया था।

मेरका और अर्जुन मकान के पिछवाड़े का सहारा लेते हुए समजू के मकान के पीछे आकर खड़े हो गए। मेरका ने छलाँग मारकर छप्पर के ऊपर की दीवार पकड़ ली। खपरैल उठाकर अन्दर नजर डाली तो

उसने देखा कि समजू और उसका लाड़ला गहरी नींद सो रहे हैं। दो वर्ष का फूल-सा कोमल बालक माँ की गोद में निर्भयता से गहरी नींद में सो रहा था।

कुछ देर तक मेरका की आँखें बन्द हो गई ! उसे ऐसे फूल से निर्दोष बालक की हत्या करने में घृणा हुई। उसका दिल काँपने लगा, इसके साथ-ही साथ पाँव काँपने लगे और इससे उसके साथ ही उस हाथ से छुरा गिर पड़ा। यह चाकू समजू के सिर से ठीक एक इंच दूर जमीन में धँस गया। इस खड़खड़ाहट से समजू की आँख खुल गई। खपरेल हटाकर किसी आदमी को घुसते देखा। यह देखकर समजू ने कोने में रखा भाला उठाया और ऊपर से आने वाले आदमी को ललकारा :

'अब यदि नीचे उतरने का प्रयास करोगे तो गोद दिए जाओगे।'

मामला बिगड़ा।

'इतने में ही अर्जुन ने एक छलाँग मारी और वह भी छत पर चढ़ गया तथा समजू भाला ऊँचा उठाए कि इससे पूर्व उसने समजू के हाथ से भाला पकड़ लिया। अर्जुन के साथ-ही-साथ मेरका भी नीचे कूदा। समजू दो लम्बे-तड़ंगे पुरुषों के सामने भाला लेकर खड़ी हो गई।

'हमें हमारी आजीविका, रोटी की बात करने दे, हम तेरा नुकसान नहीं करेंगे।'

'बोलो !' समजू की आँखें बिल्कुल लाल सुर्ख हो गई थीं।

'हम लोग जघन्य काम करने आये थे।'

'क्यों, क्या तुम्हारे घर में माँ-बहिन नहीं है।'

'नहीं बहिन, हम ऐसे व्यभिचारी नहीं हैं।'

'तब ?'

रुपए के लोभ में हमारा मन बिगड़ गया'''और इस बालक का काम-तमाम करने आए थे। किन्तु'''इसका सुन्दर गौरवपूर्ण मुँह देखकर मेरा हाथ काँप गया और छुरा हाथ से गिर जाने के कारण यह आवाज हो गई।

'अब तुम्हारी क्या इच्छा है ?'

'इच्छा तो क्या दूसरी होगी ? काम तो करके जाना ही है।'

'यदि जीवित लौटने की आशा करते हो और जाना चाहते हो तो खाली हाथ लौट जाओ !'

'ऐसा सम्भव नहीं है। वचन दिया है।'

'तब सावधान हो जाओ।'

'इतनी जल्दी मत कर' मेरका बोला :

'जो कहना हो वह जल्दी से कह दो जिससे बात का पता लग जाये।'

'सबके बचने का एक रास्ता है।'

'कहो ?'

'तू बच्चे को लेकर यहाँ से चल दे।'

'मेरा क्या अपराध ?'

'तेरा कोई अपराध नही किन्तु हमे दो हजार रुपया लेना है। यदि यह स्वीकार न हो तो आज नही तो कल हम इस फूल से निर्दोष बालक को मौत के घाट उतारना होगा। वर्ना दो हजार रुपया नही मिल सकता ?'

'क्या तुम मेरे लाडले का अपराध बताओगे ?'

'यह तो जिसने हमे भेजा है वह जाने।'

'वह कौन है ?'

'सम्भव है इसमे उसका कोई रहस्य हो ? ऐसा व्यर्थ का सवाल तू क्यो पूछती है ?'

समजू की भाले की पकड अब ढीली हो गई। इन भयकर काले-कलूटे आदमियो की बात मे उसे औचित्य लगा। उसने अपने लाडले का हित इस क्षेत्र को छोड जाने मे ही लगा, वह सोचने लगी, परन्तु इस समय भी उसकी आँखें उन दोनो को देखती रही।

'बोल बाई, जो कुछ कहना है जल्दी से बता दे।'

'मैं चली जाऊँगी।'

'पर ध्यान रहे सूर्य न उगे इससे पहले तू यहाँ से चली जाना।'

'मुझे तुम्हारी बात मजूर है।'

'यदि इसमे कुछ भी परिवर्तन हुआ तब ?'

'मेरा तुम लोग सिर उतार लेना।'

'एक बात और है।'

'क्या ?'

'कुछ लिखत का कागज भी है। वह इधर सौप।'

'मेरे पास नही है।'

'तब ?'

'लाखा के पास है।'

लाखा की बात आते ही दोनो ने बात करना बन्द किया और दरवाजा खोल कर रात के अँधेरे मे लीन हो गए। जैसे ही ये गए समजू ने तुरन्त कोठी मे रखा, सात कपडो मे लपेटा, जीवन से भी प्यारा दस्तावेज निकाला और झट से अँगिया मे छिपा लिया। ओढनी की गठरी बाँधी और नीद मे सोये प्रताप को लेकर वह मीणसार नदी के क्षेत्र

न जाना हो चल पड़ा।

ठीक इसी समय अर्जुन ने भैंस के वाड़े में खड़ी रसीला से दो हजार रुपयों की थैली ले ली। अर्जुन ने रसीला को बताया कि सब काम हो गया किन्तु दस्तावेज नहीं मिला। उसने बताया कि चूहों ने कुतर दिया।

'ठीक, वह रांड़ तो चली गई ?'

'अब यदि आप किसी दिन उसे जात्रुड़ा में देखें तो हमें कहना।'

रसीला ने एक संतोष की साँस ली। उसकी तीव्र ईर्षाग्नि शांत हो गई।

# अखाड़े के आश्रय में

सनातन के अगाध प्रेम के प्रतीक प्रताप को लेकर गगजू बड़ी तेजी से मीणसार नदी का तट लांघने लगी। उसे यह भान नहीं था कि वह कहाँ जा रही है। उसके मन में यह बात भलीप्रकार से घर कर गई कि उसे अपने लाड़ले को जीवित रखना है तथा दस्तावेज को भी सुरक्षित रखना।

अब भी उसकी आँखों के सामने, दो व्यक्तियों की दैत्याकार छाया रह-रहकर आ जाती थी। प्रातःकाल का प्रसन्न करने वाला वातावरण चारों ओर फैला हुआ होते हुए भी उसका अंग-अंग जल रहा था। उसके मन में गहरी उथल-पुथल हो रही थी।

वह मन-ही-मन सोचने लगी मैंने जीवन में कभी किसी के लिए बुरा काम नहीं किया, तब कौन ऐसे बुरे काम करवाने वाला होगा। उसकी तेज चाल के समान ही उसके विचारों में तेजी थी। उसे यह भान नहीं था कि उसे कहाँ जाना है। भगवान् के सहारे वह चली जा रही थी। नदी का सीधा किनारा छोड़कर अब उसने आड़ा-टेढ़ा मार्ग पकड़ा। वह प्रताप को गोद में लिए हुए ऊँचे गड्ढे-टीले पार करती हुई बड़ी तेजी से चली जा रही थी।

सूर्योदय होने वाला था। उषःकाल होने में अब कुछ ही घड़ियाँ शेष थीं, ठीक इसी समय उसने सामने की चढ़ाई पार की। इसी समय भगवान् भास्कर की किरणें भूमि पर पड़ने लगीं।

लगातार चलते रहने के कारण समजू थककर चूर-चूर हो गई थी, पर चलने के सिवाय उसके पास कोई उपाय भी नहीं था। प्रताप को साक्षात् यमराज के हाथों से छुड़ाकर वह भागी जा रही थी। यदि इसमें तनिक भी शिथिलता बरती जाय तो एक पल के सौवें भाग में जीवन का अनमोल रत्न खाक में मिल जाए। उसकी नजर सामने के वृक्षों के एक घने झुण्ड पर पड़ी। वह इस झुण्ड में घुस गई। जैसे ही वह अन्दर घुसी तो उसने देखा कि इन वृक्षों के चारों ओर एक बाड़ बनी हुई है। उसके मन में शांति आई। वृक्षों की टहनियों पर बैठे पक्षी प्रातःकाल की मस्त हवा के कारण कलरव कर रहे थे। सारा वातावरण हृदय में शांति करने वाला था। उसने बाड़ में बना दरवाजा खोला और बिना किसी भय के अन्दर घुस गई। इस बाड़े के मध्य में एक धूनी थी जिसमें दहकते अँगारे जल रहे थे। इन अंगारों के सामने अखंड आसन लगाए एक साधू बैठा था। साधू लम्बे कद का था, भाल अति विशाल और सारा शरीर धूनी की भस्म से रँगा हुआ था। परन्तु साधु के चहरे से निर्मलता टपक रही थी। प्रताप को गोद में लिए समजू वहाँ झट से बैठ गई—बैठ जाना पड़ा। क्योंकि अब थकान के कारण वह इतनी परेशान हो गई थी कि वह एक भी कदम आगे नहीं चल सकती थी। समजू की आहट से धूनी के साधु की पलकें एकदम खुलीं। जैसे ही आँखें खुलीं कि नशे में हुई लाल सुर्ख आँखों से अंगारे निकलते प्रतीत हुए। फिर भी न तो समजू ही डरी और न प्रताप ही डरा।

'माताजी यहाँ क्योंकर आई हो?'

'आश्रय लेने।'

'माताजी यह तो गोदड़नाथ का अखाड़ा है। फक्कड़ लोगों का स्थान।'

'बापू! जो भी हो·····।'

'माताजी यहाँ तो फक्कड़ ही रह सकते हैं।'

'मैं भी फक्कड़ ही हूँ।'

'समजू का उत्तर सुनकर साधू हँसा।'

'फक्कड़ से मतलब अखाड़े में रहने वाला साधू। माताजी आप यहाँ नहीं रह सकती हैं।'

'तब मैं कहाँ जाऊँ ?'

'जाने को सारा देश जो है।'

'सारा देश मुझे पीस देगा।'

'माताजी यह तो गुरु गोदडनाथ का अखाडा है। स्त्री जाति की छाया मात्र से यहाँ तो छूत लगती है।'

समजू फफक उठी।

'बापू मैं कहाँ जाऊँ ? मैं निराश्रय हूँ। ससार मुझे पीस देगा। आश्रय लेने आई हूँ। आपकी बच्ची बनकर रहूँगी। मुझे आश्रय दीजिए। मैं तुम्हारी गाय हूँ। इस अबला पर दया कीजिए।'

'पर माताजी अखाडे मे स्त्री जाति का रहना सम्भव नही। इससे गुरु गोदडनाथ की कडी नजर हो जायेगी।'

'बाबा, मैं संसार मे नही रह सकती। यदि आप मुझे आश्रय नही देंगे तो मैं और मेरा यह कोमल फूल आत्म-आहुति दे देंगे। बापू, मुझ अबला का उद्धार करो।'

'माताजी यहाँ पर पन्द्रह अखाडी मल्ल साधु रहते हैं। जो गुरु गोदड नाथ के शिष्य हैं। इनके बीच आप अकेली स्त्री कैसे रहोगी ?'

'इन वृक्षो की छाया मे पड़ी रहूँगी।'

'क्या तुम इस वीरान जगल में रह सकोगी ?'

'हाँ, बापू तनिक दया करो। इस भेष को उज्ज्वल करो। यदि आप ना कहेंगे तो आप को एक स्त्री व बाल-हत्या का पाप लगेगा।'

'दहकते अँगारो को हाथ से इधर करते हुए अखाडीमल्ल बाबा ने थोडी देर के लिए आँखें मूदीं। समजू इस देव-सी प्रतिमा को चुपचाप देखती रही। धूनी के पानी के झरने में शेर-सियार एक साथ पानी पिलाने वाले, बाघ-नँदुओ को हाथ से खिलाने वाले गुरु गोदडनाथ के सातवें उत्तराधिकारी यह अखाडीमल्ल गेबीनाथ थे। इनके नीचे अन्य पन्द्रह फक्कड और थे। इनका तप बहुत था। इनके तपोबल से गुरु गोदडनाथ की यह धूनी अखण्ड रूप से चल रही थी।

थोडी देर मे बाबा गेबीनाथ ने फिर आँखें खोली। समजू ने उनकी बात सुनने के लिए कान खोले।

गेबीनाथ बोले :

'माताजी क्या आपको पन्द्रह फक्कडो के बीच रहना मजूर है ?'

'मजूर है।'

'इस धूनी से बहुत दूर रहना होगा।'

'यह भी मंजूर है।'

समजू ने प्रताप को पालने के लिए गुरु गोदड़नाथ की धूनी का आश्रय लिया। इस स्थान पर कोई नहीं जाता था। इस धूनी की प्रतिभा इतनी तेज थी कि किसी के आने का साहस नहीं होता था। अतः समजू और प्रताप निश्चिन्त थे। दोनों को जीवन-दान देने के लिए गोदड़नाथ ने अखाड़े के नियमों को तोड़ा। परन्तु सत्य तो यह है कि उन्होंने एक साथ दो प्राणियों को सहारा देकर अखाड़े की सार्थकता सिद्ध की थी।

# सनातन का खून

भाई का खून हो गया।

यह भयंकर समाचार सुनते ही सब पर मानो बिजली गिर पड़ी। इस प्रकार की दु:खद खबर से सभी कर्तव्य-विमूढ बन गए। गाँव के आदमी तरखीगडा की घाटी की ओर चल पड़े। प्रात:काल होते-होते तो तरखीगड़ा की घाटी मे अपार जनसमूह दिखाई देने लगा। गाँव वालो ने मृतक शरीर को घेर रक्खा था। इस भयंकर कुकृत्य से उनके हृदय हिल उठे, क्योंकि वह सबका सहारा था, दुखियो का स्वामी था, व्याकुल व्यक्तियो के लिए मार्ग-दर्शक था। वह क्या था और क्या नही था, वास्तव मे यह कहना कठिन था।

रसीला तो यह समाचार सुनते ही बर्फ-सी जम गई। विवाह हुए अभी सात वर्ष भी नही हुए कि उस पर यह कठोर वज्रपात हुआ। उसका करुण विलाप सुनकर पेड भी कांपने लगे। परमात्मा के सिवाय उसका अब कोई नही रहा। ससाररूपी मंच पर अब वह अकेली और नि:सहाय थी।

उसके रोने में 'सनातन—मेरे सनातन धोखा दे गये' आदि शब्द सुनाई देते थे। 'तुम इतनी निष्ठुरता क्यों कर बैठे' आदि शब्दों के लगातार सुनने से हृदय रोने लगता था। उसका लगातार करुणाजनक रुदन सुनकर आसपास के लोगों को लगा कि उनका हृदय इस रुदन से फट जायगा। गाँव की दो-चार बुजुर्ग औरतों ने उसे पकड़ कर आश्वासन देना शुरू किया।

'तुम इतनी बड़ी और सयानी होकर भी ऐसा करती हो? तुम तो पढ़ीलिखी हो, तनिक समझ से काम लो। चलो, उठो।'

लोगों को सनातन के खून की बात पहली बार बिल्कुल झूठी लगी। क्योंकि इस सारे परगने में भाई पर अंगुली उठाने की किसी की हिम्मत होना, असम्भव था। फिर भी यह सब क्यों कर हुआ यह बात समझ में नहीं आ रही थी किन्तु जब ताल्लुके की पुलिस हमीर बोरिचा को हाथों में हथकड़ियाँ पहनाकर लाई तो सारी बात स्पष्ट हो गई और सबकी आँखों के सामने हींफली के कब्जा लेने का दृश्य आ गया। उस दिन भाई ने हमीर का पानी उतार दिया था। परन्तु हमीर अति नीच निकला। सनातन ने उसका काम आधीरात में किया था किन्तु उसने उपकार का बदला अपकार से दिया।

ताल्लुके के अधिकारियों ने हमीर बोरिचा को मार-मारकर अधमरा-सा कर दिया किन्तु इससे सनातन का जामगी से छिदा पार्थिव शरीर जागने वाला नहीं था। भोर होते ही हमीर को मुश्कियों से बाँधकर घाटी में लाया गया।

घाटी में सनातन का शरीर पड़ा हुआ था। बावली अभी तक भी सनातन के शरीर के चारों ओर चक्कर लगा रही थी। वह किसी को भी सनातन के पास नहीं फटकने दे रही थी। उसके सदा ही कोट के बंद रहने वाले बटन आज खुले थे। बालों की कपाल पर आई दो लटें खून में तरबतर होकर चिपक गई थीं। छाती के बाईं ओर बन्दूक का घाव था। इस सारे भाग में एक काला मोटा धब्बा बन गया था। बाईं ओर का मांस बाहर निकल गया था, फिर भी चहरे से सौम्यता टपक रही थी। मृत्यु की चिरनिद्रा में सोता हुआ सनातन ऐसा लगता था मानो अभी उठ बैठेगा।

दोपहर तक तो यह दर्दनाक समाचार परगने में फैल गया। सबके बने-बनाये भोजन बेकार होगए। बालक तक भी एक कौर नहीं लेते थे। सबके मन में दुःख की गहरी काली रेखायें छागई थीं। सरकारी अधिकारियों को एक गहरा धक्का लगा।

जमनदारों ने हमीर को मार-मारकर अधमरा कर दिया। भाई का खून उसी ने किया है यह बात साबित हो चुकी थी किन्तु मौके का गवाह न होने के कारण पुलिस कोई कानूनी कार्यवाही करने में असमर्थ थी। उसके

सारे प्रयत्न बेकार रहे। पुलिस ने आखिर पी
छोड दिया। इससे सारे परगने मे उसका ड
काँप उठा। परन्तु किसी की हिम्मत नहीं
बता सके।

हमीर सनातन पर आक्रमण कर
यह बात मानने को कोई तैयार नही था
पर टूट पडता है ऐसे ही धोखा देने के
करने के लिए तरशीगडा की घाटी का आश्रय लिया।
जबसे सनातन ने लिया तब से हमीर को चैन नही था। उस दिन
मन-ही-मन बडा व्याकुल था। उसके हाथ चलायमान हो रहे थे। वह सोचता था जबतक उसके हाथ सनातन के खून से न रँग जाएँ तबतक उसे स्वर्ग मे भी चैन नही मिलने वाला है। किन्तु सनातन पर दृष्टि डालने से मतलब साक्षात् यमराज को आमन्त्रित करना ही था। यह बात सनातन के सम्बन्ध में सही थी और वोरिचा भी इसे जानता था इसीलिए आगे होकर सनातन को ललकारने की वोरिचा की हिम्मत नही थी। ऐसा करने मे उसे अपना जीवन खोने का भय लगता था और इसलिए सनातन का कामतमाम करने के लिए उसने तरशीगडा की घाटी का आश्रय लिया। जामगी मे चार अगुल बारूद दबाकर वह अधेरे मे छिपकर बैठ गया।

थानेदार की बदली होने के कारण सनातन शाम के समय पार्टी मे शामिल होने गया था। वहाँ से निकलने म देरी होगई। जेब में छह फायर की पिस्तौल थी। साथ मे बावली थी और अथाह हिम्मत। अत रात्रि की भयकरता की उसे बिलकुल चिन्ता नही थी। भय जैसा शब्द तो उसके जीवन मे कभी नही आया था। उसे अपनी ताकत का पूरा भरोसा था।

अधिक रात हो जाने के कारण थानेदार ने रुक जाने को कहा था। उनका आग्रह था कि 'भाई रुक भी जाओ।' प्रात आराम से चले जाना। इस समय व्यर्थ मे जोखिम उठाने से क्या लाभ।

थानेदार ने यदि आग्रह मे जोखिम शब्द प्रयुक्त न किया होता तो सनातन कदाचित ठहरने की सोच सकता था किन्तु जोखिम शब्द ने उसकी खुमारी को ललकार दिया। इसलिए उसने उसी समय तालुका छोडकर अपने घर ही जाकर विश्राम करने का निश्चय किया और तुरन्त बावली पर सवारी की। उसे स्वप्न म भी कल्पना न थी कि आज उसे खाक मे मिलाने के लिए हमीर वोरिचा तरशीगडा की घाटी में छिपकर बैठा है। घाटी मे घुसने से पहले ही रात हो चुकी थी। बावली एकसी रफ्तार से दौड रही थी। पवन घनघोर जगल मे सूँ-सूँ करके बह रहा था। सारे जगल मे चारो

उसके रोने में 'सनातन—मेरे सनातन धोखा दे गये' आदि शब्द सुनाई देते थे। 'तुम इतनी निष्ठुरता क्यों कर बैठे' आदि शब्दों के लगातार सुनने से हृदय रोने लगता था। उसका लगातार करुणाजनक रुदन सुनकर आसपास के लोगों को लगा कि उनका हृदय इस रुदन से फट जायगा। गाँव की दो-चार बुजुर्ग औरतों ने उसे पकड़ कर आश्वासन देना शुरू किया।

'तुम इतनी बड़ी और सयानी होकर भी ऐसा करती हो? तुम तो पढ़ीलिखी हो, तनिक समझ से काम लो। चलो, उठो।'

लोगों को सनातन के खून की बात पहली बार बिल्कुल झूठी लगी। क्योंकि इस सारे परगने में भाई पर अंगुली उठाने की किसी की हिम्मत होना, असम्भव था। फिर भी यह सब क्यों कर हुआ यह बात समझ में नहीं आ रही थी किन्तु जब ताल्लुके की पुलिस हमीर बोरिचा को हाथों में हथकड़ियाँ पहनाकर लाई तो सारी बात स्पष्ट हो गई और सबकी आँखों के सामने हींफली के कब्जा लेने का दृश्य आ गया। उस दिन भाई ने हमीर का पानी उतार दिया था। परन्तु हमीर अति नीच निकला। सनातन ने उसका काम आधीरात में किया था किन्तु उसने उपकार का बदला अपकार से दिया।

ताल्लुके के अधिकारियों ने हमीर बोरिचा को मार-मारकर अधमरा-सा कर दिया किन्तु इससे सनातन का जामगी से छिदा पार्थिव शरीर जागने वाला नहीं था। भोर होते ही हमीर को मुश्कियों से बाँधकर घाटी में लाया गया।

घाटी में सनातन का शरीर पड़ा हुआ था। बावली अभी तक भी सनातन के शरीर के चारों ओर चक्कर लगा रही थी। वह किसी को भी सनातन के पास नहीं फटकने दे रही थी। उसके सदा ही कोट के बंद रहने वाले बटन आज खुले थे। बालों की कपाल पर आई दो लटें खून में तरबतर होकर चिपक गई थीं। छाती के बाईं ओर बन्दूक का घाव था। इस सारे भाग में एक काला मोटा धब्बा बन गया था। बाईं ओर का मांस बाहर निकल गया था, फिर भी चहरे से सौम्यता टपक रही थी। मृत्यु की चिरनिद्रा में सोता हुआ सनातन ऐसा लगता था मानो अभी उठ बैठेगा।

दोपहर तक तो यह दर्दनाक समाचार परगने में फैल गया। सबके बने-बनाये भोजन बेकार होगए। बालक तक भी एक कौर नहीं लेते थे। सबके मन में दुःख की गहरी काली रेखायें छागई थीं। सरकारी अधिकारियों को एक गहरा धक्का लगा।

जमन्दारों ने हमीर को मार-मारकर अधमरा कर दिया। भाई का खून उसी ने किया है यह बात साबित हो चुकी थी किन्तु मौके का गवाह न होने के कारण पुलिस कोई कानूनी कार्यवाही करने में असमर्थ थी। उसके

सारे प्रयत्न बेकार रहे। पुलिस ने आखिर पी
छोड़ दिया। इससे सारे परगने में उसका अ
कांप उठा। परन्तु किसी की हिम्मत नहं
बता सके।

ह करने के लिए
सनातन नाला
बोरिचा के
करती
ई।

हमीर सनातन पर आक्रमण कर
यह बात मानने को कोई तैयार नही था
पर टूट पडता है ऐसे ही धोखा देने के
करने के लिए तरशींगड़ा की घाटी का आश्रय लिय।
जबसे सनातन ने लिया तब से हमीर को चैन नही था। उस ।८५
मन-ही-मन बड़ा व्याकुल था। उसके हाथ चलायमान हो रहे थे। वह सोचता था जबतक उसके हाथ सनातन के खून से न रँग जाएँ तबतक उसे स्वर्ग मे भी चैन नही मिलने वाला है। किन्तु सनातन पर दृष्टि डालने से मतलब साक्षात् यमराज को आमन्त्रित करना ही था। यह बात सनातन के सम्बन्ध मे सही थी और बोरिचा भी इसे जानता था इसीलिए आगे होकर सनातन को ललकारने की बोरिचा की हिम्मत नहीं थी। ऐसा करने मे उसे अपना जीवन खोने का भय लगता था और इसलिए सनातन का कामतमाम करने के लिए उसने तरशींगड़ा की घाटी का आश्रय लिया। जामगी मे चार अंगुल बारूद दबाकर वह अंधेरे में छिपकर बैठ गया।

थानेदार की बदली होने के कारण सनातन शाम के समय पार्टी मे शामिल होने गया था। वहाँ से निकलने में देरी होगई। जेब में छह फायर की पिस्तौल थी। साथ मे बावली थी और अथाह हिम्मत। अत. रात्रि की भयंकरता की उसे बिल्कुल चिन्ता नही थी। भय जैसा शब्द तो उसके जीवन में कभी नही आया था। उसे अपनी ताकत का पूरा भरोसा था।

अधिक रात हो जाने के कारण थानेदार ने रुक जाने को कहा था। उनका आग्रह था कि 'भाई रुक भी जाओ।' प्रातः आराम से चले जाना। इस समय व्यर्थ में जोखिम उठाने से क्या लाभ।

थानेदार ने यदि आग्रह में जोखिम शब्द प्रयुक्त न किया होता तो सनातन कदाचित ठहरने की सोच सकता था किन्तु जोखिम शब्द ने उसकी खुमारी को ललकार दिया। इसलिए उसने उसी समय ताल्लुका छोडकर अपने घर ही जाकर विश्राम करने का निश्चय किया और तुरन्त बावली पर सवारी की। उसे स्वप्न में भी कल्पना न थी कि आज उसे खाक में मिलाने के लिए हमीर बोरिचा तरशींगडा की घाटी में छिपकर बैठा है। घाटी में घुसने से पहले ही रात हो चुकी थी। बावली एकसी रफ्तार से दौड रही थी। पवन घनघोर जंगल मे सूं-सूं करके बह रहा था। सारे जगल मे चारो

उसके रोने ग

सुनाई देते थे। ...ा साम्राज्य था। मेंदो से सियारों की लम्बी-लम्बी हूकें आ सुनने से हृदय' प्रकार की आवाजों के सिवाय कोई आवाज नहीं आरही थी। आसपास ...ीर ने बावली के पाँव की आवाज सुनी और वह झट से आक्रमण की दो-' लिए सावधान होगया। आज उसने दृढ़ निश्चय कर लिया था कि जीवन से मौत अच्छी है, जो मैं आज मेरी हींफली का कब्जा ...ुड़वाने वाले सनातन से वैर का बदला न ले लूँ। मेरी आंखें उसे जीवित नहीं देख सकती हैं।

उसने कंधे पर पड़ी जामगी को हलके से सहलाकर दाहिने हाथ में पकड़ा। दोनों आँखें मूँदकर उसने भगवान् को याद किया और फिर घाटी की एक गुफा में छिपकर बैठ गया। वह यह सोचकर तनिक शिथिल हुआ कि यदि इससे पहले सनातन ने जो फायर कर दिया तो वह स्वयं बच नहीं पायेगा। परन्तु फिर उसने अपने मन को मजबूत कर लिया। उसने अपने कंधे में लटकती जामगी को ढीला किया, वह एक फायर कर सकता था जबकि उसके दुश्मन के पास ऐसी पिस्तौल थी जो एक साथ छह-छह फायर कर सकती थी। वह यह भलीभाँति जानता था कि जामगी यदि तनिक भी निशाना चूक गई तो उसका शरीर छलनी की भाँति बींध दिया जायगा। अतः वह क्षण-क्षण की सावधानी रख रहा था।

सनातन के जीवित रहते उसे हींफली मिल जाना असंभव था। लेकिन इसके बाद भी यह काम अति कठिन था। फिर भी एक-एक करके सब ठीक करने की सोचता था। वह यह जानता था कि सनातन के जीवित रहते सारे परगने में उसे एक भी पैसा उधार नहीं मिल सकेगा? उसे इस बात में तनिक भी सन्देह नहीं था कि सनातन का सरकारी अधिकारियों पर इतना प्रभाव है कि उसके कहने पर वे परगने की सारी जमीन रौंद सकते हैं तथा दोषी को पाताल में से भी खैंच कर ला सकते हैं। इस प्रकार हमीर सनातन को मारकर उसे अपनी वैमनस्यता को शान्ति देना तथा पेट के लिए उपार्जन करना था। हमीर सनातन को मारकर एक ही तीर से दो पक्षियों का शिकार करना चाहता था।

जामगी को उसने अपने फौलादी हाथों से मजबूती से पकड़ लिया। बावली की टॉपें धीरे-धीरे नजदीक-से-नजदीक सुनाई आने लगीं। भयंकर घाटी में हमीर की दोनों आंखें भूखे भैरव के समान अंगारों सी चमक रही थीं।

घाटी में सनातन की काली छाया घुमी। गहन अंधकार के कारण कुछ भी दिखाई देना सम्भव नहीं था। केवल घोड़ी की चाल और उसकी हलचल से हमीर को अपना निशाना साधना था। वह गुफा में व्यवस्थित

होकर बैठ गया। प्राण लेने वाली जामगी को साधा। फायर करने के लिए उसे अभी सब्र करना था। सनातन अभी दूर था। ज्यों ही सनातन नाला पार कर पास में आया कि पूरी भरी जामगी की लिपलिपी पर थोरिया के हाथ की अंगुली हिली और दबी हुई गोली सन-न्...... न् की आवाज करती हुई निकली और सनातन और छाती को चीरती हुई जंगल मे निकल गई। सनातन के पास सोचने को समय नही था। उसके मुँह से निकला 'अरे नामर्द दूर हो! धोखे से?...... हमीरिया! तूने पृथ्वी पर पुरुषत्व को लज्जित किया है.........खदड़.........।

किन्तु हमीर तो रात्रि के अंधेरे में कपड़ा ओढकर घाटी में से दुम दबाकर भाग गया था। छिदी छाती से खून के फव्वारे छूट गए। सनातन की आँखो के सामने अंधेरा छागया। घाव को दबाकर वह बावली पर गिर पडा और एक हाथ से उसने लगाम पकड़ ली। कुछ ही देर में वह परलोक सिधार गया। उसका चैतन्यहीन शरीर जमीन पर गिर पड़ा।

भयंकर रात्रि की लाखो आँखो ने इस घाटी में घटित भयंकर दिल दहलाने वाली घटना देखी।

# उत्तराधिकारी

रात काफी बीत चुकी थी। आकाश में गहरे बादल छाये हुए थे। तेजपुर के सभी व्यक्ति सो गए थे। सारे वातारण में नीरव शांति का साम्राज्य था। हवा भी शांत थी। वृक्ष भी तपस्वी के समान स्थिर होकर खड़े थे। घन-घोर अँधेरा था जिसमें हाथ-को-हाथ दिखाई नहीं देता था। सोनमती की धारा भी शांत थी।

ठीक ऐसी नीरव रात्रि में दो काली छायाओं ने तेजपुर के सींवान में पाँव रखा। दोनों की चाल एक सी थी। दोनों इस धरती के स्वामी की भाँति जल्दी-जल्दी रास्ता तय कर रहे थे। दोनों के मुख-मण्डल पर कभी शोक तो कभी भय की रेखायें उभरती जा रही थीं। लम्बा रास्ता पार कर चुकने के कारण ये छायायें थककर चूर हो चुकी थीं। परन्तु समय ऐसा ही था कि जोखिम उठाने व पंथ काटने के सिवाय कोई उपचार नहीं था। शरीर चाहे थक कर चूर-चूर हो जाय या गल जाय किन्तु चलने के सिवाय कोई उपाय नहीं था।

जब ये दोनों गाँव में पहुँचे तो सारा गाँव सूनसान था। सदा ही सुन्दर लगने वाला यह तेजपुर आज प्रेतनियों के आवास-सा प्रतीत होता था। घरों की दीवानी-दीवारों की गोलाई में दरारें पड़ चुकी थीं। कुत्तों के भौंकने

से सूनसान वातावरण और भी भयंकर लगता था। भौंकते हुए कुत्तों को चुप करवाने वाला कोई नही था।

तेजपुर की यह दुर्दशा देखकर लम्बी छाया ने एक गहरा सांस लिया उसे तेजपुर की स्थिति पर करुणा आई। किसी समय उसने गांव की रौनक देखी थी। उस रौनक के स्मरण मात्र से ही उसका दिल कांपने लगा। उसका दिल द्रवित हो गया। उसने सोचा कहाँ उस दिन का तेजपुर और कहाँ आज का तेजपुर! मात्र एक ही आदमी अपने साथ कितना ले गया! निराश्रितों का सहारा, भूखों की रोटी और गाँव का तेज यह सब उसके साथ चल दिए। जैसे-जैसे उसे इस प्रकार के विचार आने लगे वैसे-ही-वैसे उसकी अतीत में गढ़ी स्मृतियाँ इस गहन अन्धकार में नग्न नृत्य करने लगी।

सीवान के घन-घोर बरगद के पास पांव रखते ही चारों पांवों को समेट कर खुली आँखें सो रहे एक कुत्ते ने इन दोनों छायाओं को देखकर भौंकना शुरू किया तुरन्त दोनों तैयार हो गए। दोनों घने बरगद के तने की आड़ मे छिप गए। थोड़ी देर के बाद कुत्ता इस विचित्रता से स्तब्ध होकर इधर-उधर व्यर्थ के चक्कर लगाकर अन्धकार में लोप हो गया। दोनों अब धीमे से आगे बढ़े।

थोड़ी देर मे दोनों सनातनसेठ के घर के पास आकर ठहरे। इधर-उधर नजर दौड़ाकर उन्होंने दरवाजे का कुन्दा खटखटाया।

दरवाजे के खटखटाने के साथ ही अनिद्रा के रोगी जयसिंह भाई ने कहा:

'कौन?'

'यह तो मैं गोमती हूँ।'

'इस समय कैसे आई?'

'माताजी से मिलना है।'

'सम्मान के कारण सब लोग रसीला को माताजी कहकर पुकारते थे।

आयु के कारण जयसिंह की आँखों की भौंहों के बाल सफेद हो चुके थे। उनकी नजर कम हो गई थी। शरीर का बुझने वाला दीपक अपना शेष तेज फैलाने को अति आकुल हो रहा था। जयसिंह भाई ने दरवाजा खोला और दोनों छायायें अन्दर घुसी।

'तब तेरे साथ यह दूसरा कौन है?' जयसिंह भाई ने पूछा।

'मेरा लाड़ला।'

'चलो, जाओ। इस समय भी तुम लोगों को चैन नही।' कहते हुए जयसिंह भाई ने फाटक का दरवाजा बड़ी तेज आवाज से बंद कर दिया।

असमय मे ही वैधव्य के भार में बुरी तरह दबी हुई रसीला अन्दर के कमरे मे सो रही थी। कमरे के कोने में मंद प्रकाश से एक दीपक जल रहा

था। वियोग में बराबर रोती रहने से उसकी आँखें सूजी हुई थीं। वह करवटें बदल रही थी। लाख कोशिश करने पर भी उसे पलभर भी नींद नहीं आरही थी। वह आँखों की नींद खो चुकी थी।

आने वाली छाया कमरे में जाकर रुक गई।

कमरे के बाहर जाकर वह कुछ सोचने लगी। उसमें अब इतनी शक्ति नहीं थी कि वह दरवाजा खटखटा सके। उसका सारा शरीर असीम वेदना के कारण झनझना उठा।

अत्यन्त साधन-सम्पत्ति से भरा हुआ घर होने पर भी इस समय वह बिना प्राण के शरीर-सा लगता था। दरवाजा खटखटाने को बढ़ा हाथ एक बार फिर से रुक गया। किन्तु अबतक विवशता से दबाया हुआ रुदन फूट पड़ा। वह हिचकियाँ भरने लगी। खुली आँखों सोती रसीला, हिचकियों की आवाज सुनकर उठी। उसने दीपक की रोशनी तेज की और कमरे का दरवाजा खोला।

'तुम कौन हो ?'

'तुम्हारी-सी एक दुखिया।'

शोक-सागर में अविरल-रीति से लगातार सात रात्रियों तक डुबकियां लगाने वाली और भग्न-हृदया रसीला को देखकर आने वाली स्त्री अपने आँसुओं को नहीं रोक सकी। उसकी आँखों से आँसुओं की धारा बहने लगी।

'बहिन रो मत। तुझे क्या दुःख है ? बहिन शांत रहो।'

'बहिन तुम्हें जो दुःख है वही दुःख मुझे भी है। अब बताओ कौन किसका दुःख मिटा सकेगा ?' यह कहते हुए उसने अपनी काली ओढ़नी हटाई और दीपक के प्रकाश में अपना रूप दिखाया।

यह रूप देखकर रसीला पहले तो चौंकी परन्तु फिर स्वस्थ होते हुए बोली :

'कौन ?'

'मेरा नाम समजू है, बहिन !'

'मुझे बहिन मत कह।'

'तब क्या कहूँ ?'

'कुछ भी नहीं।'

'परन्तु बहिन ही तो हो।'

'नहीं, तुम मेरी दुश्मन हो तथा मैं तुम्हारी दुश्मन हूँ।'

'बहिन, ऐसा क्यों कहती हो ?'

'तब क्या कहूँ। तुझे भी इसी समय जले घाव पर नमक लगाना सूझा है। इसलिए तुम्हें और क्या कहूँ।'

'नहीं बहन, नहीं।' समजू ने करुण रुदन करते हुए कहा।

'तब ?'

'मैं तुम्हारे दु:ख मे भाग बटाने आई हूँ। मैं बिल्कुल निरी मूर्ख हूँ अतः और तो क्या मालूम परन्तु मेरे मन में एक बात आई है।'

'क्या बात ?' रसीला ने बड़े ही क्रोध तथा अरुचि से कहा।

'बहिन जब तुम्हारे सुख मे हिस्सा बटाया है तब तुम्हारे दु:ख मे भी हिस्सा बटाने आई हूँ।'

'बहिन यह दु:ख मुझे अकेले ही भोग लेने दे। इस समय तू यहाँ से चली जा। मैं स्वयं दु:ख उठा लूँगी।

'बहिन, व्यर्थ में ही क्यो इतनी व्याकुल हो रही हो ? मैं तुम्हारे पाँव पड़ती हूँ।' कहते हुए समजू ने रसीला के पाँव पकड़ लिए और जमीन पर बैठ गई। समजू के गरम-गरम आँसुओ से रसीला के पाँव भीगने लगे।

रसीला गरजी : 'चल यहाँ से बाहर निकल !'

'बहिन मेरे सारे अपराध क्षमा करो।'

'क्षमा किया, जा।'

'ऐसे नहीं।'

'तब ?'

'मेरी एक बात सुनो इसके बाद यदि तुम मुझे जाने को कह दोगी तो मैं जरूर चली जाऊँगी। बात तुमको बताने सुनाने के लिए ही मैं रातोंरात आई हूँ व रात-ही-रात मे चली जाऊँगी। मैं यहाँ रहने को नहीं आई। पर मेरी एक प्रार्थना आप मान लो। बस इतना कहने को ही मैं यहाँ तक आई हूँ।'

'चल, जो कुछ कहना हो जल्दी से कह और अपना रास्ता ले।'

'इस प्रकार की तिरस्कारयुक्त वाणी आज उसको पहली बार सुनने को मिली। परन्तु समजू को तो यह सुनना ही था। उसने पहले ही सोच लिया कि उसको तिरस्कारयुक्त शब्द तो सुनने ही होंगे और यही सोचकर उसने कदम बढाया था। अत. अपने ऐंठीले स्वभाव पर उसने काबू रखा। समजू के पीछे खड़े एक सात साल के लड़के पर रसीला की नजर गई और बालक को देखकर उसने अपनी पलकें ऊँची की। उसने पूछा :

'यह कौन है ?'

रसीला के कठोर परिवर्तन को देखकर भी बालक तनिक भी नहीं डरा।

'यह मेरा-तुम्हारा लड़का है ?'

'क्या यह आज तक जीवित है ?'

'हाँ वहिन तुम्हारे तथा इसके पिता के सद्कार्यों से बच गया।'

'यह कैसे ?'

'एक दिन की बात है कि रात अंधेरी थी। इस प्रकार की भयंकर गहन काली रात्रि में मेरे घर के खपरैल हटाकर दो आदमियों ने घर में घुसने की हिम्मत की, इसके साथ ही मैंने कोने में रखा अपना भाला उठाकर उनको ललकारा : 'अरे तुम कौन हो, काले नाग की बाँबी में हाथ देने वाले ?' मौत और अपने बीच थोड़ा-सा अन्तर देखकर वे रुक गये। फिर एक ने कहा : 'समजू इस पेट के गड्ढे को भरने के लिए काला काम करने आये हैं।'

'मैंने पूछा : ऐसी क्या बात है ?'

'तुम्हारे इस कोमल बालक को मौत के घाट उतारने की।' यह सुनकर मेरा रोम-रोम काँप गया। मैं फिर से ललकार उठी : 'तब सावधान हो जाओ किन्तु कोई सावधान नहीं हुआ और न हिला ही तो मैंने पूछा : 'अरे तब क्या विचार है ?'

'समजू इस फूल से कोमल बच्चे पर छुरा चलाने में हमारे हाथ काँप रहे हैं। हृदय विचलित हो रहा है। किस जन्म के लिए इन पापों की गठरी बाँधें ? पर इतना तू अवश्य करले कि यह मकान छोड़कर विदेश में चली जा। हमारी बात रह जाए और रोटी भी मिल जाय।

'मैंने कहा जो ऐसा न करूँ तब ?

'तब फिर इस फूल से कोमल बालक की हत्या किए बिना हमारे पास कोई उपाय नहीं। आज नहीं तो कल, एक माह में या दो माह में यह बुरा काम तो करना ही पड़ेगा। इसके बिना छुट्टी नहीं मिल सकती है।

'मैंने फिर पूछा कि ऐसा तुम किस कारण से करने को विवश हो। तब वे बोले कि एक स्थान पर हमने जबान की है। यदि हमारी बात मान लेगी तो हमारी भी इज्जत रह जायेगी और तेरा बालक बच जायेगा। मैंने उनकी बात मान ली और आज उस बात को सात साल का समय हो चुका।'

रात्रि बड़ी तेजी से बीत रही थी। अब वातावरण में कुछ ठंडक भी आगई थी। समजू को पुनः लौट जाना था। उसकी आँखों के सामने रक्त-रंजित सनातन का शरीर और तरशींगड़ा की घाटी नाच रही थी।

कमरे में थोड़ी देर नीरव शांति रही। सनातनसेठ की मृत्यु के बाद से एक ओर खड़ा हुआ सुन्दर पलंग पीपों या बाँस से बनी एक नाव-सा पड़ा था। सात दिन से उसकी सफाई न की जाने के कारण उस पर धूल की

परतें जमी हुई थी। रजाई, गद्दा व तकिया एक ढेर के रूप मे बिखरे से पड़े थे। मामूली से बिस्तर म शोकमग्न रसीला विचारो के समुद्र से बाहर निकली। उसका हृदय बडा बेचैन था, वह कुछ कहना चाहते हुए भी कहने मे असमर्थ थी।

परन्तु रसीला की व्याकुलता मानो समजू समझ गई। उसकी बात समजू ने आगे नही चली। साडी के पल्ले से एक बहुत पुराना तय किया कागज उसने निकाला और कागज रसीला को सौंपते हुए वह बोली

'यह कागज और लडका मुझे सेठ से मिला है। इन दोनो पर तुम्हारा ही एकछत्र अधिकार है। यदि तुम उचित समझो तो यह कागज सुरक्षित रखो और यदि इसको उचित न समझो तो फाड दो साथ-ही-साथ लडके को भी रखो या मारो इसमें भी मुझे किसी प्रकार का दुःख नही। यह सेठ का वश है तथा मेरा और तुम्हारा भी रक्त एक ही है।

रसीला चौंकी 'यह कैसे ?'

'समय आने पर बताऊँगी। इस समय ये दोना वस्तुए तुम्हे देने को आई हूँ। लो इसके बाद मैं चलूँ। अपनी चीजें सम्भाल लो ताकि मैं निपटूँ।

सनातन की भस्मी के अगारे अभी शान्त भी नही हो पाये थे कि उसकी विपुल सम्पत्ति के उत्तराधिकारी बनने के लिए, उसकी सात पीढी के उत्तराधिकारियो की एक लम्बी पक्ति बन गई। इसके लिए राज्य की ओर से अधिकारियो ने भी चक्कर लगाना शुरू कर दिया था। इस प्रकार की कई आपत्तिया से रसीला बहुत दुःखी हो गई थी। इसलिए उसने निर्णय किया कि सनातन के शोक की अवधि समाप्त करके पिता के घर चल दिया जाए। किन्तु आधी रात्रि मे उत्पन्न हुई उस नई पहेली ने उसम नव-चेतना भर दी। उसने अपना निर्णय बदल दिया।

गहन विचार सागर मे डुबकियाँ खाते-खाते रसीला ने कागज की परतें खोली। कागज सरकारी एजेन्सी की ओर से मान्य था क्योकि इस पर सरकारी छाप थी। इस सात साल पहले लिखे दस्तावेज का साराश था

'मैं सनातनसेठ जो कि तेजपुर का रहने वाला हूँ, मैं अपनी तेजपुर व तेजपुर के बाहर की सभी स्थावर-जगम मिलकियत का एकछत्र मालिक हूँ तथा जिसमे किसी का कोई हक नही है तथा जिसका कब्जा भी मेरे पास है। मैं परमात्मा की शपथ खाकर तथा निम्न सज्जनो की साक्षी मे लिख देता हूँ कि मेरी जिंदगी के बाद मेरी सारी मिलकियत का मालिक प्रताप ही होगा।

'प्रताप मेरे साथ स्नेह-बधन म बँधी समजू के पट मे उत्पन्न मेरा

लड़का है। यदि उस दस्तावेज के लिखने के बाद रसीला के गर्भ से पुत्र-रत्न उत्पन्न हो तो दोनों का आधा-आधा हिस्सा होगा।'

दस्तावेज के नीचे सनातन के हस्ताक्षर थे। इन हस्ताक्षरों के बाद थानेदार की मुहर व हस्ताक्षर थे। दूसरी ओर सनातन के दो विश्वासी मित्रों की साक्षी थी।

अभी थोड़ी देर पहले विष के समान कटु प्रतीत होने वाली समजू रसीला को बड़ी भली लगी। समजू के लिए उसके अन्तर में स्नेह के झरने बहने लगे। वह रुँधे कण्ठ से कहने लगी :

'समजू मैंने तुम्हें दुःखी करने में कोई कमी नहीं छोड़ी। परन्तु तुमने मरनेवाली आत्मा को उज्ज्वल कर दिया है। तू भी मेरे साथ सेठ के लिए शोक रख। मुझे इसमें तनिक भी बाधा नहीं है। दुःख के भार को हम दोनों मिलकर उठायें।'

'बहिन ! हमारी जाति में बैठकर शोक नहीं रखा जाता है।'

'तब !'

'मैं तो शोक जंगल में ही मनाऊँगी। हम लोग तो मुक्तरूप से घूमने-फिरने वाले हैं। हमें अंधेरे में रहना अच्छा नहीं लगता है।'

'मैं यहाँ तुझे किसी बात का दुःख नहीं होने दूँगी।'

'नहीं बहिन, नहीं।' कहते हुए समजू थोड़ी देर रुकी और फिर दरवाजे को खोलती हुई कहने लगी :

'मैंने प्रण किया है।'

'क्या ?' रसीला समजू पर एक नजर डालते हुए बोली

'जिस दिन से सेठजी के परमधाम पहुँचने की सूचना मिली है उसी दिन से मरने-मारने की।'

'हमारी क्या ताकत ?'

'मैं यह करके ही मरूँगी।'

'क्या करके ?'

'बोरिचा को गोली का निशाना बनाकर।'

'रसीला समजू की बात सत्य माने या स्वप्न इसका विश्वास करने के लिए वह इधर-उधर देखने लगी।

'यदि मैं इस बात में चूक जाऊँ तो मेरी लाश को सात ठोकरें मारना। इसके उपरान्त भी यदि मैं बैर का बदला न ले लूँ तो मैं सनातन से मर्द के साथ रही न रही एक समान है। मैं बैर का बदला लूँगी, जबकि वे ब्याज वसूल करते थे। मैं तुमसे एक प्रार्थना करती हूँ।'

'किस बात की ?'

'मुझे सेठ की दुनाली बन्दूक दे दो तो फिर मैं चलूँ। चलना बहुत है और रात कम है।'

समजू बराबर बोलती जा रही थी और रसीला इस अलौकिक नारी को देखती जा रही थी।

'बहिन मेरे पास अब किसी प्रकार का जोखम नही। लाडला मैंने तुम्हे सौंप ही दिया, मैं अब विधवा हूँ। मुझे अब किसी प्रकार के ऐश भोगने की इच्छा नही जिससे मैं इस शरीर को पोषित करती रहूँ अब तो यह इच्छा है कि अपने आपको सेठजी की राख में मिला लूँ ताकि आत्मा को शान्ति मिल जाय। मुझे जब ही चैन मिलेगा जबकि मेरी इच्छा पूरी होगी। लो अब मैं जाऊँगी। थोडी देर मे सुबह हो जायगी तब लोगो को पता लगेगा और स्वर्गीय सेठ के लिए दो बातें बनाई जायेंगी।'

उसने पुन काला कम्बल लपेटा। कधे मे दुनाली और कारतूस की माला डाली और क्षणभर मे देखते-देखते अधकार में खोगई।

# वापिस लौटना

दिन होते ही सनातन के घर पर कई अधिकारी आ पहुँचे। सब सीधे बिना कुछ कहे ऊपर बैठक में जा बैठे। भाई है या नहीं। इस प्रकार की बात का कोई उत्तर देने वाला नहीं था।

कार्यालयों के बंधन शिथिल हुए।

खाली कागज़ निकले।

दवातें खुलीं व कलमदानों से कलमें निकलीं।

कागजों के ऊपर लिखा गया : सरकारी काम।

मुख्य अधिकारी ने कहा, 'जयसिंह, बहिन को बुलवाओ।'

'साहब घर की बैठक में नहीं आ सकती हैं।'

'आना पड़ेगा। मालूम है सरकारी काम है।'

अधिकारी की बोली में इतनी कठोरता सुनकर जयसिंह भाई का मन अफसर को एक तमाचा लगाने को हुआ। ये वही अफसर थे जिन्होंने कभी यहाँ खूब मिष्ठान्न खाए थे। यह अधिकारी रात-दिन यहीं रहता था और वह भाई के साथ ऐसा व्यवहार करता था मानो भाई ही उसको वेतन दे रहा हो। और आज वही अधिकारी इसी घर में, इसी बैठक में बिना भाई की इजाजत के, बिना किसी तरह की हिचकिचाहट के जा बैठा। जयसिंह

भाई के दिल में इस प्रकार की गहन हलचल मच रही थी कि दूसरी आवाज आई :

'कहता हूँ, सुनते हो बहिन को बुलवाओ !'

'क्या काम है ?'

'राजकाजों में दस्तख्तों की जरूरत है।'

'कैसा राजकाज ?'

'तुम इसमें नही समझते हो। व्यर्थ की बकवास बन्द करो। जो कहा वह करो।'

'पर इसमें बहिन का क्या काम है ?'

'दस्तख्त करने का।'

'लाइए कागज दीजिए, मैं कमरे मे जाकर दस्तखत करवा लाऊँ !'

'पर भाई अभी तो लिखना पड़ेगा, यह तो सरकारी काम है।'

'तब पहले आप काम पूरा कर लो फिर दे देना।'

दूसरा अधिकारी बोला : 'हाँ यह बात बिल्कुल ठीक है। पहले सारी सरकारी कार्यवाही करली जाए फिर बहिन के हस्ताक्षर हो जायँगे और इससे दोपहर पहले घर पहुँच जायँगे।'

अधिकारियो को इस घर मे अब मिष्ठान्न नहीं मिलने वाला था इसलिए वे दोपहर पहले ही घर जाने की सोच रहे थे। सनातन के जीते-जी आना दूसरी बात थी।

साहब ने बैठक मे बैठे-बैठे तम्बाकू के पान की पीक थूकी। इससे रास्ते से बैठक तक की सारी जगह लाल हो गई। सारी जगह मानों खून से तर हो गई।

जयसिंह भाई को साहब की इस अशिष्टता पर बड़ा गुस्सा आया। वह अब लाचार था। समय बदल गया था। सब चुपचाप सहन करने के सिवाय कोई उपचार नही था।

पान को मुँह में दबाये हुए बोलने का रास्ता करके साहब बोले :

'जयसिंह भाई ऊपर आओ।'

'क्या हुक्म है ?'

'सेठ की मिल्कियत लिखवाओ।

'साहब क्या आप सेठजी की मिल्कियत नही जानते ? आप तो घर की सभी बातो के जानकार हो।'

'जयसिंह भाई बात तो यह ठीक है किन्तु हमारा लिखना पर्याप्त नही होगा और न इससे काम बनेगा। यह तो सरकारी काम है।'

'क्या लिखवाऊँ ?'

'घर कितने हैं ?'

'यह एक।'

पास में बैठा क्लर्क जो सरकारी काम का व्यौरा लिख रहा था उसकी ओर नजर डालते हुए साहब बोले : 'लिखिए चार अच्छे किस्म के मकान, पुराना एक मकान और पोली पर एक सुन्दर बैठक। चारों ओर की इसकी सीमा लिख लो।'

प्रश्नसूचक दृष्टि से जयसिंह भाई को देखते हुए बोले :

'दूसरा ?'

'दूसरा क्या भाई की प्रतिष्ठा।'

'सीधे तरीके से बात करो।' साहब गरजे

'क्यों व्यर्थ की बातें लिखवाते हो। तुम क्या स्वयं नहीं जानते हो ?'

'बार-बार क्या नहीं जानते।' इन शब्दों की पुनरावृत्ति करते हुए साहब के शब्द जयसिंह को जहर पीने के समान कड़ुवे लगे। बात आपस में इतनी बढ़ चुकी थी कि वहां बैठे सभी व्यक्ति सोचने लगे कि अब साहब उबल पड़ेंगे।

सनातनसेठ की हवेली के बाहर अच्छी-खासी भीड़ इकट्ठी हो चुकी थी। एक समय था जबकि सारी कुर्कियों के कागज इसी बैठक में तैयार होते थे, कई षड्यंत्रों की योजनायें बनती थीं। किन्तु आज वह बुरा दिन आया जबकि इसी घर के दरवाजे बंद करने की योजना बनाई जा रही है। भीड़ इन दोनों समयों की तुलना करते हुए आतुरता से खड़ी थी।

सेठ के घर पर आज ऐसी बुरी बनी जिसकी स्वप्न में कल्पना करना भी कठिन था। सारे घर में कई आदमी खड़े थे परन्तु मात्र एक सेठ की अनुपस्थिति के कारण सबका तेज समाप्त हो गया-सा लगता था।

'अन्य माल-मिल्कियत लिखवाओ।'

'दूसरी मिल्कियत दस भैंसें। हींफली का बगीचा, खीजड़ावाला खेत और घुवकिया।'

'यह क्या है ?'

'दस मील का बगीचा है, जमीन सोना उगलती है।'

'ऐसा ?'

'हां साहब ! उस दिन आपने जो बाल खाई थी वही बाग।'

'उसका नाम ही घुवकिया है ?' साहब की आंखों के सामने एक साल पहले का दृश्य आगया। एक बार वे सनातनसेठ के घर आकर ठहरे थे। शाम को खाना खा लेने के बाद सेठ अपनी गाड़ी में साहब को बगीचे तक ले गया था। सेठ खाने-पीने और खिलाने-पिलाने का बड़ा शौकीन था। नया-नया

उत्पन्न हुआ अनाज वह मेहमानों को खिलाकर बड़ा प्रसन्न होता था। उस दिन रात्रि मे बाग मे जादरिया बना था। उसको खिलाने को ही वह साहब को यहाँ लेकर आया था। उसने साहब को गाडी मे बैठाया और यहाँ ले आया था।

चाँदनी रात्रि थी। चाँदनी रात ऐसी सुहावनी लगती थी मानो चारो ओर सफेद चद्दरें लगादी गई हों। आकाश से चौदस का चन्द्रमा मुक्त-हृदय से रूप की वर्षा कर रहा था।

साहब को उस प्रकार का आतिथ्य पहली ही बार मिला था। वैसे तो यह साहब कई बार मेहमान बन चुका था किन्तु जादरिया की मेहमानदारी ने उसे पानी-पानी कर दिया था। इस प्रकार के आतिथ्य के ठीक आठवें दिन सनातन ने हीफली के बाग का कब्जा लिया था। साहब ने हीफली बाग़ और मेहमानदारी की घटना को जोड लिया जबकि साहब की मेहमानदारी करने के समय सनातन ने ऐसा कभी नहीं सोचा था। फिर भी साहब ने अपने मन मे तो इस घटना को मेहमानदारी के साथ जोड ही लिया था।

'अब और कौनसी स्थावर-जंगम मिल्कियत और रह गई है ?'

'गाडी और बावली।'

'यह बावली क्या है ?'

'घोडी है साहब।'

'अन्दाजन कीमत ?'

'इसकी कीमत नही हो सकती है।'

'अरे ऐसा कैसे हो सकता है ? जेवरात का भी मूल्य होता है चाहे बहुमूल्य ही क्यो न हो ?'

'नही साहब, इसमे थोडा अन्तर है ?'

'अन्तर क्यो ?'

'यह नजराना है ?'

'हीरा-मोती से मूल्यवान्।'

'सस्ते-मँहगे का तो कोई सवाल ही नही।'

'तब ?'

'इसका कोई मूल्य नही ?'

'यह बात कैसे सम्भव हो सकती है ?'

'यह बात सम्भव है या नही किन्तु इतना जरूर है कि इस सारे परगने मे तो बावली-सा जानवर नही मिल सकता है। चारो ओर यदि घूम जाओ तो भी यह सम्भव नही।'

'तो इसका मतलब घोडो का वंश ही समाप्त होगया।'

'साहब घोडी तेजवासी है। वैसे टट्टुओ की कोई कमी नही है।'

'ऐसी इसमें क्या विशेषता है जिससे तुम बात बढ़ा-चढ़ाकर कर रहे हो, दरबार ?'

'ऐसा उसी में है दूसरों में नहीं।'

'है तो घोड़ा ही ?'

'नहीं साहब मृत्युलोक का विमान है।'

'तुम तो अपनी मर्जी से जो चाहो कहो पर है तो घोड़ा ही ?'

'हाँ।'

'तब, कारकूनजी लिखो एक घोड़ी अन्दाजन कीमत ?'

साहब ने फिर से जैसे ही कीमत का सवाल किया कि फिर जयसिंह भाई बोले :

'मैं अपने मुँह से बावली का मूल्य नहीं बता सकता हूँ।'

साहब ने अन्दाज लगाया कि यह व्यर्थ में समय बिगाड़ रहा है अतः लाल आँखें करके बोले :

'बता दो जल्दी से ! क्यों व्यर्थ की बात करते हो। यदि ऐसा नहीं हुआ तो फिर उसकी बोली लगवानी पड़ेगी। वैसे हम यह चाहते हैं कि भाई के माल को बाहर नहीं ले जाया जाय और इसीलिए कमरे में बैठे-बैठे सब कार्यवाही कर रहे हैं।'

'हमें बावली बेचनी ही नहीं है।'

'यह तो होगा ही क्योंकि हमारे अफसरों ने हमें यह काम बताया है, इसलिए हमें इसे पूरा करना ही है। बात को व्यर्थ में मत छिपाओ हम जितना छिपा सकेंगे छिपाने का प्रयास करेंगें।'

साहब की रहस्यपूर्ण बात जयसिंह भाई की समझ में नहीं आई। वह सोचने लगा यह सब लोग क्या कर रहे हैं किन्तु यह क्षणिक विचार ज्यादा देर नहीं रह सका।

साहब ने सरकारी काम की जाँच पड़ताल करते हुए कारकून से कहा लिखो :

'चार सौ।'

और साहब का हुक्म होते ही कारकून ने बावली के सामने अंक लिखे चारसौ। राजकाम पूरा हुआ तो साहब बोले :

'अब बहिन को बुलवाओ।'

'बहिन का आना संभव नहीं।'

जयसिंह भाई का उत्तर सुनकर साहब ने अपने सल पड़े सिर पर हाथ फेरा और बोले : 'तब क्या किया जाए ?'

'लाओ कागज मुझे दे दो, आप जहाँ बतायेंगे, वहाँ दस्तखत

करवा लाऊँगा।'

'लो।'

'सरकारी काम के कागज लेकर जयसिह भाई कमरे मे बैठी रसीला के पास आये। कागजो को रसीला के हाथ मे सौपते हुए वह बोला 'साहब इसमे दस्तख्त करने को कहते हैं। माल-मिल्कियत की जाँच पड़ताल की है।'

रसीला सरकारी काम के कागजो को देखने लगी। सनातन की सभी स्थावर-जगम सपत्ति का इन कागजो मे ब्यौरा था। साथ ही-साथ सबकी अदाजन कीमत भी लिखी हुई थी। अपनी टिप्पणी लिखते हुए साहब ने लिखा था

'मैं रसीला, स्वर्गीय सनातन भँवरसेठ की विधवा पत्नी। मैंने बताया कि मेरे स्वर्गीय पति के कोई भी कुटुम्ब का आदमी नही है जिससे इस मिल्कयत का कोई वारिस नही है। सरकार मे इस मिल्कियत को पाने के लिए मेरे पति के निकट के कई कुटुम्बीजनो ने अपने-आपको उत्तराधिकारी बताने के लिए प्रार्थना-पत्र दिए हैं। जबतक यह उत्तराधिकारी का मामला तय न हो जाय तबतक मैं अपनी मिल्कियत सरकार को सौपती हूँ।' जहाँ अन्तिम पक्ति खत्म होती थी वहाँ एक वाक्य था 'हमारी उपस्थिति मे' तथा इस पद के नीचे अधिकारी के हस्ताक्षर थे।

उपरोक्त पक्तियाँ पढकर रसीला ने अपने मुँह के घूँघट को तनिक उठाया तथा पिता-तुल्य जयसिह भाई को देखा। घर के सदस्य जैसे जयसिह भाई ने रसीला की बात सुनने को अपने कान खोले।

'साहब को यहाँ भेजो।'

जयसिह भाई तुरन्त बैठक मे गए तथा बोले 'आपको बहिन अन्दर बुला रही हैं।'

साहब उठकर कमरे के कोने मे खडी रसीला के पास आये और बरामदे मे खडे-खडे बोले 'बहिन! तुम्हारे वशजो ने प्रात के साहब से प्रार्थना की है कि इस मिल्कियत के हम ही एकमात्र वारिस हैं। अत मिल्कियत नष्ट न हो इस पर सरकारी सील मारना जरूरी है।'

'जो प्रार्थना-पत्र दिया गया है वह झूठा है। जायदाद का वारिस है।'

'बहिन तुम अपने-आपको मत गिनो।'

'लडका है।'

'लडका है?'

'हाँ साहब, सात वर्ष का लडका है।'

साहब यह भलीभाँति जानते थे कि सनातन नि सतान मरा है। पुत्र प्राप्ति के लिए उन्होने दवाई आदि करने म भी कोई कमी नही की थी पर रसीला के पुत्र पुत्री उत्पन्न नही हुई। इस शुभ दिन को देखन के लिए वह

कई वार वम्बई के वड़े-वड़े डाक्टरों के पास भी जा चुका था। चिकित्सा के लिए उसने डाक्टरों को मुँहमांगी वड़ी-वड़ी रकमें दीं किन्तु वे सव वेकार रहीं। इसलिए गत वर्ष से सब झगड़े छोड़कर उसने ईश्वर का सहारा लिया था।

'तब वहिन, वंशजों की अर्जी को झूठा करने के लिए दूसरा सरकारी काम करना होगा।'

'तब करो।'

'किन्तु........।'

'वारिस कहाँ है, यहीं है न वहिन ?'

'हाँ।'

रसीला ने आवाज दी, वेटा प्रताप तनिक यहाँ आ तो। आवाज के साथ ही पास के कमरे से एक सात साल का वालक वाहर आकर रसीला के वाजू में खड़ा होगया। वालक दूसरे छोटे सनातन-सा ही था।

साहव व्याकुल हो उठे। वे जानते थे कि यह लड़का रसीला की कोख से तो पैदा नहीं हुआ। पर इस सम्वन्ध में अधिक जानकारी करने में वे संकुचा गए। मानव का मानस परखनेवाली रसीला साहव की व्यथा हल्की करने के लिये वोली : 'साहव दो मिनिट.....' कहते हुए वह कमरे में गई। कमरे में से एक दस्तावेज लाकर उसने साहव को थमाया।

साहव ने दस्तावेज में देखा कि सनातन ने अपनी विपुल-सम्पत्ति का मालिक अपने पुत्र प्रताप को वनाया है। रजिस्ट्रार के कार्यालय में इस कागज का रजिस्ट्रेशन था और कानून के अनुसार इस दस्तावेज में कोई कमी नहीं थी। अवतक का सारा काम साहव ने निरस्त किया और उत्तराधिकारी के प्रार्थना-पत्रों को फाइल करने का विधान करके साहव वापिस लौट चले।

●

# धड़कती धरा

तरशीगडा की घाटी में सूर्य अस्ताचल की ओर पहुँचने को था। दिन की गर्मी नही रही थी, सध्या होने को थी। आकाश मे आसाढ़ के बरसाती बादल छाए हुए थे। मोर जगल मे बडी तेजी से म्याओ !–म्याओ ! शब्द की आवाज कर रहे थे। आकाश के घने बादल ऐसी भयकर गडगडाहट कर रहे थे मानो स्वय ब्रह्मा गेंद-बल्ले का खेल खेल रहा हो।

ऐसे समय में समजू खाकी कोट और ब्रिजिश पहनकर अपने-आपको छिपाती हुई घाटी की कन्दराओं में उसी प्रकार उतर पडी जैसे कोई नागिन अपने बिल में उतर जाती है। तरशीगडा घाटी आधे कोस तक फैली हुई थी। समजू ने शत्रु को शिकजें मे लेने की कई बार योजना बनाई किन्तु वह आज तक अपनी योजना में सफल नहीं हो सकी। परन्तु समजू अवतक निराश नही हुई थी। वह शत्रु को अपने शिकजे म लेने के प्रयत्न कई कठिनाइयो के उपरान्त भी बराबर करती रहती थी।

लगातार वह पन्द्रह दिन से जगल मे भटक रही थी। अब उसके मुख मडल से सौम्यता के स्थान पर रौद्रता टपकती थी।

समजू के अतर मे अपने सेज के साथी की आत्मा को शाति देने की प्रबल इच्छा थी। जबतक वह यह काम न करले तबतक उसकी हृदय की आग

का शांत होना अति कठिन था। इसी कारण इस काम को पूरा करने के लिए कठोरतम प्रयत्न करना शुरू कर दिया था।

तरशींगड़ा की घाटी में जब उसने नकावपोश मुँह बाहर निकाला तो उस समय उसकी दोनों आँखों में से उसी प्रकार के अंगार निकल रहे थे मानो किसी कन्दरा में क्रोधित सिंहनी की आँखें चमक रही हों। आज उसने किसी विशेष प्रकार की विश्वस्त सूचना के आधार पर ऐसी जोखिम उठाई थी। आज उसे पक्का विश्वास था कि उसकी मनोकामना पलक मारते ही पूरी हो जायगी। उसने घाटी में आकर अपने मन को दृढ़ किया। बिना रुके आधे कोस का टेढ़ा-मेढ़ा रास्ता पार कर जब उसने अँगड़ाई ली तो इस भयंकर घाटी में उसका रूप अतिशय भयंकर होगया। घाटी के जिस स्थान पर सनातन का खून किया गया था, समजू की हार्दिक इच्छा थी, कि उसी स्थान पर उसके हत्यारे का खून किया जाए।

उसने कंधे से दुनाली उतारी। बड़े क्रोध में उसने बन्दूक की नाल को मोड़कर देखा। लपलपी दबाने की देर की राह देखते हुए उसमें दो कारतूस भरे। बन्दूक को उसने पुनः ठीक तरह से कर लिया और उसके सहारा लेकर वह बैठ गई। घाटी के पोले हिस्से में उसने बड़े ध्यान से देखा। घाटी सुनसान थी। किसी प्रकार की कोई आवाज नहीं सुनाई दे रही थी। इस भयंकरता के कारण पक्षी तक की फड़फड़ाहट की आवाज नहीं होरही थी।

खुले आकाश में एक छाया दृष्टिगत हुई। सारी घाटी में घना अंधेरा होगया, इससे समजू ने देखा कि रात्रि हो चुकी है। जिसकी वह इतनी व्याकुलता से प्रतीक्षा कर रही थी वह थोड़ी देर में वहाँ से निकलने वाला था। क्षण-क्षण में उसकी व्याकुलता बढ़ती जारही थी।

थोड़ी देर के लिए उसने अपने मन को काबू में किया तथा वह घाटी का सहारा लेकर सचेत होकर बैठ गई। इसी समय उसकी विचारधारा स्वर्ग-लोक में पहुँच गई तथा सनातन को उसने मुँह सामने कह दिया कि तुमने सोचा होगा कि तुम्हारे साथ सोने वाली कोई टचपूँजी होगी और तुम्हारे स्वर्गवास के बाद उसका मन उद्विग्न होगया होगा। आज उस मूर्खा का तुम आक्रमण देखना। काम पूरा होने के बाद तनिक भी देर नहीं करूँगी। मैं तुम्हारे पांवों के निशान देखती हुई आ रही हूँ। फिर जो बात करनी हो दिल खोलकर करना। यदि उस समय लाल आँखें करके भी बात करोगे तब भी एक शब्द नहीं बोलूँगी।

वह यह सोच ही रही थी कि घाटी में टापों की आवाज सुनकर वह चौंकी। उसकी विचार-तन्द्रा यकायक टूटी। जैसे ही घोड़ा अंधकार में मार्ग तय करता हुआ आगे बढ़ा कि समजू ने उसे आगे होकर ललकारा :

'कौन ?'

'यह तो मैं हूँ।'

'मैं कौन ? यह बता फिर आगे बढना।'

'मैं रूखड हूँ।'

इस अनचेती आफत व रुकावट से रूखडे के दिल की धडकनें बढने लगी। उसे कपकपी आगई। उसके दिल मे एक खटका हुआ : 'हाय माँ !'

'पर इसके साथ ही दूसरी आवाज हुई :

'रूखड़ा काका, आप चले जायें।'

और जानुडा जाने वाले रूखडा ने घोडे के एड मारी। जैसे ही घोडा समजू के पास आया उसी समय रूखडे ने सावधानी बरती। घोडा ठहरा भी नही कि समजू ने फिर से शांति से कहा .

'कहती हूँ सीधे रास्ते चले जाओ घोडा रोकने की जरूरत नही है।'

यह सुनते ही रूखडे की सारी देह मे एक कपकपी आगई। उसके दिल की धड़कनें बढ गई। उसने घोडे के एड लगाई। घाटी के बीत जाने पर तो रूखडे की ऐसी दशा हुई कि उसने जानुडा पहुँच जाने के बाद भी पीछे निगाह नही उठाई।

जानुडा का जागीरदार निकल जाने पर समजू के मुख-मण्डल पर एक गहरी निराशा छागई। सनातन के बाद उसे जीवित रहना बडा कठिन लग रहा था। अपने जीवन का वह एक एक क्षण एक-एक वर्ष के समान बिता रही थी। समजू ने यदि हत्यारे को मारने का सकल्प न कर लिया होता तो वह अबतक तीर्थ-यात्रा को निकल चुकी होती। परन्तु सनातन की मृत्यु के समाचारो व हमीर के काले कारनामो से उसके रोम-रोम मे आग लग चुकी थी। उसने मन-ही-मन यह दृढ सकल्प कर लिया था कि जबतक वह सनातन के हत्यारे को सनातन के खून किए स्थान पर ही नही सुला देगी तबतक वह किसी भी तरह अवश्य जीवित रहेगी। अपने इसी सकल्प को पूरा करने के लिए आज वह गत पन्द्रह दिन से बराबर परेशान हो रही थी। इन गत पन्द्रह दिनो मे उसने शांति से बैठकर श्वास नही लिया था।

अन्त मे उसकी खूनसभरी आतुरता सफल हो रही हो, उसी प्रकार एक बार पुन. घाटी मे टापो की आवाज सुनाई दी और वह सचेत होगई। उसने आवाज की दिशा में कान लगाए। घोडा तेजी से बढता आ रहा था। इस भयकर घाटी मे से पार होते समय वैसे ही घोडे के एड मारने की आवश्यकता नहीं थी। बिना बोलने वाला यह जानवर इस भयकर घाटी से स्वय ही बाहर निकलने का प्रयास करता था।

'उसकी ओर घोडा अभी बढ़ ही रहा था कि समजू ने आवाज दी :

'कौन है ?'

प्रत्युत्तर में उसी वेग से जवाब मिला :

'तेरा बाप ।'

समजू ने आवाज से ही पता लगा लिया कि यह हमीर बोरिचा है ।

सनातन का खून कर देने के बाद बोरिचा बड़ा गाफिल रहने लगा । अब उसको किसी प्रकार का डर नहीं था । जैसे किसी तेंदुए के मुँह मानव का खून लग जाने पर वह खून का आदी हो जाता है, उसी प्रकार हमीर बोरिचा इस सारे रास्ते में खूँख्वार होगया था । उसमें भय जैसी कोई वस्तु शेष नहीं थी । एक बार भय सी वस्तु दिल में से निकल जाने के बाद उसकी खूँख्वारता बढ़ती जाती है, उसी प्रकार बोरिचा की खूँख्वारता बराबर बढ़ती जा रही थी । अपना आतंक जमाने के लिए धीरे-धीरे बोरिचा ने राहगीरों पर अब हमले करने शुरू कर दिये थे । बन्दूक दिखाकर उसने अबतक रात में कुछ-एक राहगीरों से पैसे भी लूट लिए थे तथा किसी-किसी से गहने की गठरी भी छीन ली थी । सारे परगने में किसी की हिम्मत नहीं थी कि हमीर के साथ कड़ककर बात कर सके । जिसने ऐसी हिम्मत की हमीर उसका घर नष्ट-भ्रष्ट कर देता था । फिर किसकी माँ ने दूध पिलाया जो हमीर की ताकत को चुनौती देता ।

अत: घाटी में उसको ललकारने वाले इस नए आदमी का पता लगने पर उसे बहुत आश्चर्य हुआ । इसीलिए बिना किसी प्रकार की रुकावट के उसने अपने घोड़े को आगे बढ़ाया ।

जैसे ही उसने घोड़े को आगे बढ़ाया वैसे ही उसके कानों में चुनौती आई ।

'अरे हत्यारे ! यदि एक भी कदम आगे बढ़ा तो बिंध जायगा ।'

अब हमीर ने घोड़ा रोका । उसकी समझ में नहीं आया कि उसको आगे होकर रोकने वाला यह कौन है । वह उसको पहचाने कि उसे फिर ललकारा गया :

'हमीरा ! सावधान हो जा !'

'परन्तु तू कौन है यह तो बता ।' हमीर ने परिचय चाहा ।

'मैं कौन हूँ ? तू मुझको नहीं जानता । मैं तेरा काल हूँ ।'

'हाँ अब अधिक स्पष्ट करने की जरूरत नहीं है ।'

हमीर को यह देखकर बड़ा आश्चर्य हुआ कि ऐसे अंधकार में उसको रोकने की हिम्मत करने वाली एक स्त्री है । उसके मन का अहम् जागा कि एक स्त्री की उसके सामने क्या हिम्मत ! इसलिए वह बोला :

'समजूड़ी ! तू क्योंकर इतनी कठिनाई उठा रही है ?'

'अपने स्वर्गीय पति की आत्मा को शांति देने के लिए।' लापरवाही से समजू ने वोरिचा को कहा।

'वह तो न जाने कब का ही परमधाम पहुँच गया।' कहकर हमीर खिलखिला कर हँसा। इस भयकर हास्य की गूँज इस भयकर घाटी मे प्रति-ध्वनित होकर थोड़ी देर मे समाप्त होगई।

'मैं तेरी तरह धोखेबाज नही कि पीठ से आक्रमण करूँ।'

'अरी मूर्खा अब मूर्खता छोड अन्यथा तू अपने बच्चे को निराश्रित कर देगी।'

'बच्चे की देखरेख करने को तो अभी और है। वोरिचा ! भला इसमे है कि तू अपने बीबी-बच्चो को अन्तिम बार याद कर ले। मैं तुझे समय देती हूँ।'

'समजू भला इसमे ही है कि तू मेरा रास्ता छोड दे अन्यथा स्त्री-हत्या का मुझे पाप भोगना पडेगा।'

'यह तेरी हिम्मत नही। मैं आखिरी बार कह देती हूँ। मैं तुझे समय देती हूँ कि अपने कन्धे से जामगी उतारकर यदि फायर करना हो तो करले। दिल मे यह चाह नही रह जाय कि मैंने फायर नही किया था। मैं तुझे चुनौती देकर हमला करने आई हूँ।'

हमीर का हास्य-प्रधान स्वभाव बिगड गया। उसका शरीर ताँबे सा लाल हो गया। उसने कहा :

'अरी मूर्खता रास्ता छोड।'

'मूर्खता मतकर, अधीरता छोडकर जो तुझे करना हो वह करले।'

'राँड़, मरने ही आई है।''''''''ऐसा ही है?'

'यह तो अभी समय बतायगा कि कौन मरता है और कौन जीवित रहता है।'

हमीर ने कधे से जामगी उतारी। उसके बधन ढीले किए और समजू को निशाना बनाकर फायर किया। इसके साथ ही समजू ने निशाना चुकाया और दूनाली बन्दूक सभाल ली और इसकी लपलपी दबाई। इसके साथ ही दूनाली की गोली हमीर वोरिचा की छाती बींधकर, पीठ मे घाव करती हुई, तिरछी होकर जमीन से टकराकर, गायब होगई। हमीर बेहोश होकर जमीन पर गिर पडा। उसके प्राण मुँह में आ गये। जीभ मोटी हो गई। बिल्कुल चित्त पड़े हमीर के पास आकर समजू जाकर खड़ी होगई। उसका गुस्सा अभी शात नही हुआ था। ठीक इसी स्थान पर दुष्ट हमीर ने उसके जीवनसाथी पर पीछे से हमला करके मार दिया था। आज उसके बैर का बदला ले लिया। आज उसी स्थान पर उसने अपने पति के हत्यारे को मौन

'कौन है ?'

प्रत्युत्तर में उसी वेग से जवाब मिला :

'तेरा बाप।'

समजू ने आवाज से ही पता लगा लिया कि यह हमीर बोरिचा है।

सनातन का खून कर देने के बाद बोरिचा बड़ा गाफिल रहने लगा। अब उसको किसी प्रकार का डर नहीं था। जैसे किसी तेंदुए के मुँह मानव का खून लग जाने पर वह खून का आदी हो जाता है, उसी प्रकार हमीर बोरिचा इस सारे रास्ते में खूँख्वार होगया था। उसमें भय जैसी कोई वस्तु शेष नहीं थी। एक बार भय सी वस्तु दिल में से निकल जाने के बाद उसकी खूँख्वारता बढ़ती जाती है, उसी प्रकार बोरिचा की खूँख्वारता बराबर बढ़ती जा रही थी। अपना आतंक जमाने के लिए धीरे-धीरे बोरिचा ने राहगीरों पर अब हमले करने शुरू कर दिये थे। बन्दूक दिखाकर उसने अबतक रात में कुछ-एक राहगीरों से पैसे भी लूट लिए थे तथा किसी-किसी से गहने की गठरी भी छीन ली थी। सारे परगने में किसी की हिम्मत नहीं थी कि हमीर के साथ कड़ककर बात कर सके। जिसने ऐसी हिम्मत की हमीर उसका घर नष्ट-भ्रष्ट कर देता था। फिर किसकी माँ ने दूध पिलाया जो हमीर की ताकत को चुनौती देता।

अतः घाटी में उसको ललकारने वाले इस नए आदमी का पता लगने पर उसे बहुत आश्चर्य हुआ। इसीलिए बिना किसी प्रकार की रुकावट के उसने अपने घोड़े को आगे बढ़ाया।

जैसे ही उसने घोड़े को आगे बढ़ाया वैसे ही उसके कानों में चुनौती आई।

'अरे हत्यारे ! यदि एक भी कदम आगे बढ़ा तो बिंध जायगा।'

अब हमीर ने घोड़ा रोका। उसकी समझ में नहीं आया कि उसको आगे होकर रोकने वाला यह कौन है। वह उसको पहचाने कि उसे फिर ललकारा गया :

'हमीरा ! सावधान हो जा !'

'परन्तु तू कौन है यह तो बता।' हमीर ने परिचय चाहा।

'मैं कौन हूँ ? तू मुझको नहीं जानता। मैं तेरा काल हूँ।'

'हाँ अब अधिक स्पष्ट करने की जरूरत नहीं है।'

हमीर को यह देखकर बड़ा आश्चर्य हुआ कि ऐसे अंधकार में उसको रोकने की हिम्मत करने वाली एक स्त्री है। उसके मन का अहम् जागा कि एक स्त्री की उसके सामने क्या हिम्मत ! इसलिए वह बोला :

'समजूड़ी ! तू क्योंकर इतनी कठिनाई उठा रही है ?'

'अपने स्वर्गीय पति की आत्मा को शांति देने के लिए।' लापरवाही से समजू ने बोरिया को कहा।

'वह तो न जाने कब का ही परमधाम पहुँच गया।' कहकर हमीर खिलखिला कर हंसा। इस भयकर हास्य की गूंज इस भयंकर घाटी में प्रतिध्वनित होकर थोड़ी देर में समाप्त होगई।

'मैं तेरी तरह धोखेबाज नहीं कि पीठ से आक्रमण करूँ।'

'अरी मूर्खा अब मूर्खता छोड़ अन्यथा तू अपने बच्चे को निराश्रित कर देगी।'

'बच्चे की देखरेख करने को तो अभी और है। बोरिया ! भला इसमें है कि तू अपने बीवी-बच्चों को अन्तिम बार याद कर ले। मैं तुझे समय देती हूँ।'

'समजू भला इसमे ही है कि तू मेरा रास्ता छोड़ दे अन्यथा स्त्री-हत्या का मुझे पाप भोगना पड़ेगा।'

'यह तेरी हिम्मत नहीं। मैं आखिरी बार कह देती हूँ। मैं तुझे समय देती हूँ कि अपने कन्धे से जामगी उतारकर यदि फायर करना हो तो करले। दिल मे यह चाह नही रह जाय कि मैंने फायर नहीं किया था। मैं तुझे चुनौती देकर हमला करने आई हूँ।'

हमीर का हास्य-प्रधान स्वभाव बिगड़ गया। उसका शरीर तांबे सा लाल हो गया। उसने कहा :

'अरी मूर्खता रास्ता छोड।'

'मूर्खता मतकर, अधीरता छोड़कर जो तुझे करना हो वह करले।'

'रांड़, मरने ही आई है।·········ऐसा ही है ?'

'यह तो अभी समय बतायगा कि कौन मरता है और कौन [illegible] रहता है।'

हमीर ने कंधे से जामगी उतारी। उसके [illegible] समजू को निशाना बनाकर फायर किया। इसके साथ ही समजू ने [illegible] चुकाया और दूनाली बन्दूक संभाल ली और इसकी [illegible]। [illegible] साथ ही दूनाली की गोली हमीर बोरिया की छाती [illegible] करती हुई, तिरछी होकर जमीन से टकराकर [illegible]। [illegible] होकर जमीन पर गिर पड़ा। उसके प्राण मुँह में आ [illegible]। [illegible] बिल्कुल चित्त पड़े हमीर के पास आकर समजू [illegible]। [illegible] गुस्सा अभी शांत नहीं हुआ था। ठीक इसी स्थान [illegible] के [illegible] जीवनसाथी पर पीछे से हमला करके मार दिया था। [illegible] बदला ले लिया। आज उसी स्थान पर उसने अपने पति के हत्यारे को [illegible]

के घाट उतार दिया था। हमीर कुछ बोलना चाहता था किन्तु उसकी जीभ मोटी बनकर तालुए से चिपक गई थी। उसके चहरे पर अब भी क्रोधाग्नि व अतृप्ति के भाव उभरे हुए थे। उसकी आँखों से अंगारे निकल रहे थे। हमीर एक भी शब्द नहीं बोल सका था। उसकी दयामयी आँखें एक बार उसकी हत्या करने वाली समजू पर गईं तथा दूसरे ही क्षण उसके प्राणपखेरू उड़ गए।

समजू ने बड़ी सावधानी से हमीर का शव टटोलकर देखा और विश्वास कर लिया कि उसकी छाती की धड़कनें बंद हो चुकी हैं। ऐसा करने के बाद उसने हमीर की लाश को तरशींगड़ा की घाटी में डाल दिया तथा उसने अपना रास्ता लिया। वह ऊपर चढ़कर अपने सामने की पहाड़ी पर आई जहाँ उसने बावली को बाँध रखा था। उसकी पीठ से गरम-गरम खून बहने लगा। ज्योंही उसने अपनी पीठ पर हाथ फेरा तो उसने देखा कि उसके बायें बाँह से खून टपक रहा था। उसका यह अनुमान था कि उसने हमीर की जामगी का निशाना बचा लिया है परन्तु सही बात तो यह थी कि जामगी से उसकी बाँई बाजू घायल हो चुकी थी। उसने जल्दी से बावली पर सवारी की और तेजपुर को चल पड़ी।

रात्रि ऐसे हजारों कृत्यों की साक्षी बनकर बड़ी तेजी से बीत रही थी आज बावली भी पलक मारते ही तेजपुर पहुँचने का प्रयास कर रही थी। आज मानो उसके पर आ गए हों। इस प्रकार वह धरती पर टापें मारती हुई, छलागें मारती जा रही थी।

हवा सांय-सांय करके चल रही थी। मंद पवन के कारण समजू के बाँए बाजू का घाव भी ठण्डा होने लगा और धीरे-धीरे दर्द भी बढ़ने लगा। लगातार ठंडे मंद पवन के कारण उसके शरीर का खून ठंडा होने लगा। अपनी स्थिति का ध्यान आते ही उसके मन में एक खटका हुआ कि कहीं रास्ते में ही न गिर पड़ूँ। अभी उसके अन्तर में यह हार्दिक अभिलाषा थी कि एक बार रसीला और अपने लाड़ले का मुँह देख ले और उसने घोड़ी को सचेत करने के लिए एड़ लगाई। घोड़ी एड़ी की मार से तिलमिला उठी क्योंकि आजतक उसे किसी ने ऐसी एड़ नहीं मारी थी। अपनी समग्र शक्ति इकट्ठी करके बावली हवा से बातें करने लगी। सनातन ने कभी उसे इतना तेजी से नहीं दौड़ाया था। किन्तु आज रसीला ने उसके खानदान को चुनौती दी थी। इस कारण आज बावली को अपना पानी भी बतलाना था।

मध्यरात्रि बीत चुकी थी। खून में तरबतर समजू को लेकर बावली सेठ के मकान पर पहुँची। दरवाजे पर एक साथ खटखटाहट हुई और जयसिंह भाई ने खिड़की खोली तो समजू बोली : 'खिड़की नहीं दरवाजा खोलो।'

उसकी आवाज मे बडी आकुलता थी। उसको साँस तेजी से आ रहे थे। बोलते बोलते उसकी जबान टूटती जा रही थी। जयसिंह भाई ने मकान के दरवाजे तुरन्त खोले कि बावली झट से समजू सहित बरामदे मे आकर रुकी।

प्रताप और रसीला बावली के टापा की आवाज सुनकर दरवाजे तक आए। रसीला ने लालटेन की रोशनी तेज की। समजू की बांई बाजू से खून टपक रहा था। उसकी आँखें खुलती और बद हो रही थीं। बडी तेज गति से लगातार दौडती रहने के कारण बावली हाँफ रही थी। अबतक भी वह स्थिर रूप से खडी नही हो पा रही थी। वह इधर उधर पाँव पछाड रही थी। जयसिंह भाई ने बावली को पुचकारा, उसकी लगाम पकडकर उसकी गर्दन पर थपकी मारी और उसे शात किया। घोडी पर से समजू की देह को हटाकर कमरे मे लाया गया।

रसीला को सारी परिस्थिति समझने म देर नही लगी। किन्तु प्रताप अपनी माता को इस अनोखे भेष म नही पहचान सका। पर जैसे ही उसकी समझ म सारी परिस्थिति आई उसकी आँखो से आँसू बहने लगे।

श्वास बैठने पर तनिक शान्ति अनुभव करती हुई समजू ने रसीला की ओर आँख उठाई। रसीला इस समय हवा कर रही थी। समजू बोली

'बहिन अब मुझे शाति मिली है। आज मेरा कलेजा ठण्डा हुआ। घाटी में आते देखा तथा वही ढेर कर दिया ।

समजू हमीर से हुई लडाई का वर्णन रसीला को सुना रही थी पर वह साफ नही बोल पा रही थी। परन्तु चतुर रसीला का बात समझने म कुछ भी दिक्कत नही हो रही थी। एक गहरा साँस लेकर समजू कहने लगी

'बहिन, मैंने बडी मर्दानगी से उसे मारा है छलकपट से नही। ललकार कर मैंने उसे कहा, करले पहले फायर और हमीर ने अपनी जामगी लम्बी करके मेरे बाँए कन्धे पर मारी । तदुपरान्त मैंने दूनाली क एक ही फायर से उस हरामी का सदा के लिए ढेर कर दिया।'

इतना कहकर समजू ने एक गहरा साँस लिया। अब उसकी नाडी टूट रहीं थी। उसका सारा शरीर काँप रहा था।

बाडे म घोडी बाँधते हुए जयसिंह भाई को रसीला ने आवाज दी और कहा 'तालुके जाकर डॉक्टर को बुला लाओ।'

'किसके लिए ?'

'पहले स्वस्थ हो जा फिर बात करूँगी।

'अब मुझे किसके लिए स्वस्थ होना है, अब मुझे क्या करना है ?'

'इस प्रताप के लिए।' रसीला ने अपनी बाजू म खडे प्रताप की ओर

इशारा किया।

'वहिन यह तो मैंने तुम्हें सौंप दिया है। अव मेरा इस पर कोई अधिकार नहीं है। आज तक मैंने एक वात जो मन में रखी है आज उसे भी स्पष्ट कर देना ही ठीक है।'

समजू ने अपनी वेदना को रोकने के लिए एक गहरा सांस लिया और फिर कहने लगी :

'वहिन तुम्हारा व मेरा खून एक है।'

रसीला समजू की आँखों में आँख मिलाकर कहने लगी :

'यह कैसे वहिन ?'

आखरी साँस लेते समय अपनी माँ की वुराई करने का मेरे हृदय में वड़ा गहरा दुःख है। इससे मेरा हृदय वड़ा डाँवाडोल हो रहा है किन्तु यदि मैं आज वात स्पष्ट न कर दूँ तो यह संभव है कि मेरे लाड़ले को किसी दिन दुःख उठाना पड़े।'

रसीला वात को पुनः अंतर में छिपाती हुई समजू से कहने लगी :

'समजू सच वात कहने में कोई पाप नहीं ? वहिन जो वात वतानी हो जल्दी से वता दे !'

गले के थूक से जीभ को गीला करके समजू वोली : 'सेठजी जिस प्रकार मुझ पर मोहित हो गये थे और इससे हम एक संवंध में वँधे, उसी प्रकार तुम्हारे पिताजी अपनी जवानी में मेरी माँ पर आसक्त हो गए थे। मैंने तुमने विभिन्न माताओं के स्तन पान किए किन्तु खून तो एक ही है। तुम्हारा वचपन वम्वई में वीता तथा मेरा वचपन खुले जंगल में।'

'समजू ·····वहिन समजू·········।' कहते-कहते रसीला का कण्ठ अवरुद्ध हो गया। वह आगे नहीं वोल सकी।

'वहिन, यह तो आन्तरिक भेद है। इस भेद को या तो मैं जानती हूँ या ऊपरवाला किन्तु जव तुम्हें अपनी कोख से पैदा किया लाड़ला देकर ही जाने को तैयार हो चुकी हूँ तव इस समय अव तक की छिपी इस वात को स्पष्ट किए विना मेरा मन नहीं माना, इससे यह सव कहा। वैसे यह दुनियाँ वड़ी रँगीली है। इस संसार में इस प्रकार के लाखों मानवों की कथायें छिपी पड़ी हैं। किन्तु इन वातों को पचा जाने की तो हिम्मत इस धरती माँ की है, हमारी क्या शक्ति है !'

लगातार वोलने से समजू थक गई। उसके भाल पर मोती से श्वेत विन्दु चमकने लगे। रसीला अनिमेष नेत्रों से समजू को देख रही थी। आँख की पलकों को हटाकर समजू वोली :

'मैं तुमसे क्षमा-याचना करने तथा सारी वात स्पष्टरूप से कहने के लिए अव तक रुकी रही हूँ। अव क्षमा माँगू, जिससे यदि नरक में भी होऊँ तो

शांति मिल सके अन्यथा सात जन्म में भी शांति मिलना असम्भव है।'

इतना कहकर समजू ने अपना बेकार हो चुका हाथ दाहिने हाथ से मिलाया और दोनों हाथ जोड़कर वह कहने लगी :

'मुझसे एक…… अपराध बन पड़ा है। तुम्हारे स्नेह की गंगा के बहते निर्मल-जल के प्रवाह से मैंने गड्ढा बनाकर प्रेम का पानी पीया है, इससे तुम्हें गहरा दुःख हुआ। बस मेरा यह अपराध तुम क्षमा करना।'

उसका गला बैठ गया। उसकी मुंद रही आँखों के तेज को रमीला गीली आँखों से देखती रही। गहरे दुःख के आवरण को तोड़ते हुए रमीला कहने लगी :

'बहिन, तुमने हमारी लाज रखी है। यद्यपि समजू तू आज देवीरूप बनकर जा रही है। परन्तु तुमने घर के दरवाजे खुले रखे हैं। तेरे भोग, बलिदान और आत्मसमर्पण ने आज सनातनसेठ की लज्जा रखी है। पर इसने भी तूने एक और सुन्दर काम किया है जो अति प्रशंसनीय है कि तूने इस सारे परगने को दुःखी कर देने वाले राक्षस को यमलोक भेज दिया है। बहिन तू तो वास्तव में मरकर भी जी गई।'

किन्तु रमीला के अंतिम शब्द सुनने के लिए समजू नहीं ठहरी। उसके प्राणपखेरू तो पहले ही उड़ गये थे। रमीला ने जब अपनी बात समाप्त कर समजू की ओर देखा तो उसका सुन्दर-सुडौल शरीर चेतनाहीन होकर चिरशांति में सोया हुआ था।

प्रभात की सुखद सुन्दरवेला में श्मशान में आमने-सामने दो चितायें धधक रही थीं। धधकतीधरा के दो पात्र समजू और कोदिया पंचतत्त्व में विलीन हो रहे थे।